# सङ्क्षिप्तनाट्यशास्त्रम्

( भरतमुनि कृत नाट्यशास्त्र के सभी छत्तीस अध्यायों से सकलित अश तथा हिन्दी अनुवाद )


सम्पादन तथा अनुवाद

डॉ० राधावल्लभ त्रिपाठी

प्रोफसर तथा अध्यक्ष, सस्कृत-विभाग

सागर विश्वविद्यालय सागर (म० प्र०)





**अक्षयवट प्रकाशन**

इलाहाबाद

संक्षिप्तनाट्यशास्त्रम्



• प्रथम संस्करण : १९९२

• मूल्य : दो सौ रुपये मात्र

• प्रकाशक

अक्षयवट प्रकाशन

२६, बलरामपुर हाउस

इलाहाबाद-२११००२

• मुद्रक

एकेडमी प्रेस

६०२, दारागंज

इलाहाबाद-२११००६

# भूमिका

भरत मुनि का नाट्यशास्त्र भारतीय नाट्यकला, नाट्यचिन्तन, सौंदर्यशास्त्र तथा अभिनेय कलाओं का सर्वांगपूर्ण आकर ग्रंथ है। इसकी रचना ईसापूर्व की शताब्दियों में हुई। कुछ सहस्राब्दियों की हमारी नाट्यपरम्परा और कलाचिन्तन की सरणियों का आकलन और व्यवस्थापन करते हुए भरत तथा उनके शिष्यों ने नाट्यशास्त्र के रूप में एक ऐसी विशाल संहिता का निर्माण किया जो तब से आज तक नाट्यकारों और अभिनेताओं के लिए पथप्रदर्शक बनी हुई है। संस्कृत नाट्यसाहित्य का तो अध्ययन इस ग्रन्थ के बिना सम्भव ही नहीं है। साथ ही यह ग्रंथ प्राचीन भारतीय कला चिन्तन की गम्भीरता और रंगमंच की सम्पन्नता का भी विशद साक्ष्य है। अन्य किसी भी देश में नाट्यकला और उससे अनुपक्त अन्यान्य शिल्पों तथा कलाओं का इस प्रकार गहन और सर्वांगीण विवेचन प्रस्तुत करने वाला ऐसा ग्रंथ इतने प्राचीन काल में नहीं लिखा गया। नाट्यशास्त्र वस्तुतः भारतीय विद्या की अद्वितीय उपलब्धि है।

नाट्यशास्त्र ३६ अध्यायों की एक विशाल नाट्यशास्त्रीय कृति है। परवर्ती वाङ्मय में इसे 'षट्त्रिंशकम्' के रूप में भी स्मरण किया गया है। यह महनीय कृति प्राचीनतम भारतीय काव्यशास्त्रीय एवं नाट्यशास्त्रीय चिन्तन एवं शोध की समन्वित उपलब्धि है। जब विश्व के अन्यान्य सभ्य देश चिन्तन की दहलीज पर पाँव रख रहे थे तब भारतीय मनीषी चिन्तन के शिखर पर प्रतिष्ठित हो चुके थे—इस तथ्य को सप्रमाण उजागर करता है नाट्यशास्त्र। करण अंगहार चारी विधान, लक्षण गुण अलंकार, प्रवृत्ति रस एवं छंदों विचिति का सर्वथा मौलिक सुस्पष्ट एवं सुसंगत रूप हमें सर्वप्रथम नाट्यशास्त्र में ही मिलता है। वस्तुतः यह ग्रन्थ परवर्ती साहित्य शास्त्रीय पल्लवन का मूल्य प्ररोह है।

दुर्भाग्य से ऐसा अनुपम ग्रन्थ आज सभी अध्येताओं के लिए सुलभ और बोधगम्य नहीं है। इसकी अत्यन्त सम्पन्न किन्तु इतर कलाओं और अनुशासन से अन्तरावलम्बन के कारण जटिल पारिभाषिक शब्दावली इसके पठन-पाठन की परम्परा का विच्छेद तथा संस्कृत नाटक की जीवन्त प्रायोगिक परम्परा से अपरिचय—इन कारणों से ऐसा महत्त्वपूर्ण शास्त्र ग्रंथ दुरूह हो गया है। 'संक्षिप्त (नाट्य) शास्त्रम्' में नाट्यशास्त्र की सारी विषयवस्तु को जिज्ञासु सामान्य पाठकों तथा छात्रों के लिये ग्राह्य बनाने का प्रयास किया गया है। केवल छंदोविषयक अंश को छोड़कर मूल नाट्यशास्त्र के समस्त अध्यायों से मुख्य विषयों पर प्रामाणिक और अविकल

पाठ हिन्दी अनुवाद के साथ यहाँ सङ्कलित किया गया है, जिससे इस विशाल आकर ग्रन्थ में समाहित सभी प्रकरणों का अध्येता को मूलरूप में एकत्र परिचय मिल सके। पारिभाषिक शब्दों को यथास्थान पादटिप्पणियों में स्पष्ट किया गया है। इसके साथ ही महत्त्वपूर्ण स्थलों पर अभिनवगुप्त की अभिनवभारती, के सन्दर्भ से व्याख्या की गयी है जो नाट्यशास्त्र की एकमात्र उपलब्ध प्रामाणिक टीका है। आशा है यह सङ्कलन नाट्यशास्त्र के अध्ययन में सहायक होगा।

इस कार्य में नाट्यशास्त्र बड़ौदा संस्करण, मनमोहन घोष कृत अंग्रेजी अनुवाद तथा डा० बाबूलाल शुक्ल शास्त्री कृत हिन्दी अनुवाद से यथास्थान सहायता ली गयी है, जिसके लिए मैं विद्वान् सम्पादकों व अनुवादकों का कृतज्ञ हूँ।

सागर विश्वविद्यालय
सागर (म० प्र०)

राधावल्लभ त्रिपाठी

## ॥ अथ प्रथमोऽध्यायः ॥

प्रणम्य शिरसा देवौ पितामहमहेश्वरौ।
नाट्यशास्त्रं प्रवक्ष्यामि ब्रह्मणा यदुदाहृतम् ॥ १ ॥

समाप्तजप्यं व्रतिनं स्वसुतैः परिवारितम्।
अनध्याये कदाचित् तु भरतं नाट्यकोविदम् ॥ २ ॥

मुनय पर्युपास्यैनमात्रेयप्रमुखाः पुरा।
पप्रच्छुस्ते महात्मानो नियतेन्द्रियबुद्धयः ॥ ३ ॥

योऽयं भगवता सम्यग् ग्रथितो वेदसम्मितः।
नाट्यवेदः कथं ब्रह्मन्नुत्पन्नः कस्य वा कृते ॥ ४ ॥

कत्यङ्गः किम्प्रमाणश्च प्रयोगश्चास्य कीदृशः।
सर्वमेतद् यथातत्त्वं भगवन् वक्तुमर्हसि ॥ ५ ॥

तेषां तु वचनं श्रुत्वा मुनीनां भरतो मुनिः।
प्रत्युवाच ततो वाक्यं नाट्यवेदकथां प्रति ॥ ६ ॥

भवद्भिः शुचिभिर्भूत्वा तथाऽवहितमानसैः।
श्रूयतां नाट्यवेदस्य सम्भवो ब्रह्मनिर्मितः ॥ ७ ॥

पुरा कृतयुगे विप्रा वृत्ते स्वायम्भुवेऽन्तरे।
त्रेतायुगेऽथ सम्प्राप्ते मनोर्वैवस्वतस्य तु ॥ ८ ॥

ग्राम्यधर्मप्रवृत्ते तु कामलोभवशं गते।
ईर्ष्याक्रोधादिसम्मूढे लोके सुखितदुःखिते ॥ ९ ॥

## ॥ प्रथम अध्याय ।

पितामह (ब्रह्मा) और महेश्वर (शिव) को सिर से नमन कर मैं ब्रह्मा के द्वारा निरूपित नाट्यशास्त्र का विवेचन करूँगा (१)। बहुत पहले की बात है एक बार अनध्याय (अवकाश) के समय भरत मुनि जप समाप्त कर अपने पुत्रों से घिरे हुए बैठे थे, तब आत्रेय आदि जितेंद्रियबुद्धि महात्मा मुनि आये और उनके पास विनय पूर्वक बैठ कर पूछने लगे (२-३)।

हे भगवन्, आपने यह जो वेदतुल्य नाट्यवेद सम्यक् रूप से निर्मित किया है वह कैसे उत्पन्न हुआ है किसके लिये है इसके कितने अंग है, इसका प्रमाण[1] क्या है और इसका प्रयोग किस प्रकार होता है—यह सब यथातत्त्व आप कृपया हम बतलाइये (४-५)।

उन मुनियों के वचन सुन कर भरत मुनि ने नाट्यवेद के विषय मे उत्तर दिया—आप लोग पवित्र और एकाग्रचित्त होकर ब्रह्मा के द्वारा निर्मित इस नाट्यवेद की उत्पत्ति (का इतिहास) सुनिये (६-७)।

हे विप्रो, पहले की बात है। स्वायम्भुव मनु के मन्वन्तर[2] मे सत्ययुग बीत जाने पर वैवस्वत मनु का त्रेतायुग प्रारंभ हुआ। लोग ग्राम्य धर्म मे प्रवृत्त तथा काम और लोभ के वश मे होकर ईर्ष्या क्रोध आदि से दिग्भ्रांत और सुखी दुखी रहने लगे (८-९)।

---

१ अभिनवगुप्त ने 'प्रमाण' का अर्थ नाट्य के अंगो के यथार्थ रूप को जानने का साधन या कसौटी माना है। प० बा० ला० शुक्ल ने प्रमाण का अर्थ 'परिमाण' किया है जो उचित नही है।

२ मन्वन्तर चौदह माने गये हैं। ब्रह्मा का एक दिन एक कल्प के बराबर होता है तथा स्वायम्भुव मन्वन्तर कल्प का पहला मन्वन्तर है। वैवस्वत मन्वन्तर सातवाँ है, जिसमे हम लोग अब विद्यमान हैं (अभि०) एक मन्वन्तर मे ७१ चतुयुग होते हैं तथा एक चतुयुग मे ३६ लाख मनुष्य वर्ष।

महेन्द्रप्रमुखैर्देवैरुक्तः किल पितामहः ।
क्रीडनीयकमिच्छामो दृश्यं श्रव्यं च यद् भवेत् ॥ १० ॥
न वेदव्यवहारोऽयं संश्राव्य. शूद्रजातिषु ।
तस्मात् सृजापरं वेद पञ्चमं सार्ववर्णिकम् ॥ ११ ॥
धर्म्यमर्थ्यं यशस्यं च सोपदेश्यं ससङ्ग्रहम् ।
भविष्यतश्च लोकस्य सर्वकर्मानुदर्शकम् ॥ १२ ॥
सर्वशास्त्रार्थसम्पन्नं सर्वशिल्पप्रवर्तकम् ।
नाट्याख्यं पञ्चमं वेदं सेतिहासं करोम्यहम् ॥ १३ ॥
एवं सङ्कल्प्य भगवान् सर्ववेदाननुस्मरन् ।
नाट्यवेदं ततश्चक्रे चतुर्वेदाङ्गसम्भवम् ॥ १४ ॥
जग्राह पाठ्यमृग्वेदात् सामभ्यो गीतमेव च ।
यजुर्वेदादभिनयान् रसानाथर्वणादपि ॥ १५ ॥
आज्ञापितो विदित्वाऽहं नाट्यवेदं पितामहात् ।
पुत्रानध्यापयामास प्रयोगं चापि तत्त्वतः ॥ १६ ॥
भारतीं सात्वतीं चैव वृत्तिमारभटीं तथा ।
समाश्रितः प्रयोगस्तु प्रयुक्तो वै मया द्विजाः ॥ १७ ॥
परिगृह्य प्रणम्याथ ब्रह्मा विज्ञापितो मया ।
अथाह मां सुरगुरुः कैशिकीमपि योजय ॥ १८ ॥
यच्च तस्याः क्षमं द्रव्यं तद् ब्रूहि द्विजसत्तम ।
एवं तेनास्म्यभिहितः प्रत्युक्तश्च मया प्रभुः ॥ १९ ॥
दीयतां भगवन् द्रव्यं कैशिक्याः सम्प्रयोजकम् ।
नृत्ताङ्गहारसम्पन्ना रसभावक्रियात्मिका ॥ २० ॥
दृष्टा मया भगवतो नीलकण्ठस्य नृत्यतः ।
कैशिकी श्लक्ष्णनैपथ्या शृङ्गाररससम्भवा ॥ २१ ॥
अशक्या पुरुषैः सा तु प्रयोक्तुं स्त्रीजनादृते ।
ततोऽसृजन्महातेजा मनसाऽप्सरसो विभुः ॥ २२ ॥

तब इद्र आदि देवताओ ने पितामह ब्रह्मा से कहा—हम मनोविनोद का ऐसा साधन चाहते है जो दृश्य भी हो और श्रव्य भी। यह वेद व्यवहार शूद्र जाति के लोगो को तो सुनाया नही जा सकता, इसलिये आप एक अन्य पाँचवा वेद रचिये जो सभी वर्णों के लोगो के लिये हो (१०-११)।



(ब्रह्मा ने चारो वेदो का स्मरण कर सकल्प किया)—मैं नाट्य नामक पाँचवे वेद की इतिहास सहित रचना करता हूँ जो धर्म अर्थ तथा यश की प्राप्ति कराने वाला (धर्म आदि पुरुषार्थों की प्राप्ति का) उपदेश देने वाला और उस उपदेश का अच्छी तरह ग्रहण कराने वाला आने वाले ससार के सभी कर्मो का अनुदर्शन कराने वाला सभी (कलाविषयक) शास्त्रो के (नृत्त गीत वादन आदि) तत्वो से सपन्न तथा समस्त शिल्पो का प्रवर्तक होगा (१२-१३)।

ऐसा सकल्प करके भगवान् ब्रह्मा ने सारे वेदो का अनुस्मरण करते हुए चारो वेदो के अगो से उत्पन्न नाट्य वेद का निर्माण किया। उन्होने पाठ्य ऋग्वेद से गीत सामवेद से अभिनय यजुर्वेद से तथा रसो को अथर्ववेद से लिया। उस नाट्यवेद का ज्ञान मैंने पितामह से प्राप्त किया और फिर उन्ही की आज्ञा से उसे अपने पुत्रो को पढाया तथा तत्वपूर्वक उसका प्रयोग भी उन पुत्रो को बताया (१४-१६)।

हे ब्राह्मणो मैंने भारती, सात्त्वती तथा आरभटी वृत्तियो[१] से समाश्रित प्रयोग प्रदर्शित किया। फिर (उस प्रयोग को) तैयार कर प्रणाम कर के ब्रह्मा को इसकी सूचना दी। तब ब्रह्मा मुझ से बोले—(इस प्रयोग मे) कैशिकी वृत्ति और जोड दो तथा इस वृत्ति के लिये जो उपयुक्त द्रव्य (सामग्री) अपेक्षित हो वह बताओ। उनके ऐसा कहने पर मैंने भगवान् को उत्तर दिया—हे भगवान् कैशिकी वृत्ति जिससे सपन्न हो सके ऐसा द्रव्य दीजिये। नृत्त और अगहारो से सपन्न तथा रस और भाव के अनुरूप व्यापार वाली सुदर नेपथ्य वाली तथा शृङ्गार रस से उत्पन्न कैशिकी वृत्ति मैंने भगवान् नीलकठ (शिव) के नृत्य मे देखी है। स्त्रियो के बिना (केवल) पुरुषो से उसका प्रयोग सभव नही है। तब महातेजस्वी और सर्वव्यापी ब्रह्मा ने मन के द्वारा अप्सराओ की रचना की (१७-२२)।

---

१ वृत्तियो के लिये देखिये स० नाशा० ६ १२ तथा अ० १६

ब्रह्मोवाच—

महानयं प्रयोगस्य समयः समुपस्थितः।
अयं ध्वजमहः श्रीमान् महेन्द्रस्य प्रवर्तते॥ २३॥

अत्रेदानीमयं वेदो नाट्यसंज्ञः प्रयुज्यताम्।
ततस्तस्मिन् ध्वजमहे निहतासुरदानवे॥ २४॥

प्रहृष्टामरसङ्कीर्णे महेन्द्रविजयोत्सवे।
पूर्वं कृता मया नान्दी ह्याशीर्वचनसंयुता॥ २५॥

अष्टाङ्गपदसंयुक्ता विचित्रा वेदनिर्मिता।
तदन्तेऽनुकृतिर्बद्धा यथा दैत्याः सुरैर्जिताः॥ २६॥

सम्फेटविद्रवकृता च्छेद्यभेद्याहवात्मिका।
ततो ब्रह्मादयो देवाः प्रयोगपरितोषिताः॥ २७॥

प्रददुर्मत्सुतेभ्यस्तु सर्वोपकरणानि वै।
प्रीतस्तु प्रथमं शक्रो दत्तवान् स्वं ध्वजं शुभम्॥ २८॥

एवं प्रयोगे प्रारब्धे दैत्यदानवनाशने।
अभवन् क्षुभिताः सर्वे दैत्या ये तत्र सङ्गताः॥ २९॥

रङ्गपीठगतान् विघ्नानसुरांश्चैव देवराट्।
जर्जरीकृतदेहांस्तानकरोज्जर्जरेण सः॥ ३०॥

ततश्च विश्वकर्माणं ब्रह्मोवाच प्रयत्नतः।
कुरु लक्षणसम्पन्नं नाट्यवेश्म महामते॥ ३१॥

ततोऽचिरेण कालेन विश्वकर्मा महच्छुभम्।
सर्वलक्षणसम्पन्नं कृत्वा नाट्यगृहं तु स.॥ ३२॥

प्रोक्तवान् द्रुहिणं गत्वा सभायां तु कृताञ्जलिः।
सज्जं नाट्यगृहं देव तदवेक्षितुमर्हसि॥ ३३॥

दृष्ट्वा नाट्यगृहं ब्रह्मा प्राह सर्वान् सुरांस्ततः।
अंशभागैर्भवद्भिस्तु रक्ष्योऽयं नाट्यमण्डपः॥ ३४॥

(ब्रह्मा ने कहा)—'नाट्य के प्रयोग का यह महान् समय उपस्थित हो गया है। यह शोभा से युक्त इन्द्रध्वजमहोत्सव चल रहा है। इस (उत्सव के) समय यहा इस नाट्यवेद का प्रयोग किया जाय'। तब इंद्र की असुरो और दानवो की पराजय के उपलक्ष्य म आयोजित तथा हर्षित देवताओ से सकुल उस ध्वजमहोत्सव मे पहले मैंने आशीवचन से युक्त नादी[1] की जो वेदो से निर्मित/विचित तथा आठ पदो वाली (वे ही पद उसके अग थे) थी। उस (नादी) के अत में दैत्य जिस प्रकार देवताओ से जीते गये—इसकी अनुकृति प्रस्तुत की। यह अनुकृति क्रोधपूर्ण वचन भगदड, मारकाट और युद्ध के दृश्यो से भरी थी। तब इस प्रयोग से परितुष्ट हुए ब्रह्मा आदि देवताओ ने मेरे पुत्रो को सारे उपकरण दिये। सबसे पहले प्रस न हुए इंद्र ने अपना शुभ ध्वज दिया (२,-२८)।

दैत्यो और दानवो का नाश करने वाले इस प्रयोग के आरभ होने पर वहाँ एकत्र सारे दैत्य क्षुब्ध हो उठ। रगपीठ[2] पर आये उन विघ्नो तथा असुरो को देवराज इंद्र ने जजर[3] स जर्जरीकृतदेह बना दिया (२६ ३०)।

तब ब्रह्मा ने विश्वकर्मा[4] से कहा—हे महामति, तुम लक्षणो से सपन्न नाट्यशाला का निर्माण करो। तब शीघ्र ही विश्वकर्मा ने अत्यत शुभ सब लक्षणो से सपन्न नाट्यगृह बना कर ब्रह्मा की सभा मे जाकर उनसे हाथ जोड कर निवेदन किया—हे देव, नाट्यगृह तैयार है। कृपया आप इसका अवलोकन करें। उस नाट्य गृह को देख कर ब्रह्मा ने सभी देवो से कहा—आपको अपने अपने अशो से इस नाट्य मण्डप की रक्षा करना है (३१ ३४)।

---

१ नादी के लक्षण के लिये द्र० स० नाशा० ५ ६ ६८ ७३

२ नाट्यशास्त्रसम्मत रंगमच रगशीर्ष और रगपीठ—इन दो भागो म बाटा जाता है। विवरण के लिये आगे दूसरा अध्याय देखिए। कभी कभी पूरे रगमच को भी रगपीठ कहा जाता है।

३ बाँस का डडा। जजर पूजा का विधान आगे पाँचवे अध्याय म वर्णित है। नाशा० (२ १२ १४) मे भी जर्जरपूजा उल्लिखित है। स० नाशा० ३ ७-११ भी द्रष्टव्य। यहाँ जजर को अलग अलग रगीन वस्त्रो से बाँधे जाने का भी विधान बताया है।

४ वास्तुशास्त्र मे निपुण एक देवता।

विरूपाक्ष उवाच—

योऽयं भगवता सृष्टो नाट्यवेदः सुरेच्छया ।
प्रत्यादेशोऽयमस्माकं सुरार्थं भवता कृतः ॥ ३५ ॥
तन्नैतदेवं कर्त्तव्यं त्वया लोकपितामह ।
यथा देवास्तथा दैत्यास्त्वत्तः सर्वे विनिर्गताः ॥ ३६ ॥
विघ्नानां वचनं श्रुत्वा ब्रह्मा वचनमब्रवीत् ।
अलं वो मन्युना दैत्या विषादं त्यजतानघाः ॥ ३७ ॥
भवता देवतानां च शुभाशुभविकल्पकः ।
कर्मभावान्वयापेक्षी नाट्यवेदो मया कृतः ॥ ३८ ॥
नैकान्ततोऽत्र भवता देवानां चानुभावनम् ।
त्रैलोक्यस्यास्य सर्वस्य नाट्यं भावानुकीर्त्तनम् ॥ ३९ ॥
क्वचिद्धर्मः क्वचित्क्रीडा क्वचिदर्थः क्वचिच्छमः ।
क्वचिद्धास्य क्वचिद् युद्धं क्वचित्कामः क्वचिद्वध ॥४०॥
धर्मो धर्मप्रवृत्तानां कामः कामोपसेविनाम् ।
निग्रहो दुर्विनीताना विनीतानां दमक्रिया ॥ ४१ ॥
क्लीबानां धाष्ट्र्यंजननमुत्साह. शूरमानिनाम् ।
अबुधाना विबोधश्च वैदुष्य विदुषामपि ॥ ४२ ॥
ईश्वराणां विलासश्च स्थैर्य दुःखार्दितस्य च ।
अर्थोपजीविनामर्थो धृतिरुद्विग्नचेतसाम् ॥ ४३ ॥
नाना भावोपसम्पन्नं नानावस्थान्तरात्मकम् ।
लोकवृत्तानुकरणं नाट्यमेतन्मया कृतम् ॥ ४४ ॥
उत्तमाधममध्यानां नराणां कर्मसंश्रयम् ।
हितोपदेशजननं धृतिक्रीडासुखादिकृत् ॥ ४५ ॥
दुःखार्ताना श्रमार्तानां शोकार्ताना तपस्विनाम् ।
विश्रान्तिजननं काले नाट्यमेतद् भविष्यति ॥ ४६ ॥
धर्म्यं यशस्यमायुष्यं हितं बुद्धिविवर्धनम् ।
लोकोपदेशजननं नाट्यमेतद् भविष्यति ॥ ४७ ॥

(तब विरूपाक्ष[1] से ब्रह्मा ने कहा)—देवताओ के अनुरोध से आपने यह जो नाट्यवेद रचा है, वह तो देवताओ के लिये हमारा अनादर आपने कर दिया। इसलिये है लोक पितामह आपको ऐसा नही करना चाहिये। जिस प्रकार देवो ने उसी प्रकार दैत्यो ने भी सबने आपसे ही जन्म लिया है। उन विघ्नों[2] की बात सुन कर ब्रह्मा बोले—हे दैत्यो आप क्रोध न करें और दु खी न हो। यह जो नाट्यवेद मैंने रचा है, यह आपके और देवताओ के शुभ और अशुभ दोनो प्रकार के कर्मो को प्रदर्शित करने वाला और कर्म, भाव[3] तथा अन्वय (उत्तम वंश, कुलीनता) की अपेक्षा रखने वाला है। इसमे केवल देवो का या केवल आपका अनुभावन[4] नही होता, यह नाट्य तो सारे त्रैलोक्य का भावानुकीर्तन[5] है। इसमे कही धर्म कही क्रीडा कही अर्थ कही शम कही हास्य कही युद्ध कही काम तो कही वध प्रदर्शित होता है। यह धर्म मे लगे लोगो के लिये धर्म है काम का सेवन करने वालो के लिये काम है, दुर्विनीत लोगो के लिये अनुशासन है तथा विनीत लोगो के लिय दम[6] की क्रिया है (३५-४१)।

यह उपहासास्पद लोगो को ढिठाई दिखाने वाला शूरवीरो को उत्साह दिलाने वाला, अबोध लोगो को विशेष ज्ञान प्रदान करने वाला, विद्वानो के वैदुष्य का प्रदर्शन करने वाला, ऐश्वर्यशाली लोगो के विलास तथा दुखियारे की स्थिरता का चित्रण करने वाला है। अर्थोपजीवी लोगो के लिये यह अर्थ है तथा उद्विग्नचित्त वालो के लिये धैर्य (४२-४३)। अनेक प्रकार के भावो से सपन्न अनेक प्रकार की अवस्थाओ[7] से सम्मिश्रित तथा लोकवृत्त का अनुकरण करने वाला यह नाट्य मैंने रचा है। यह उत्तम, मध्यम तथा अधम तीनो प्रकार के मनुष्य के कर्मों का आश्रय है हितकारक उपदेश देने वाला तथा धृति, क्रीडा और सुख का जनक है (४४-४५)। यह नाट्य समय पर दु खार्त, श्रमार्त, शोकार्त गरीब लोगो को विश्राम देने वाला होगा। यह धर्म, यश और आयु को बढाने वाला हितकारी, बुद्धि की विशेष वृद्धि करने वाला तथा ससार को उपदेश देने वाला होगा (४६-४७)।

---

१ राक्षसो का नायक।

२ 'विघ्न' शब्द का प्रयोग यहाँ विघ्नकर्ता असुरो या राक्षसो के लिये हुआ है।

३ भाव का अर्थ यहाँ आशय या अभिप्राय है।

४ अनुभव करने के लिये होने वाला व्यापार।

५ भावो (नायको की विभिन्न अवस्थाओ) का अभिनय, या कथन के द्वारा अनुकरण, जो रस का उद्बोध करा सके।

६ दम का अर्थ दमन है। अभि० ने यहाँ दम का अर्थ शात कराना लिया है। 'विनीतानां दमक्रिया' के स्थान पर 'मत्तानादमनक्रिया' पाठ लेने पर दमन वाला अर्थ भी उचित है।

७ अवस्था का अर्थ धीरोदात्त आदि विभिन्न प्रकार के नायको या पात्रो की सुख दु ख आदि से मिश्रित मनोदशाएँ और जीवन की स्थितियाँ है।

## ॥ अथ द्वितीयोऽध्यायः ॥

इह प्रेक्षागृह दृष्ट्वा धीमता विश्वकर्मणा ।
त्रिविध. सन्निवेशश्च शास्त्रत. परिकल्पित ॥ १ ॥

विकृष्टश्चतुरश्रश्च त्र्यश्रश्चैव तु मण्डप ।
तेषा त्रीणि प्रमाणानि ज्येष्ठ मध्य तथाऽवरम् ॥ २ ॥

प्रमाणमेषा निर्दिष्ट हस्तदण्डसमाश्रयम् ।
शत चाष्टौ चतु.षष्टिर्हस्ता द्वात्रिंशदेव च ॥ ३ ॥

अष्टाधिकं शत ज्येष्ठ चतु·षष्टिस्तु मध्यमम् ।
कनीयस्तु तथा वेश्म हस्ता द्वात्रिंशदिष्यते ॥ ४ ॥

देवाना तु भवेज्ज्येष्ठ नृपाणां मध्यमं भवेत् ।
शेषाणा प्रकृतीना तु कनीयः सविधीयते ॥ ५ ॥

चतु षष्टिकरान् कुर्याद् दीर्घत्वेन तु मण्डपम् ।
द्वात्रिंशत च विस्तारान्मर्त्यांना यो भवेदिह ॥ ६ ॥

अत ऊर्ध्वं न कर्तव्यः कर्तृभिर्नाट्यमण्डप ।
यस्मादव्यक्तभाव हि तत्र नाट्य व्रजेदिति ॥ ७ ॥

मण्डपे विप्रकृष्टे तु पाठ्यमुच्चारितस्वरम् ।
अनिस्सरणधर्मत्वाद् विस्वरत्वं भृशं व्रजेत् ॥ ८ ॥

यश्चाप्यास्यगतो भावो नानादृष्टिसमन्वित. ।
स वेश्मनः प्रकृष्टत्वाद् व्रजेदव्यक्तता पराम् ॥ ९ ॥

प्रेक्षागृहाणा सर्वेषा तस्मान्मध्यममिष्यते ।
यावत्पाठ्यं च गेय च तत्र श्रव्यतर भवेत् ॥ १० ॥

## ॥ द्वितीय अध्याय ॥

बुद्धिमान् विश्वकर्मा ने शास्त्र की दृष्टि से प्रेक्षागृह की रचना तीन प्रकार की परिकल्पित की है। नाट्यमण्डप विकृष्ट चतुरश्र तथा त्र्यश्र तीन प्रकार के होते हैं तथा उनके ज्येष्ठ, मध्य और अवर —ये तीन प्रमाण (नाप) हैं। यह नाप हस्त तथा दण्ड[1]—इन (दो पैमानो) मे की जाती है तथा (ज्येष्ठ मध्य तथा अवर नाट्य मण्डपो के लिये क्रमश ) एक सौ आठ, चौंसठ तथा बत्तीस हाथ की लबाई निर्धारित है। नाट्यप्रस्तुति के पात्र देवता हों तो ज्येष्ठ, राजा हो तो मध्यम तथा इनके अतिरिक्त अन्य प्रकृतियाँ[2] हो तो अवर प्रेक्षागृह का उपयोग होता है (१-५)।

मर्त्यों के लिये निर्धारित (विकृष्ट मध्य) नाट्यमण्डप की लबाई चौसठ हस्त तथा चौडाई बत्तीस हस्त रखी जाय।

(नाट्यमण्डप) बनाने वालो को इससे बडे नाट्यमण्डप नही बनाना चाहिये क्योकि इससे बडे नाट्यमण्डप मे नाट्य पूरी तरह दृश्य और श्रव्य नही हो पायगा। बडे मण्डप मे पाठ्य के स्वर उच्चरित होन पर वे भीतर गूँजेंगे और अत्यधिक विस्वर हो जायेंगे। साथ ही (अभिनेता के) मुख के विभिन्न दृष्टियो से समन्वित भाव भी नाट्यगृह की दीर्घता के कारण अत्यत अस्पष्ट दिखाई देंगे। इसलिये सारे प्रेक्षागृहो मे मध्यम सबसे उपयुक्त माना गया है, उसमे पाठ्य और गेय अपक्षाकृत अधिक श्रव्य होता है (६ १०)।

---

१ मूल मे 'हस्तदण्डसमाश्रयम्' पाठ है, जिसका आधुनिक विद्वानो ने अर्थ हस्त नापने का डडा–यह अर्थ भी किया है। अभिनव के अनुसार हस्त और दड— दोनो यहाँ नाप के आधार हैं। चार हाथ का एक दड होता है। विकृष्ट, चतुरश्र तथा त्र्यश्र इन तीन प्रकार के नाट्यमडपो की नाप ज्येष्ठ, मध्य या अवर की दृष्टि से रखने पर नौ प्रकार के नाट्यमडप बनते हैं और नाप हस्त से ली जाय या दड से—इस आधार पर कुल अठारह प्रकार के नाट्यमडप होते हैं।

हस्त और दड के मानक पैमाने होते थे। नाशा० (२ १४ १६) मे इनका प्रमाण बताया गया है—आठ अणु=एक रज, आठ रज=बाल, आठ बाल= एक लिक्षा, आठ लिक्षा=एक यूका, आठ यूका=एक यव आठ यव=एक अगुल, चौबीस अगुल=एक हस्त, चार हस्त=एक दड।

२ प्रकृति=नाटक के पात्र। अन्य प्रकृतियाँ असुर, राक्षस आदि।

भूमेर्विभाग पूर्वं तु परीक्षेत प्रयोजकः ।
ततो वास्तुप्रमाणेन प्रारमेत शुमेच्छया ॥ ११ ॥

समा स्थिरा तु कठिना कृष्णा गौरी च या भवेत् ।
भूमिस्तत्रैव कर्तव्य. कर्तृभिर्नाट्यमण्डपः ॥ १२ ॥

प्रथमं शोधनं कृत्वा लाङ्गलेन समुत्कृषेत् ।
अस्थिकीलकपालानि तृणगुल्माश्च शोधयेत् ॥ १३ ॥

शोधयित्वा वसुमतीं प्रमाण निर्दिशेत् तत. ।
पुष्यनक्षत्रयोगेन शुक्लं सूत्रं प्रसारयेत् ॥ १४ ॥

कार्पासं बाल्बज वापि मौञ्जं वाल्कलमेव च ।
सूत्र बुधैस्तु कर्तव्यं यस्य च्छेदो न विद्यते ॥ १५ ॥

शान्तितोयं ततो दत्वा ततः सूत्रं प्रसारयेत् ।
चतुष्पष्टिकरान् कृत्वा द्विधा कुर्यात् पुनश्चतान् ॥ १६ ॥

पृष्ठतो यो भवेद् भागो द्विधाभूतस्य तस्य तु ।
सममर्धविभागेन रङ्गशीर्षं प्रकल्पयेत् ॥ १७ ॥

पश्चिमे च विभागेऽथ नेपथ्यगृहमादिशेत् ।
विभज्य भागान् विधिवद्यथावदनुपूर्वश. ॥ १८ ॥

एवमुत्थापयेत् तज्ज्ञो विधिदृष्टेन कर्मणा ।
रङ्गपीठस्य पार्श्वे तु कर्त्तव्या मत्तवारणी ॥ १९ ॥

चतुस्तम्भसमायुक्ता रङ्गपीठप्रमाणतः ।
अध्यर्धहस्तोत्सेधेन कर्तव्या मत्तवारणी ॥ २० ॥

उत्सेधेन तयोस्तुल्यं कर्तव्य रङ्गमण्डपम् ।
तस्या माल्यं च धूपं च गन्धं वस्त्रं तथैव च ॥२१॥

रङ्गपीठं ततः कार्यं विधिदृष्टेन कर्मणा ।
रङ्गशीर्षन्तु कर्त्तव्यं षड्दारुकसमन्वितम् ॥ २२ ॥

## विकृष्ट मध्य नाट्यमंडप

प्रयोजक (नाट्यप्रयोग करने वाला या नाट्यमण्डप बनवाने वाले मण्डप बनवाने के पूर्व) सबसे पहले भूमिखंड की परीक्षा करे, फिर शुभ इच्छा के साथ वास्तुशास्त्र के प्रमाण (नाप) के अनुसार प्रारंभ करे। जो भूमि समतल स्थिर कठोर, काली या सफेद (मिट्टी वाली) हो उसी पर नाट्यमण्डप बनाना चाहिये। सबसे पहले उस भूमि का सफाई करवा कर उसे हल से जुतवा दे और हड्डियाँ कीलें कपाल (खप्पर), तिनके और झाड़ियों को निकलवा दे (११ १३)।

इस प्रकार भूमि की सफाई करवा कर उस पर नाप के चिह्न बनवाए जाँय। यह कार्य पुष्य नक्षत्र मे सफेद सूत्र[1] से होगा। यह सूत्र कपास, ऊन, मूँज, या किसी वृक्ष की छाल से बनायी जानी चाहिये जो (नाप लेते समय कही से) टूटता न हो (१४-१५) फिर शातिजल छिडक कर नापने के लिये डोरी को फैलाया जाय। (पहले लबाई मे) चौंसठ हाथ नाप ले फिर उन्ह दो भागो मे बाँटे। (इन दो भागो मे) जो पिछला भाग है उसके भी दो भाग करके आधे म रङ्गशीर्ष और उसके पिछले म नेपथ्यगृह की रचना होगी। इस प्रकार विधिवत् बताये गये क्रम से उस भूमि को इन भागो मे बाँट कर नीव उठाने का काम प्रारभ किया जाय। रङ्गपीठ के दानो पार्श्वों मे रङ्गपीठ के नाप के अनुसार चार स्तभो से युक्त डेढ हाथ की ऊँचाई वाली दो मत्तवारणियां[2] बनाई जायं। रङ्गमण्डप या प्रक्षागार (के भूमितल) की ऊँचाई उन दानों मत्तवारणियो के अनुसार रखी जाय। फिर विधिपूर्वक रङ्गपीठ बनाया जाय और रङ्गशीर्ष को षड्दारुक[3] से सुसज्जित किया जाय (१६ २२)।

---

१ सूत्र नापने की डोरी है। इसे साथ मे रखने के कारण नाटयप्रयोक्ता को सूत्रधार कहा गया। सूत्रधार भवननिर्माण या वास्तुविद्या से जुडे हुए लोग थे। वैदिक काल मे यज्ञवेदी बनाने के लिये इन्हे बुलाया जाता था।

२ मत्तवारणी रगपीठ के दोनो ओर चार खभो से घिरा हुआ चबूतरा है। प्रतीक्षा करते पात्रो या रगमच पर अलग-अलग समूहो मे खडे पात्रो को दिखाने के लिये मत्तवारणियो का उपयोग होता होगा।

३ षडदारुक=लकडी के छ टुकड। अभि० के अनुसार नेपथ्यगृह और रगशीर्ष के बीच की दीवार से लगे दो खभे आठ हस्त के अतर पर रहते हैं उनके सामने चार हस्त की दूरी पर दो स्तभ और बनाये जाते हैं। उनके ऊपर और नीचे काष्ठ के टुकडे लगाये जाते हैं वे षडदारुक हैं। बा० ला० शु० के अनुसार लकडी के दो आडे, दो खडे और दो तिरछे टुकडे लगा कर बनाया गया चौखट षड्दारुक है।

कार्यं द्वारद्वयं चात्र नेपथ्यगृहकस्य तु ।
पूरणे मृत्तिका चात्र कृत्स्ना देया प्रयत्नतः ॥ २२ ॥

लाङ्गलेन समुत्कृष्य निर्लोष्टतृणशर्करम् ।
लाङ्गले शुद्धवर्णौ तु धुर्यौ योज्यौ प्रयत्नत ॥ २३ ॥

एवंविधं प्रकर्तव्यं रङ्गशीर्षं प्रयत्नतः ।
कूर्मपृष्ठं न कर्तव्यं मत्स्यपृष्ठं तथैव च ॥ २४ ॥

शुद्धादर्शतलाकारं रङ्गशीर्षं प्रशस्यते ।
एवं रङ्गशिरः कृत्वा दारुकर्म प्रयोजयेत् ॥ २५ ॥

ऊहप्रत्यूहसंयुक्तं नानाशिल्पप्रयोजितम् ।
नानासञ्जवनोपेतं बहुव्यालोपशोभितम् ॥ २६ ॥

ससालभञ्जिकाभिश्च समन्तात् समलङ्कृतम् ।
निर्व्यूहकुहरोपेतं नानाग्रथितवेदिकम् ॥ २७ ॥

नानाविन्याससंयुक्तं चित्रजालगवाक्षकम् ।
सुपीठधारिणीयुक्तं कपोतालीसमाकुलम् ॥ २८ ॥

नानाकुट्टिमविन्यस्तैः स्तम्भैश्चाप्युपशोभितम् ।
एवं काष्ठविधिं कृत्वा भित्तिकर्म प्रयोजयेत् ॥ २९ ॥

स्तम्भं वा नागदन्तं वा वातायनमथापि वा ।
कोणं वा सप्रतिद्वारं वा द्वारविद्धं न कारयेत् ॥ ३० ॥

कार्यः शैलगुहाकारो द्विभूमिर्नाट्यमण्डपः ।
मन्दवातायनोपेतो निर्वातो धीरशब्दवान् ॥ ३१ ॥

रङ्गशीर्ष और नेपथ्यगृह के बीच की दीवार मे (उत्तर और दक्षिण दिशा मे) दो द्वार बनाने चाहिये। इस रङ्गशीर्ष की भराई[1] प्रयत्नपूर्वक काली मिट्टी से करनी चाहिये। इस मिट्टी के लिये भूमि को हल से जोत कर ढेले, तिनके और पत्थर हटा देना चाहिये। हल मे सफेद रग के अच्छे बैल जोतने चाहिये। इस प्रकार प्रयत्नपूर्वक रङ्गपीठ बनाना चाहिये। इसका फर्श न तो कूर्मपृष्ठ (आसपास नीचा बीच मे ऊँचा) हो, न मत्स्यपृष्ठ (बीच मे नीचे झुका व लबा) हो। रङ्गशीर्ष स्वच्छ दर्पण के तल जैसा (समतल ही) अच्छा माना जाता है। इस प्रकार रङ्गशीर्ष बन जाने पर लकडी का काम करना चाहिये। इसमे ऊह, प्रत्यूह[2] के साथ विभिन्न प्रकार के शिल्प का प्रयोग होता है, यह विभिन्न सञ्जवनो[3] से युक्त तथा कई व्यालो से सुशोभित होता है। यह सालभञ्जिकाओ से भी चारो ओर से अलकृत होता है। यह निर्व्यूह[4] और कुहर[5] से युक्त तथा नाना प्रकार की वेदिकाओ से ग्रथित हो। इसमे विभिन्न प्रकार की रचनाएँ रहना चाहिये तथा खिडकियो और झरोखो की भी रचना सुन्दर होनी चाहिये। स्तम्भो के ऊपर सुन्दर पीठधारिणियाँ[6] तथा कपोताली[7] बनाना चाहिये। (रङ्गपीठ, रङ्गशीर्ष और मत्तवारणी के फर्श पर भी लकडी जडना चाहिये तथा स्तम्भो की सजावट करनी चाहिये। इस प्रकार लकडी का काम करके दीवार उठाने का काम करना चाहिये। इसमे स्तम्भ, खूटियाँ और झरोखे या कोने किसी दरवाजे के सामने न आये तथा एक दरवाजे के सामने दूसरा दरवाजा नही आना चाहिये। नाट्यमण्डप पर्वत की गुफा के आकार का द्विभूमि[8] होना चाहिये। झरोखे और खिडकियो से हवा धीमी ही आये, तेज हवा न आ सके तथा आवाज गभीर रूप मे सुनाई दे—ऐसी व्यवस्था नाट्यमण्डप मे की जानी चाहिये (२२-३१)।

---

१ विकृष्ट मध्य मे रगशीर्ष रगपीठ मे डेढ हस्त ऊँचा होता है। मत्तवारणी और प्रेक्षागृह मे सीढियो के आकार मे आसन व्यवस्था करने पर उसका फर्श भी रगशीर्ष की ऊँचाई के बराबर आ जाता है। ऊँचाई के कारण काली मिट्टी से भरने का विधान किया गया है।

२-३. स्तभ के ऊपर निकाला गया काष्ठ प्रत्यूह है। उसके बाहर निकली तुलाएँ सजवन-फलक हैं (अभि०)।

४-५ स्तभो या दीवारो पर बनी सिंह, व्याल आदि की आकृतियाँ निर्व्यूह हैं तथा उपर्युक्त तुलाओ के छोरो से निकले फलक जिनमे पर्वत, पुर, निकुंज या गह्वर बने हो कुहर है।

६ पीठधारिणी स्तभ के ऊपर बनी तुला है।

७ कपोताली=पिंजरे के आकार की छतरी।

८. रगशीर्ष मत्तवारणी और प्रेक्षागृह-तीनो की ऊँचाई रगपीठ से अधिक होने से द्विभूमि (जिसका फर्श दो तल वाला हो) कहा गया है।

गम्भीरस्वरता येन कुतपस्य भविष्यति ।
भित्तिकर्म विधिं कृत्वा भित्तिलेपं प्रदापयेत् ॥ ३२ ॥

सुधाकर्म बहिस्तस्य विधातव्यं प्रयत्नतः ।
भित्तिष्वथ विलिप्तासु परिमृष्टासु सर्वतः ॥ ३३ ॥

समासु जातशोभासु चित्रकर्म प्रयोजयेत् ।
चित्रकर्मणि चालेख्याः पुरुषाः स्त्रीजनास्तथा ॥ ३४ ॥

लताबन्धाश्च कर्त्तव्याश्चरितं चात्मभोगजम् ।
एवं विकृष्टं कर्त्तव्यं नाट्यवेश्मप्रयोक्तृभिः ॥ ३५ ॥

पुनरेव हि वक्ष्यामि चतुरश्रस्य लक्षणम् ।
समन्ततश्च कर्तव्या हस्ता द्वात्रिंशदेव तु ॥ ३६ ॥

शुभभूमिविभागस्थो नाट्यज्ञैर्नाट्यमण्डपः ।
यो विधिः पूर्वमुक्तस्तु लक्षणं मङ्गलानि च ॥ ३७ ॥

विकृष्टे तान्यगेपाणि चतुरश्रेऽपि कारयेत् ।
चतुरश्रं समं कृत्वा सूत्रेण प्रविभज्य च ॥ ३८ ॥

बाह्यतः सर्वतः कार्या भित्तिः श्लिष्टेष्टका दृढा ।
तत्राभ्यन्तरतः कार्या रङ्गपीठोपरि स्थिताः ॥ ३९ ॥

दश प्रयोक्तृभिः स्तम्भाः शक्ता मण्डपधारणे ।
स्तम्भानां बाह्यतश्चापि सोपानाकृतिपीठकम् ॥ ४० ॥

इष्टकादारुभिः कार्यं प्रेक्षकाणां निवेशनम् ।
हस्तप्रमाणैरुत्सेधैर्भूमिभागसमुत्थितैः ॥ ४१ ॥

रङ्गपीठावलोक्यं तु कुर्यादासनजं विधिम् ।
षडन्यानन्तरे चैव पुनः स्तम्भान् यथादिशम् ॥ ४२ ॥

इससे कुतप (गायक तथा वाद्यवृन्द) का स्वर भी नाट्यमण्डप मे गंभीर रूप मे सुनाई पड़ेगा। इस प्रकार दीवारें उठा कर उन पर भित्तिलेप[1] कराया जाय, फिर उसके ऊपर प्रयत्नपूर्वक चूने की पुताई कराई जाय। दीवारो पर लेप और पुताई हो चुकने पर जब वे समतल और सुन्दर दिखने लगें, तो उन पर चित्र बनवाये जायें। इन चित्रो मे स्त्री, पुरुष, लताबन्ध[2] या अपने अनुभव से मिले चरित्रो का चित्रण किया जाना चाहिये। इस प्रकार प्रयोक्ताओ को विकृष्ट नाट्यगृह बनाना चाहिये (३२-३५)।

अब मै चतुरश्र नाट्यगृह का लक्षण बताता हूँ। नाट्य के जानकार लोगो को शुद्ध भूमि पर विभाग पूर्वक स्थित चतुरश्र नाट्यगृह चारो भुजाओ मे बत्तीस हाथ की नाप ले कर बनाना चाहिये। विकृष्ट नाट्यगृह मे जो विधि, लक्षण और मागलिक विधान बताये गये हैं, वे सब चतुरश्र मे भी कराये। इस चतुरश्र नाट्यगृह की भूमि का (पूर्वोक्त प्रकार से) डोरी से समान विभाजन करके बाहर से चारो ओर से अच्छी तरह ईंटे जमा कर मजबूत दीवार बनाई जाय। भीतर रङ्गपीठ के ऊपर मण्डप का धारण कर सकें ऐसे दस स्तम्भ खड़े करना चाहिये। इन स्तम्भो के आगे प्रेक्षको के बैठने के लिये ईंट और लकडी से सीढियो के आकार की आसन पंक्तियाँ बनानी चाहिये। ये पंक्तियाँ भूमितल से एक एक हस्त की नाप से ऊपर उठती हुई होगी। आसनो की यह व्यवस्था ऐसी हो कि सबको रंगपीठ अच्छी तरह दिखाई दे। प्रेक्षागार मे प्रत्येक दिशा के अनुसार ज्ञाता शिल्पी विधिपूर्वक छह स्तम्भ और स्थापित करे।

---

१ भित्तिलेप=पलस्तर। इसे बनाने की विधियाँ वास्तुशास्त्र के प्राचीन ग्रंथो मे दी हुई है।

२ लताबंध=वृक्षो से लिपटी लताओं की आकृतियाँ अथवा पिंडीबंध (नृत्य समूह) के चित्र।

विधिना स्थापयेत् तज्ज्ञो दृढान् मण्डपधारणे ।
अष्टौस्तम्भान् पुनश्चैव तेषामुपरि कल्पयेत् ।। ४३ ।।
स्थाप्यं चैव ततः पीठमष्टहस्तप्रमाणतः ।
विद्धास्यमष्टहस्तं च पीठं तेषु ततो न्यसेत् ।। ४४ ।।
तत्र स्तम्भाः प्रदातव्यास्तज्ज्ञैर्मण्डपधारणे ।
धारणीधारणास्ते च शालस्त्रीभिरलङ्कृताः ।। ४५ ।।
नेपथ्यगृहकं चैव ततः कार्यं प्रयत्नतः ।
द्वारं चैकं भवेत् तत्र रङ्गपीठप्रवेशनम् ।। ४६ ।।
जनप्रवेशन चान्यदाभिमुख्येन कारयेत् ।
रङ्गस्याभिमुखं कार्यं द्वितीयं द्वारमेव तु ।। ४७ ।।
अष्टहस्तं तु कर्तव्यं रङ्गपीठं प्रमाणतः ।
चतुरश्रं समतलं वेदिकासमलङ्कृतम् ।। ४८ ।।
पूर्वप्रमाणनिर्दिष्टा कर्तव्या मत्तवारणी ।
चतुःस्तम्भसमायुक्ता वेदिकायास्तु पार्श्वतः ।। ४९ ।।
समुन्नतं समं चैव रङ्गशीर्षं तु कारयेत् ।
विकृष्टे तून्नतं कार्यं चतुरश्रे समं तथा ।। ५० ।।
एवमेतेन विधिना चतुरश्रं गृहं भवेत् ।
अतः परं प्रवक्ष्यामि त्र्यश्रगेहस्य लक्षणम् ।। ५१ ।।
त्र्यश्रं त्रिकोणं कर्तव्यं नाट्यवेश्म प्रयोक्तृभिः ।
मध्ये त्रिकोणमेवास्य रङ्गपीठं तु कारयेत् ।। ५२ ।।
द्वारं तेनैव कोणेन कर्तव्य तस्य वेश्मनः ।
द्वितीय चैव कर्तव्य रङ्गपीठस्य पृष्ठतः ।। ५३ ।।
विधिर्यश्चतुरश्रस्य भित्तिस्तम्भसमाश्रयः ।
स तु सर्वः प्रयोक्तव्यस्त्र्यश्रस्यापि प्रयोक्तृभिः ।
एवमेतेन विधिना कार्या नाट्यगृहा बुधैः ।। ५४ ।।

ये स्तम्भ मण्डप को धारण करने मे समर्थ हो। उनके ऊपर फिर आठ स्तम्भ और बनाये।[१] इनके ऊपर बिधे मुख वाले आठ हस्त की नाप का पीठ (शहतीर) रखे जायें। ये स्तम्भ मण्डप को धारण करने मे समर्थ हो तथा धारणी[२] को भी सँभालें और सालभजिकाओ[३] से भी अलंकृत हो (३६-४५)। इसके पश्चात् प्रयत्न-पूर्वक नेपथ्यगृह बनाया जाय, उसमे रङ्गपीठ पर प्रवेश कराने वाले दो द्वार हो। दर्शको का प्रवेश इसके सम्मुख बने दूसरे द्वार से कराये। रङ्गपीठ के सामने के दोनो द्वार रङ्गपीठ की ओर ही खुलने चाहिये[४] (४६-४७)।

रङ्गपीठ का नाप आठ हाथ रखना चाहिये, जो चारो ओर से बराबर हो। रङ्गपीठ को वेदिका से सुशोभित किया जाय। वेदिका के दोनो ओर चार स्तम्भो से युक्त मत्तवारणी बनानी चाहिये, जिसका नाप पहले बताया जा चुका है (४८-४६)।

विकृष्ट नाट्यगृह मे रङ्गशीर्ष रङ्गपीठ से (डेढ हाथ) ऊँचा तथा समतल बनाये, जबकि चतुरश्र मे रङ्गशीर्ष और रङ्गपीठ एक ही तल पर रहते हैं (५०)।

इस विधि से चतुरश्र गृह बनता है। अब मैं त्र्यश्र नाट्यगृह का लक्षण बताता हूँ। त्र्यश्र नाट्यगृह प्रयोक्ताओ को त्रिकोणाकार बनाना चाहिये इसके बीच मे त्रिकोणाकार ही रङ्गपीठ बनाया जाय। (५१, ५२)।

त्र्यश्र नाट्यगृह मे (प्रेक्षको के लिये) प्रवेश-द्वार उसी एक कोने पर बनाना चाहिये तथा दूसरा द्वार रङ्गपीठ के पीछे (अभिनेताओ के प्रवेश के लिये) बनाना चाहिये। दीवार और स्तम्भ के विषय मे चतुरश्र नाट्यगृह मे जो विधि बतायी गयी है, वह सारी प्रयोक्ताओ को त्र्यश्र मे भी प्रयोग करनी चाहिये। इस प्रकार जानकार लोगो को नाट्यगृह बनाने चाहिये (५३-५४)।



---

१ रगपीठ के दाहिनी ओर दो स्तभ रहेंगे, उनसे चार-चार हाथ की दूरी पर तथा परस्पर आठ हाथ की दूरी पर दो स्तंभ और रहेंगे। फिर आग्नेय कोण में बने स्तभ से चार हाथ दूर दक्षिण स्तभ रहेगा। इस प्रकार रगमच पर पहले से दाहिनी ओर बने स्तभो तथा दक्षिण की दीवार के बीच तीन और स्तभ प्रेक्षागृह मे हो जायेंगे। इसी प्रकार उत्तर की दीवार की ओर भी तीन स्तभ बनेगे। इस प्रकार प्रेक्षागार मे छ स्तभ रगमच के स्तभों के अतिरिक्त हुए। अब चारो दिशाओ की दीवारो से उनकी विपरीत दिशाओ मे दो-दो स्तंभ और बनाने पर आठ स्तभ और बढ जायेंगे।

२ धारणी=शहतीर (बा० गु० शा०)।

३ साल भजिका=काष्ठ पुत्तलिका, लकडी की नारी मूर्ति।

४ एक द्वार सबसे पीछे अभिनेताओ के प्रवेश के लिये जो नेपथ्यगृह मे खुलता है, दो द्वार नेपथ्यगृह और रगशीर्ष के बीच की दीवार मे मच पर प्रवेश के लिये तथा एक सामने का द्वार प्रेक्षको के प्रेक्षागार मे प्रवेश के लिए इस प्रकार चार द्वार नाट्यगृह मे हुए।

## ।। अथ तृतीयोऽध्यायः ।।

आचार्येण तु युक्तेन शुचिना दीक्षितेन च ।
रङ्गस्योद्योतनं कार्यं देवताना च पूजनम् ।। १ ।।

रक्ताः प्रतिसराः सूत्रं रक्तगन्धाश्च पूजिताः ।
रक्ताः सुमनसश्चैव यच्च रक्तं फलं भवेत् ।। २ ।।

यवैस्सिद्धार्थकैर्लाजैरक्षतैः शालितण्डुलैः ।
नागपुष्पस्य चूर्णेन वितुषाभिः प्रियङ्गुभिः ।। ३ ।।

एतैर्द्रव्यैर्युतं कुर्याद् देवताना निवेशनम् ।
आलिखेन्मण्डल पूर्वं यथास्थानं यथाविधि ।। ४ ।।

समन्ततश्च कर्तव्यं हस्ता षोडश मण्डलम् ।
द्वाराणि चात्र कुर्वीत विधानेन चतुर्दिशम् ।। ५ ।।

मध्ये चैवात्र कर्त्तव्ये द्वे रेखे तिर्यगूर्ध्वगे ।
ततो कक्ष्या विभागेन दैवतानि निवेशयेत् ।। ६ ।।

पूजयित्वा तु सर्वाणि दैवतानि यथाक्रमम् ।
जर्जरस्त्वभिसम्पूज्य. स्यात् ततो विघ्नजर्जरः ।। ७ ।।

श्वेतं शिरसि वस्त्रं स्यान्नीलं रौद्रे च पर्वणि ।
विष्णुपर्वणि वै पीतं रक्तं स्कन्दस्य पर्वणि ।। ८ ।।

मृडपर्वणि चित्रं तु देयं वस्त्रं हितार्थिना ।
सदृशं च प्रदातव्यं धूपमाल्यानुलेपनम् ।। ९ ।।

# ।। तृतीय अध्याय ।।

[इस प्रकार नाट्यगृह बन चुकने के बाद] एकाग्र मन वाले, पवित्र और व्रत मे दीक्षित नाट्याचार्य को नाट्यगृह का उद्योतन[1] (प्रकाशित करना) तथा देवताओ का पूजन करना चाहिये। (पूजन के लिये) लालरग के धागे (अंटी) से बने कंकण, सूत्र, लाल रग का उत्कृष्ट चदन, लाल पुष्प तथा जो भी लाल फल हो उसे ले। जौ, सरसो, खीलें, अक्षत चावल, नागपुष्प का चूर्ण तथा छिलके निकले हुए प्रियगु के फल—इन द्रव्यो के साथ देवताओ की स्थापना करे। इसके पूर्व यथास्थान यथा-विधि मण्डल बना ले। मण्डल का चारो ओर का नाप (चार-चार हाथ मिला कर) कुल सोलह हाथ होता है। इसमे विधानपूर्वक चारो दिशाओ मे (चार) द्वार बनाने चाहिये। इसके बीच मे दो रेखाएं आडी तिरछी बनानी चाहिये, इनके साथ ही कक्ष्याविभागपूर्वक देवताओ को मडल मे स्थापित करे (१-६)।

क्रम के अनुसार सारे देवताओ की पूजा कर के जर्जर की पूजा करनी चाहिये, जिससे वह विघ्नो को जर्जर करने वाला बन जाय। इस जर्जर के सिर पर श्वेत वस्त्र बांधना चाहिये। रुद्र के पर्व[2] पर नीला विष्णु के पर्व पर पीला तथा स्कन्द के पर्व पर लाल और मृड (शिव) के पर्व पर हित चाहने वाले प्रयोक्ता को चित्र (रगबिरगा) वस्त्र बांधना चाहिये। इसके अनुरूप ही धूप, माला और चदन भी प्रस्तुत करना चाहिये (७-९)।

---

१ उद्योतन दीपिकाओ या दीपको से किया जाता था। अभि० ने मशालो का यहाँ उल्लेख किया है। भरत ने भी रगपूजा के सदर्भ मे दीप्त उल्काओ से रगशाला को जगमगाने का उल्लेख किया है (स० नाशा० ३-१२)।

२ पर्व=पोर या गाँठ।

आतोद्यानि च सर्वाणि वासोभिरवगुण्ठयेत् ।
गन्धैर्माल्यैश्च धूपैश्च भक्ष्यभोज्यैश्च पूजयेत् ॥ १० ॥

सर्वमेवं विधिं कृत्वा गन्धमाल्यानुलेपनैः ।
विघ्नजर्जरणार्थं तु जर्जरं त्वभिमन्त्रयेत् ॥ ११ ॥

हुताश एव दीप्ताभिरुल्काभिः परिमार्जनम् ।
नृपतेर्नर्तकीनां च कुर्याद् दीप्त्यभिवर्धनम् ॥ १२ ॥

अभिद्योत्य सहातोद्यैर्नृपति नर्तकीस्तथा ।
मन्त्रपूतेन तोयेन पुनरभ्युक्ष्य तान् वदेत् ॥ १३ ॥

महाकुले प्रसूताः स्थ गुणौघैश्चाप्यलङ्कृताः ।
यद् वो जन्मगुणोपेत तद् वो भवतु नित्यशः ॥ १४ ॥

भिन्ने कुम्भे ततश्चैव नाट्याचार्यः प्रयत्नतः ।
प्रगृह्य दीपिकां दीप्तां सर्व रङ्गं प्रदीपयेत् ॥ १५ ॥

यज्ञेन सम्मितं ह्येतद् रङ्गदैवतपूजनम् ।
अपूजयित्वा रङ्गं तु नैव प्रेक्षां प्रयोजयेत् ॥ १६ ॥

न तथा प्रदहत्यग्निः प्रभञ्जन समीरितः ।
यथा ह्यपप्रयोगस्तु प्रयुक्तो दहति क्षणात् ॥ १७ ॥

•

सारे वाद्यो को कपडे से ढक कर रखे तथा गन्ध, माला, धूप और भक्ष्य भोज्य से उनकी पूजा करे। इस प्रकार गन्ध, माला और चदन से यह सारी विधि निपटा कर विघ्नो को जर्जर करने के लिये जर्जर को अभिमन्त्रित करे (१०-११)।

(हवन के लिये जलाई गयी) अग्नि से ही प्रदीप्त मशालो के द्वारा राजा तथा नर्तकियो की दीप्ति के अभिवर्धन के लिये नीराजना करे। इस प्रकार राजा और नर्तकियो को वाद्यो के साथ अभिद्योतित करके मन्त्र से पवित्र जल से प्रोक्षण करके उनसे कहे—आप लोग महान् कुल मे उत्पन्न है तथा गुणो के समुदाय से अलकृत है। आपको अपने जन्म और गुण के अनुरूप जो प्राप्त हुआ है, वह आपको नित्य सुलभ रहे (१२-१४)।

घडे का भेदन कर नाट्याचार्य प्रयत्नपूर्वक प्रदीप्त दीपिका से सारे रङ्गमण्डप को प्रकाशित करे। रङ्ग के देवताओ का यह पूजन यज्ञ के समान है। रङ्ग की पूजा किये बिना प्रयोग न करे। तेज हवा से भडकी अग्नि भी उस तरह नही जलती जिस तरह क्षण भर मे गलत प्रयोग जला डालता है (१५-१७)।



## ॥ अथ चतुर्थोऽध्यायः ॥

ततोऽस्म्युक्तो भगवता योजयामृतमन्थनम् ।
एतदुत्साहजननं सुरप्रीतिकरं तथा ॥ १ ॥
योऽयं समवकारस्तु धर्मकामार्थसाधकः ।
मया प्राग्ग्रथितो विद्वन् स प्रयोगः प्रयुज्यताम् ॥ २ ॥
तस्मिन् समवकारे तु प्रयुक्ते देवदानवाः ।
हृष्टाः समभवन् सर्वे कर्मभावानुदर्शनात् ॥ ३ ॥
कस्यचित् त्वथ कालस्य मामाहाम्बुजसम्भवः ।
नाट्यं सन्दर्शयामोऽद्य त्रिनेत्राय महात्मने ॥ ४ ॥
ततः सार्धं सुरैर्गत्वा वृषभाङ्कनिवेशनम् ।
समभ्यर्च्य शिवं पश्चादुवाचेदं पितामहः ॥ ५ ॥
मया समवकारस्तु योऽयं सृष्टः सुरोत्तम ।
श्रवणे दर्शने चास्य प्रसादं कर्तुमर्हसि ॥ ६ ॥
ततो हिमवतः पृष्ठे नानानगसमाकुले ।
बहुभूतगणाकीर्णे रम्यकन्दरनिर्झरे ॥ ७ ॥
पूर्वरङ्गः कृतः पूर्वं तत्रायं द्विजसत्तमाः ।
तथा त्रिपुरदाहश्च डिमसंज्ञः प्रयोजितः ॥ ८ ॥
ततो भूतगणा हृष्टा कर्मभावानुदर्शनात् ।
महादेवश्च सुप्रीतः पितामहमथाब्रवीत् ॥ ९ ॥
मयापीदं स्मृतं नृत्यं सन्ध्याकालेषु नृत्यता ।
नानाकरणसंयुक्तैरङ्गहारैर्विभूषितम् ।
पूर्वरङ्गविधावस्मिंस्त्वया सम्यक् प्रयोज्यताम् ॥ १० ॥

## ॥ चतुर्थ अध्याय ॥

तब भगवान् ब्रह्मा ने मुझसे कहा कि अब आप 'अमृतमन्थन' (नामक समवकार)[1] का प्रयोग कीजिये। यह उत्साहजनक तथा देवताओं के लिये प्रीतिकर होगा। हे विद्वन्, धर्म, काम और अर्थ का साधक यह जो समवकार मैंने पहले रचा था, उसका प्रयोग आप कीजिये (१-२)।

उस समवकार का प्रयोग होने पर (अपने) कर्म और भाव के अनुदर्शन से सारे देव और दानव हृष्ट हो उठे (३)।

कुछ समय बीत जाने पर पद्मयोनि ब्रह्मा ने मुझसे कहा कि इस नाटय को अब हम महात्मा त्रिनेत्रधारी शिव को दिखायें। फिर देवताओं के साथ वृषभाङ्क शिव के निवास पर पहुँच कर उनका पूजन कर पितामह ने कहा—हे सुरोत्तम यह जो मैंने समवकार रचा है उसे देखने और सुनने की कृपा कीजिये (४-६)।

हे द्विज श्रेष्ठो, तब विभिन्न वृक्षों से घिरे हिमालय के मैदान में जो कई प्रकार के प्राणियों से भरा हुआ था और रम्य गुफाओं और झरनों से युक्त था मैंने पहले यह पूर्वरङ्ग[2] करके फिर इस (अमृतमन्थन समवकार) का प्रयोग किया फिर त्रिपुरदाह नामक डिम[3] का प्रयोग किया (७-८)।

तब सारे भूतगण कर्म और भाव के अनुदर्शन से हर्षित हुए और महादेव ने भी प्रसन्न होकर पितामह से कहा—सन्ध्या के समय नृत्य करते हुए मैंने विभिन्न करणों के योग से बने अङ्गहारों[4] से विभूषित नृत्य का निर्माण किया है, इस नाटय की पूर्वरंग विधि में आप उसे जोड लीजिये (९-१०)।

---

१ समवकार रूपक के दस भेदों में एक है। इसके लक्षण के लिये देखिये स० नाशा० (१० २४-३०)।

२ डिम के लक्षण के लिये स० नाशा० (१७ ३५-३६)।

३ पूर्वरंग के विधान का निरूपण आगे पांचवें अध्याय में है।

४ अंगहार के लक्षण के लिये स० नाशा० (४. १३-१८) देखें।

वर्धमानकयोगेषु गीतेष्वासारितेषु च ।
महागीतेषु चैवार्थान् सम्यगेवाभिनेष्यसि ॥ ११ ॥

यश्चायं पूर्वरङ्गस्तु त्वया शुद्धः प्रयोजितः ।
एभिर्विमिश्रितश्चाय चित्रो नाम भविष्यति ॥ १२ ॥

ततो ये तण्डुना प्रोक्तास्त्वङ्गहारा महात्मना ।
तान् व करणसयुक्तान् व्याख्यास्यामि सरेचकान् ॥ १३ ॥

अङ्गहारेषु वक्ष्यामि करणेषु च वै द्विजा ।
सर्वेषामङ्गहाराणां निष्पत्तिः करणैर्यतः ॥ १४ ॥

तान्यत सम्प्रवक्ष्यामि नामतः कर्मतस्तथा ।
हस्तपादसमायोगो नृत्यस्य करणं भवेत् ॥ १५ ॥

द्वे नृत्तकरणे चैव भवतो नृत्तमातृका ।
द्वाभ्यां त्रिभिश्चतुर्भिवाप्यङ्गहारस्तु मातृभिः ॥ १६ ॥

त्रिभिः कलापक चैव चतुर्भि. षण्डक भवेत् ।
पञ्चैव करणानि स्युः सङ्घातक इति स्मृतः ॥ १७ ॥

षड्भिर्वा सप्तभिर्वा पि अष्टभिर्नवभिस्तथा ।
करणैरिह संयुक्ता अङ्गहारा प्रकीर्तिताः ॥ १८ ॥

अष्ठोत्तरशत ह्येतत् करणानां मयोदितम् ।
यत्र तत्रापि सयोज्यमाचार्यैर्नाट्यशक्तितः ॥ १९ ॥

प्रायेण करणे कार्यो वामो वक्षःस्थितः करः ।
चरणस्यानुगश्चापि दक्षिणस्तु भवेत् कर ॥ २० ॥

कटी कर्णसमा यत्र कोर्परांसशिरस्तथा ।
समुन्नतमुरश्चैव सौष्ठवं नाम तद् भवेत् ॥ २१ ॥

वामे पुष्पपुटः पार्श्वे पादोऽग्रतलसञ्चरः ।
तथा च सन्नतं पार्श्व तलपुष्टपुटं भवेत् ॥ २२ ॥

वर्धमानक[1] के योग, गीत तथा आसारित[2] और महागीत के प्रयोगों मे (इस पूर्वरङ्ग के) अर्थों का भली-भाँति अभिनय (प्रयोग) करोगे। यह जो पूर्वरंग तुमने अभी किया है, यह शुद्ध पूर्वरंग है। इन (करणो तथा अगहारो) के मिश्रण से यह चित्र पूर्वरंग कहलायेगा (११, १२)।

(भरत ने कहा—हे मुनियो) तब (शिव की आज्ञा से) महात्मा तण्डु ने मुझे जो अङ्गहार बताये करण और रेचक के साथ मैं उनका आपके आगे विवेचन करूँगा। हे द्विजो मैं अगहारो और करणो—दोनो के विषय मे विवेचन करूँगा, क्योंकि सभी अङ्गहारो की निष्पत्ति करणो से हुई है। उन्हे मैं नाम और कर्म द्वारा विस्तार से समझाऊँगा। नृत्य मे हस्त और पाद का समायोग (एक साथ सचालन) करण है। दो करणो के योग से एक 'मातृका' होती है, तथा दो, तीन या चार मातृकाओ के योग से अगहार। तीन करणो से एक 'कलापक', चार से 'षण्डक' तथा पाँच करणो के मिलने से सङ्घातक बनता है। छ सात, आठ, या नौ करणो को मिलाने से अङ्गहार बनते हैं (१३-१८)।

ये एक सौ आठ करण मैंने बताये हैं, इनका सयोजन नाट्य की आवश्यकता के अनुसार आचार्यों को करना चाहिये (१६) तथा दाहिने हाथ की गति को दाहिने पैर की गति का अनुसरण करना चाहिये (२०)।

जिसमे कमर कानो के समान हो तथा कोहनी, कधे और सिर भी समान स्थिति मे हो तथा वक्ष स्थल समुन्नत हो—वह सौष्ठव कहलाता है (२१)।

बायें पार्श्व मे पुष्पपुट हस्त[3] और (दाहिने) पैर को अग्रतलसचर[4] बना कर पार्श्व सन्नत[5] रखा जाय तो तल पुष्पपुट करण होता है (२२)।

---

१ गीत का एक प्रकार। विवरण आगे पाँचवे अध्याय मे।

२ आसारित=सोलह कलाओ वाली तालविधि। द्र०-नाशा० ३१ ५५-६।

३ पुष्पपुटहस्त के लिये देखें नाशा० ६.१५० तथा स० नाशा० ६ ७०।

४ अग्रतलसचर पाद के लिये देखें नाशा० ६ २७३, इसमे ऐडी उठी, अँगूठा फैला तथा अँगुलियाँ तिरछी रहती हैं।

५ सन्नत=झुका हुआ। सन्नत पार्श्व का लक्षण नाशा० ६ २३५ मे है।

कुञ्चितौ मणिबन्धे तु व्यावृत्तपरिवर्तितौ ।
हस्तौ निपतितौ चोर्वोर्वर्तितं करणं तु तत् ॥ २३ ॥

शुकतुण्डौ यदा हस्तौ व्यावृत्तपरिवर्तितौ ।
ऊरू च वलितौ यस्मिन् वलितोरुकमुच्यते ॥ २४ ॥

आवर्त्य शुकतुण्डाख्यमूरुपृष्ठे निपातयेत् ।
वामहस्तश्च वक्षःस्थोऽप्यपविद्धं तु तद् भवेत् ॥ २५ ॥

श्लिष्टौ समनखौ पादौ करौ चापि प्रलम्बितौ ।
देहः स्वाभाविको यत्र भवेत् समनखं तु तत् ॥ २६ ॥

पताकाञ्जलि वक्षःस्थं प्रसारितशिरोधरम् ।
निहञ्चितांसकूटं च तल्लीन करण स्मृतम् ॥ २७ ॥

स्वस्तिकौ रेचिताविद्धौ विश्लिष्टौ कटिसंस्थितौ ।
यत्र तत् करणं ज्ञेयं बुधैः स्वस्तिकरेचितम् ॥ २८ ॥

स्वस्तिकौ तु करौ कृत्वा प्राङ्मुखोर्ध्वतलौ समौ ।
तथा च मण्डल स्थानं मण्डलस्वस्तिक तु तत् ॥ २९ ॥

निकुट्टितौ यदा हस्तौ स्वबाहुशिरसोऽन्तरे ।
पादौ निकुट्टितौ चैव ज्ञेयं तत् तु निकुट्टकम् ॥ ३० ॥

कुञ्चितौ बाहुशिरसि हस्तस्त्वभिमुखाञ्जलिः ।
निकुञ्चितार्धयोगेन भवेदर्धनिकुट्टकम् ॥ ३१ ॥

पर्यायश कटिश्छिन्ना बाह्वो शिरसि पल्लवौ ।
पुन पुनश्च करणं कटिच्छिन्न तु तद् भवेत् ॥ ३२ ॥

कलाई पर कुचित[1] और व्यावृत्त-परिवर्तित[2] हस्त दोनो ऊरुओ (जाँघो) पर गिराये जायें तो वर्तित करण होता है। दोनो हाथ शुकतुण्ड[3] की स्थिति मे व्यावृत्त-परिवर्तित करके साथ मे दोनो ऊरु वलित हो तो वलितोरुक करण होता है। (२३-२४) शुकतुण्ड हस्त को आवर्तित[4] कर ऊरु के पीछे ले जाकर गिराये और वामहस्त वक्षस्थल[5] पर हो तो अपविद्ध करण होता है (२५)। दोनो पैर समनख वाले तथा परस्पर मिले हुए हो तथा दोनो हाथ (लताहस्त मे) नीचे फैलाये हुए हो तथा देह स्वाभाविक हो, तो समनख करण होता है (२६)। दोनो पताक हस्त मिलाकर अञ्जलि (सयुत) हस्त बनाया जाय उसे वक्षस्थल पर लाया जाय, ग्रीवा रेचित[6] हो, सिर निहञ्चित[7] तो 'लीन' करण होता है (२७)। स्वस्तिक हस्त पहले रेचित फिर वक्र कर करके देह की ओर लाये जायें और अलग-अलग (दोनो ओर) कमर पर रखे जायें, तो उसे 'स्वस्तिक रेचित' करण जानना चाहिये (२८)। स्वस्तिक हस्त को ही आगे की ओर नम और ऊर्ध्व तल (हथेलियाँ ऊपर होने) की स्थिति म और मण्डल स्थान मे देह को रखे तो 'मण्डलस्वस्तिक' करण होता है [अभिनव के अनुसार चतुरश्र[8] हस्त ऊर्ध्वमण्डल[9] मे रखने पर] (२९)। ९—यदि अपनी भुजाओ और मस्तक के बीच दोनो हाथ निकुट्टक तथा दोनो पैर भी निकुट्टक की स्थिति म रखे तो 'निकुट्टक' करण होता है (३०)। १०—इसी स्थिति मे भुजा के अग्र भाग मे हाथो को अचित[10] और सम्मुख अगुलि वाला किया जाय और इसमे अलपल्लव का भी जोडा जाय तो अर्धनिकुट्टक होता है (३१)। ११—बारी-बारी से कटि को छिन्ना[11] स्थिति मे और हाथो को मस्तक पर पल्लव की स्थिति मे बार-बार रखा जाय, तो 'कटिच्छिन्न' होता है (३२)।

---

१ कुचित=झुके हुए।
२ व्यावृत्त-परिवर्तित=घुमा कर हथेली सामने रखने की मुद्रा।
३ शुकतुड के लिये नाशा० ९ ५३ तथा स० नाशा० ९ २३।
४ आवर्तित—द्र०-नाशा० ९।
५ अभि० के अनुसार कटकामुख हस्त यहाँ होगा।
६ रेचिता=प्रणाम की मुद्रा मे झुकी।
७ निकुचित शिर (नाशा० ८ ३०) के साथ कधे निहचित होगे।
८ चतुरश्र हस्त नाशा० ९ १८४ पर परिभाषित है।
९ हथेलियाँ ऊपर करके ऐंद्र मडल (नाशा० १० ६५) बनाने पर।
१० अचित का अर्थ अभि० के अनुसार यहाँ अलपल्लव हस्त बताने से है, शकुक के अनुसार देह के सामने से उठाकर पीछे ले जाने से।
११ छिन्ना कटि (नाशा० ९ २४५)) कमर को बीच से घुमाव देने पर बनती है।

अपविद्धकरः सूच्या पादश्चैव निकुट्टितः ।
सन्नतं यत्र पार्श्वं च तद् भवेदर्धरेचितम् ॥ ३३ ॥

स्वस्तिकौ चरणौ यत्र करौ वक्षसि रेचितौ ।
निकुञ्चितं तथा वक्षो वक्षस्स्वस्तिकमेव तत् ॥ ३४ ॥

अञ्चितेन तु पादेन रेचितौ तु करौ यदा ।
उन्मत्तं करणं तत् तु विज्ञेयं नृत्तकोविदैः ॥ ३५ ॥

हस्ताभ्यामथ पादाभ्यां भवत. स्वस्तिकौ यदा ।
तत् स्वस्तिकमिति प्रोक्तं करणं करणार्थिभिः ॥ ३६ ॥

विक्षिप्ताक्षिप्त बाहुभ्यां स्वस्तिकौ चरणौ यदा ।
अपक्रान्तार्धसूचिभ्यां तत्पृष्ठस्वस्तिकं भवेत् ॥ ३७ ॥

पार्श्वयोरग्रतश्चैव यत्र श्लिष्ट. करौ भवेत् ।
स्वस्तिकौ हस्तपादाभ्यां तद् दिक्स्वस्तिकमुच्यते ॥ ३८ ॥

अलातं चरणं कृत्वा व्यंसयेद् दक्षिणं करम् ।
ऊर्ध्वजानुक्रमं कुर्यादलातकमिति स्मृतम् ॥ ३९ ॥

स्वस्तिकापसृतः पाद करौ नाभिकटिस्थितौ ।
पार्श्वमुद्वाहितं चैव करणं तत् कटीसमम् ॥ ४० ॥

हस्तौ हृदि भवेद् वामः सव्यश्चाक्षिप्तरेचित ।
रेचितश्चापविद्धश्च तत् स्यादाक्षिप्तरेचितम् ॥ ४१ ॥

विक्षिप्तं हस्तपादं च तस्यैवाक्षेपणं पुनः ।
यत्र तत्करणं ज्ञेयं विक्षिप्ताक्षिप्तकं द्विजाः ॥ ४२ ॥

स्वस्तिकौ चरणौ कृत्वा करिहस्तं च दक्षिणम् ।
वक्षःस्थाने तथा वाममर्धस्वस्तिकमादिशेत् ॥ ४३ ॥

व्यावृत्तपरिवर्तस्तु स एव तु करो यदा ।
अञ्चितो नासिकाग्रे तु तदञ्चितमुदाहृतम् ॥ ४४ ॥

111/100



१२-सूचीमुख हस्त को (कटकामुख दूसरे हस्त से) विद्ध कराया जाय और पैर निकुट्टित हो तथा पार्श्व सन्नत हो तो 'अर्धरेचित' होता है (३३)। १३—दोनो पैर स्वस्तिक की स्थिति मे तथा दोनो हाथ वक्ष पर हो और वक्ष निकुञ्चित[1] तो वक्ष-स्स्वस्तिक करण होता है (३४)। १४—यदि अञ्चित पैर के साथ रेचित हस्त हो तो उन्मत्त करण जानना चाहिये (३५)। १५—दोनो हाथ और दोनो पैर स्वस्तिक की मुद्रा मे हो तो स्वस्तिक करण कहा जाता है (३६)। १६—दोनो हाथो के विक्षेप (ऊपर ले जाना) तथा आक्षेप (झटके से नीचे लाना) के साथ पैरो को अपक्रान्ता और अर्धसूची चारियो के साथ स्वस्तिक मे रखा जाय तो पृष्ठस्वस्तिक होता है (३७)। १७—यदि हाथ दोनो पार्श्वों तथा अग्र भाग मे स्पर्श कराते हुए हाथो और पैरो को स्वस्तिक की स्थिति मे रखा जाय तो 'दिक्स्वस्तिक' होता है (३८)। १८—पैर को अलातचारी[2] की स्थिति मे रखकर दाहिने हाथ को कधे से आगे ले जाये तथा ऊर्ध्वजानु चारी[3] करे तो अलातक करण होता है (३९)। १९—स्वस्तिक करण मे पैर को दूर ले जाया जाय, दोनो हाथ नाभि और कटि पर हो तथा पार्श्व उद्वाहित[4] हो तो 'कटीसम' करण होता है (४०)। २०—बायाँ हाथ हृदय पर रखा जाय, और फिर ऊपर और दोनो पार्श्वों की ओर पलटा कर ले जाया जाय फिर दोनो हाथ रेचित और अपविद्ध[5] किये जाय, तो 'आक्षिप्तरेचित' होता है (४१)। २१—एक हाथ और एक पैर विक्षिप्त और आक्षिप्त किया जाय तो विक्षिप्ताक्षिप्तक करण होता है (४२)। २२—दोनो पैरों को स्वस्तिक तथा दाहिने हाथ को करिहस्त[6] की स्थिति मे और बायेँ हाथ को वक्ष स्थल पर तो 'अर्धस्वस्तिक' होता है (४३)। २३—अर्धस्वस्तिक मे करिहस्त की स्थिति मे रखे दाहिने हाथ को ही व्यावृत्त-परिवर्तित किया जाय और नासिका के आगे अञ्चित[7] की स्थिति मे रखा जाय तो 'अञ्चित' करण होता है (४४)।

---

१ निकुचित वक्ष (नाशा- ९ २२४ पर लक्षित) आभुग्न वक्ष है जिसमे पीठ ऊँची, वक्ष झुका, कधे शिथिल होते हैं।

२ अलाताचारी (नाशा० १० ४१) मे एक पैर पीछे फैला कर दूसरे पैर के पीछे छिपाते हैं, ऐडी भूमि से लगी रहती है।

३. ऊर्ध्वजानु चारी (नाशा० १० ३३ मे वर्णित)। कुचित पैर को उठा कर घुटना वक्ष के सामने लाते हैं, इसी क्रम से दूसरे पैर से भी यही करते हैं।

४ ऊपर उठा नाशा० ९ २३१।

५. अपविद्ध=चक्राकार। अभि० के अनुसार बायाँ हाथ ऊपर और दोनो पार्श्वों मे ले जाकर हसपक्ष की स्थिति मे फेकते हैं।

६ करिहस्त नृत्तहस्तो मे वर्णित नाशा० ९ १९८-१९९। लताहस्त को ऊपर उठाया जाय, फिर एक पार्श्व से दूसरे पार्श्व तक झुलाया जाय, दूसरा हस्त त्रिपताक की स्थिति मे कान के पास रखे तो करि हस्त होता है।

७. द्र०-उपर्युक्त ४ ३० पर पा० टि०।

कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य त्र्यश्रमूरुतं विवर्तयेत् ।
कटिजानुविवर्ताच्च भुजङ्गत्रासितं भवेत् ॥ ४५ ॥

कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य जानुस्तनसमं न्यसेत् ।
प्रयोगवशगौ हस्तावूर्ध्वजानु प्रकीर्तितम् ॥ ४६ ॥

वृश्चिकं चरणं कृत्वा करं पार्श्वे निकुञ्चयेत् ।
नासाग्रे दक्षिणं चैव ज्ञेयं तत् तु निकुञ्चितम् ॥ ४७ ॥

वामदक्षिणपादाभ्या घूर्णमानोपसर्पणैः ।
उद्वेष्टितापविद्धैश्च हस्तैर्मत्तल्ल्युदाहृतम् ॥ ४८ ॥

स्खलितापसृतौ पादौ वामहस्तश्च रेचित ।
सव्यहस्तः कटिस्थः स्यादर्धमत्तल्लि तत्स्मृतम् ॥ ४९ ॥

रेचितो दक्षिणो हस्तः पादः सव्यो निकुट्टितः ।
दोला चैव भवेद् वामस्तद् रेचितनिकुट्टितम् ॥ ५० ॥

कार्यौ नाभितटे हस्तौ प्राङ्मुखौ खटकामुखौ ।
सूचीविद्धावपक्रान्तौ पादौ पादापविद्धके ॥ ५१ ॥

अपविद्धो भवेद्धस्तः सूचीपादस्तथैव च ।
तथा त्रिकं विवृत्तं च वलितं नाम तद्भवेत् ॥ ५२ ॥

वर्तिताघूर्णित सव्यो हस्तो वामश्च दोलितः ।
स्वस्तिकापसृतः पाद करणं घूर्णितं तु तत् ॥ ५३ ॥

करिहस्तो भवेद् वामो दक्षिणश्च विवर्तितः ।
बहुशः कुट्टित. पादो ज्ञेयं तल्ललितं बुधैः ॥ ५४ ॥

ऊर्ध्वजानुं विधायाथ तस्योपरि लतां न्यसेत् ।
दण्डपक्षं तु तत्प्रोक्तं करणं नृत्तवेदिभिः ॥ ५५ ॥

२४—कुञ्चित पैर को उठा कर ऊरु को व्यस्र स्थिति मे (तिरछा घुमा कर) फैलाया जाय और कटि और जंघा भी इसी तरह घुमाई जायें तो 'भुजगत्रासित' होता है (४५)। २५—कुञ्चित पैर को उठाते हुए घुटने को स्तन तक ले आये और दोनो हाथ प्रयोग की स्थिति मे (ऊर्ध्वमुख अलपल्लव या अराल) रहे तो 'ऊर्ध्वजानु' होता है (४६)। २६—वृश्चिक पैर[1] बना कर बायें हाथ को पार्श्व मे निकुञ्चित (झुका, सिकुडा) करे तथा दाहिने हाथ को नासिका के आगे रखे तो 'निकुञ्चित' होता है (४७)। २७—बायें और दाहिने पैरो को घुमाव दे कर भूमि पर पटका जाय' दोनो हाथ उद्वेष्टित और अपविद्ध गति मे रहे तो 'मत्तल्लि' करण होता है (४८)। २८—यदि पैरो को स्खलित करण मे पीछे ले जाया जाय तथा बायें हाथ को रेचित किया जाय और दाहिने को कटि पर रखा जाय, तो 'अर्धमत्तल्लि' होता है (४९)। २९—दाहिना हाथ रेचित और दाहिना पैर निकुट्टित[2] हो तथा बायें हाथ को दोला 8 की स्थिति मे रखा जाय, तो 'रेचित-निकुट्टित' होता है (५०)। ३०—दोनो हाथ नाभि के नीचे उल्टा कर खटका-मुख स्थिति मे रखे जायें, एक पैर को 'सूची' की स्थिति मे दूसरे पैर से फँसा कर अपक्रान्ता चारी की जाय, तो 'पादापविद्धक' होता है (५१)। ३१—एक हाथ अपविद्ध और पैर सूची की स्थिति मे तथा त्रिक (पीठ और नितब) को घुमाया जाय[3] तो 'वलित' होता है (५२)। ३२—दाहिना हाथ वर्तित करके घुमाया जाय और बायां दोला हस्त की स्थिति मे हो, पैर स्वस्तिक और अपसृत हो, तो घूर्णित करण होता है (५३)। ३३—बायां हाथ करि हस्त हो तथा दाहिना विवर्तित, पैर (हाथो का अनुकरण करते हुए) बार-बार ऊपर से नीचे पटके जायें तो 'ललित' करण होता है (५४)। ३४—ऊर्ध्वजानु[4] चारी करके साथ मे घुटने पर लताहस्त बनाये तो 'दण्डपक्ष' करण बनता है (५५)।

---

१ आगे बताये गये वृश्चिककरण का पैर।

२ एडी को जमीन पर पटकने से।

३ अभि० के अनुसार भ्रमरिकाचारी मे (नाशा० १० ४५)।

४ द्र०-उपर्युक्त ४-३६ पर पा० टि०।

भुजङ्गत्रासितं कृत्वा यत्रोभावपि रेचितौ।
वामपार्श्वस्थितौ हस्तौ भुजङ्गत्रस्तरेचितम् ॥ ५६ ॥
त्रिकं सुवलितं कृत्वा लतारेचितकौ करौ।
नूपुरश्च तथा पादः करणे तन्नूपुरे न्यसेत् ॥ ५७ ॥
रेचितौ हस्तपादौ च कटीग्रीवा च रेचिता।
वैशाखस्थानकेनैतद् भवेद् वैशाखरेचितम् ॥ ५८ ॥
आक्षिप्तः स्वस्तिकः पादः करौ चोद्वेष्टितौ तथा।
त्रिकस्य वलनाच्चैव ज्ञेयं भ्रमरकं तु तत् ॥ ५९ ॥
अञ्चितः स्यात्करो वामः सव्यश्चतुर एव तु।
दक्षिणः कुट्टितः पादश्चतुरं तत्प्रकीर्तितम् ॥ ६० ॥
भुजङ्गत्रासितः पादो दक्षिणो रेचितः करः।
लताख्यश्च करो वामो भुजङ्गाञ्चितकं भवेत् ॥ ६१ ॥
विक्षिप्तं हस्तपादं तु समन्ताद्यत्र दण्डवत्।
रेच्यते तद्धि करणं ज्ञेयं दण्डकरेचितम् ॥ ६२ ॥
वृश्चिकं चरणं कृत्वा द्वावप्यथ निकुट्टितौ।
विधातव्यौ करौ तत् तु ज्ञेयं वृश्चिककुट्टितम् ॥ ६३ ॥
सूचीं कृत्वापविद्धं च दक्षिणं चरणं न्यसेत्।
रेचिता च कटिर्यत्र कटिभ्रान्तं तदुच्यते ॥ ६४ ॥
अञ्चितः पृष्ठतः पादः कुञ्चितोर्ध्वतलाङ्गुलिः।
लताख्यश्च करो वामस्तल्लतावृश्चिकं भवेत् ॥ ६५ ॥
अलपद्मः कटीदेशे छिन्ना पर्यायशः कटी।
वैशाखस्थानकेनेह तच्छिन्नं करणं भवेत् ॥ ६६ ॥
वृश्चिकं चरणं कृत्वा स्वस्तिकौ च करावुभौ।
रेचितौ विप्रकीर्णौ च करौ वृश्चिकरेचितम् ॥ ६७ ॥

३५—'भुजङ्गत्रासित' करण करके बायें पार्श्व की ओर दोनो हाथ रेचित किये जायें तो 'भुजङ्गत्रस्तरेचित' होता है (५६)।

३६—त्रिक को घुमा कर[1] दोनो हाथ लता और रेचित की स्थिति मे रखे जायें और पैर नूपुर चारी[2] की स्थिति मे तो 'नूपुर' करण होता है (५७)। ३७—हाथ और पैर रेचित की स्थिति मे हो तथा कटि और ग्रीवा भी रेचित हो तथा देह को वैशाख स्थान[3] मे रखा जाय, तो 'वैशाखरेचित' करण होता है (५८)। ३८—स्वस्तिक पैर से आक्षिप्ता चारी करायी जाय, दोनो हाथ उद्वेष्टित[4] हो, तथा त्रिक को घुमाया जाय तो भ्रमरक करण जानना चाहिये (५६)। ३६—बायाँ हाथ 'अञ्चित' हो, दाहिना 'चतुर'[5] तथा दाहिना पैर कुट्टित[6] तो यह चतुर करण है (६०)। ४०—पैर भुजङ्गत्रासिता चारी मे हो दाहिना हाथ रेचित हो तथा बायां लता कर की स्थिति मे हो तो यह 'भुजङ्गाञ्चितक' करण होता है (६१)। ४१—यदि हाथो और पैरो को दड के समान (दण्डपक्ष हस्त और दण्डपादा चारी के द्वारा) प्रसारित करे तो इसे दण्डकरेचित करण जानना चाहिये (६२)। ४२- (दाहिने) पैर को वृश्चिक की स्थिति मे रख दोनो हाथ निकुट्टित (बारी-बारी से अलपल्लव हस्त बना कर ऊपर ले जाना) करे तो इसे 'वृश्चिक कुटटित' करण जानना चाहिये (६३)। ४३—सूची चारी करके बायें पैर को तेजी से दूर ले जाकर (उसके पार्श्व मे) दाहिना पैर रखे और कमर रेचित हो, तो यह 'कटिभ्रान्त' करण कहा जाता है (६४)। ४४—एक पैर पीछे की ओर अञ्चित हो और बायाँ हाथ पजा और अगुलियां सिकोड कर हथेली ऊपर रख कर लता हस्त की स्थिति मे लाया जाय, तो लतावृश्चिक करण होता है (६५)। ४५—दोनो हाथ अलपद्म[8] बना कर कमर पर रखें जायें, कमर को बारी बारी से छिन्न किया जाय और देह को वैशाखस्थान मे रखा जाय, तो छिन्न करण होता है (६६)। ४६—वृश्चिक चरण बना कर दोनो हाथ स्वस्तिक की स्थिति मे ला कर रेचित और दूर हटाये जायें तो वृश्चिकरेचित होता है (६७)।

---

१. भ्रमरिका चारी (नाशा० १० ४५) मे।

२ नाशा० १० ३५।

३ वैशाखस्थान नाशा० १० ६१-६२ पर लक्षित।

४ चक्राकार घुमाया गया।

५. द्र०-नाशा ६ ६३ स० नाशा० ६ ४५।

६ उद्घट्टित—ऊपर उठा कर जमीन पर पटका गया।

७ अलपल्लव नाशा० ६ मे लक्षित नृत्तहस्त।

८ अलपद्म असयुत हस्त, द्र०-स० नाशा० ६ ४३।

बाहुशीर्षाञ्चितौ हस्तौ पादः पृष्ठाञ्चितस्तथा ।
दूरसन्नतपृष्ठं च वृश्चिकं तत्प्रकीर्तितम् ॥ ६८ ॥
आलीढं स्थानकं यत्र करौ वक्षसि रेचितौ ।
ऊर्ध्वाधोविप्रकीर्णौ च व्यंसितं करणं तु तत् ॥ ६९ ॥
हस्तौ तु स्वस्तिकौ पार्श्वे तथा पादो निकुट्टितः ।
यत्र तत् करणं ज्ञेयं बुधैः पार्श्वनिकुट्टितम् ॥ ७० ॥
वृश्चिकं चरणं कृत्वा पादस्याङ्गुष्ठकेन तु ।
ललाटे तिलकं कुर्याल्ललाटतिलकं तु तत् ॥ ७१ ॥
पृष्ठतः कुञ्चितं कृत्वा व्यतिक्रान्तक्रमं ततः ।
आक्षिप्तौ च करौ कार्यौ क्रान्तके करणे द्विजाः ॥ ७२ ॥
आद्यः पादो नतः कार्यः सव्यहस्तश्च कुञ्चितः ।
उत्तानो वामपार्श्वस्थस्तत्कुञ्चितमुदाहृतम् ॥ ७३ ॥
प्रलम्बिताभ्यां बाहुभ्यां यद्गात्रेणानतेन च ।
अभ्यन्तरापविद्धः स्यात् तज्ज्ञेयं चक्रमण्डलम् ॥ ७४ ॥
स्वस्तिकापसृतौ पादावपविद्धक्रमौ यदा ।
उरोमण्डलकौ हस्तावुरोमण्डलिकं तु तत् ॥ ७५ ॥
आक्षिप्तं हस्तपादं च क्रियते यत्र वेगतः ।
आक्षिप्तं नाम करणं विज्ञेयं तद् द्विजोत्तमाः ॥ ७६ ॥
ऊर्ध्वाङ्गुलितलः पाद पार्श्वेनोर्ध्वं प्रसारितः ।
प्रकुर्यादञ्चिततलौ हस्तौ तलविलासिते ॥ ७७ ॥
पृष्ठत प्रसृतः पादो द्वौ तालावर्धमेव च ।
तस्यैव चानुगो हस्तः पुरतस्त्वर्गलं तु तत् ॥ ७८ ॥
विक्षिप्तं हस्तपादं च पृष्ठतः पार्श्वतोऽपि वा ।
एकमार्गगतं यत्र तद्विक्षिप्तमुदाहृतम् ॥ ७९ ॥

४७—दोनो हाथ कधो पर झुके हो तथा पैर पीछे की ओर झुका हो, पीठ भी पीछे झुकी हो तो यह वृश्चिक करण कहलाता है (६८)। ४८—आलीढ स्थान[1] मे हाथ वक्ष पर रेचित हो तथा ऊपर नीचे फेंके जाये तो व्यसित करण होता है (६९)। ४९—दोनो हाथ स्वस्तिक बना कर पार्श्व मे रखे जायें तथा पैर निकुट्टित हो, तो इसे पार्श्वनिकुट्टित करण जानना चाहिये (७०)। ५०—वृश्चिक चरण बना कर पैर के अँगूठे से ललाट पर तिलक करे तो यह 'ललाटतिलक' है (७१)। ५१—'क्रान्तक' करण मे (अतिक्रान्ता चारी मे) एक चरण को कुञ्चित करक चारो ओर घुमा कर रखा जाता है तथा हस्त आक्षिप्त (नीचे की ओर झटके से फेंके जाते हुए) रहते है (७२)। ५२—दाहिने पैर को पहले (घुटना मोड कर) झुकाये तथा दाहिना हाथ कुञ्चित होकर ऊपर की ओर (अलपल्लव बना कर) बायी ओर लाया जाय तो यह 'कुञ्चित' करण है (७३)। ५३—फैलाई भुजाओ और झुके देह से (अडडिता चारी[2] करते हुए) चक्रमण्डल करण होता है (७४)। ५४—दोनो पैरो से स्वस्तिक की स्थिति मे स्थितावर्ता[3] चारी की जाये और दोनो हाथ उरोमडल[4] की स्थिति मे लाये जायँ तो 'उरोमण्डल' करण होता है (७५)। ५५—(आक्षिप्ता चारी मे) वेग से हाथो और पैरो को झटका देकर भूमि पर पटका जाये तो आक्षिप्त करण होगा। (७६)। ५६—दाहिना पैर तलवे और अंगुलियो को ऊपर करके पार्श्व मे ऊपर की ओर फैलाया जाये तथा दोनो हाथ (पताक की स्थिति मे) एक दूसरे से सिकुड कर सश्लिष्ट होते हो तो यह 'तलविलसित' करण है (७७)। ५७—दाहिना पैर पीछे फैलाते हुए ढाई ताल[5] की दूरी पर रखे और दाहिना हाथ उसी का अनुगमन करे, तो 'अर्गल' करण बनता है (७८)। ५८—(विद्युद्भ्रान्ता तथा दण्ड-पादा चारी के द्वारा) हाथो और पैरो को दोनो पार्श्वो मे एक साथ फेंके, तो 'विक्षिप्त' करण कहा जाता है (७९)।

---

१ नाशा० (१० ६७) आलीढ स्थान—दाहिने पैर को पाँच ताल की दूरी पर मडलाकार प्रसारित करने पर।

२ अड्डिता चारी के लिये द्र०-स० नाशा० १० २१।

३. स्थितावर्ता (स्थिरावर्ता) चारी के लिये द्र०-स० नाशा० १० १३।

४ उरोमडल बद्धा चारी (स० नाशा० १० १९) के साथ उरोमडल वृत्त हस्त (नाशा० ९ २०४) मे होगा।

५ ताल

प्रसार्य कुञ्चित पाद पुनरावर्तयेत् द्रुतम् ।
प्रयोगवशगौ हस्तौ तदावर्तमुदाहृतम् ॥ ८० ॥

कुञ्चितपादमुत्क्षिप्य पार्श्वात् पार्श्वं तु डोलयेत् ।
प्रयोगवशगौ हस्तौ डोलापादं तदुच्यते ॥ ८१ ॥

आक्षिप्तं हस्तपाद च त्रिक चैव विवर्तयेत् ।
रेचितौ च तथा हस्तौ विवृत्ते करणे द्विजा ॥ ८२ ॥

सूचीविद्ध विधायाथ त्रिक तु विनिवर्तयेत् ।
करौ च रेचितौ कार्यौ विनिवृत्ते द्विजोत्तमा ॥ ८३ ॥

पार्श्वक्रान्तक्रम कृत्वा पुरस्तादथ पातयेत् ।
प्रयोगवशगौ हस्तौ पार्श्वक्रान्त तदुच्यते ॥ ८४ ॥

पृष्ठत कुञ्चित पादो वक्षश्चैव समुन्नतम् ।
तिलके च कर. स्थाप्यस्तन्निस्तम्भितमुच्यते ॥ ८५ ॥

पृष्ठतो वलित पाद शिरोघृष्ट प्रसारयेत् ।
सर्वतो मण्डलाविद्ध विद्युद्भ्रान्तं तदुच्यते ॥ ८६ ॥

अतिक्रान्तक्रम कृत्वा पुरस्तात् सम्प्रसारयेत् ।
प्रयोगवशगौ हस्तौ अतिक्रान्ते प्रकीर्तितौ ॥ ८७ ॥

आक्षिप्तं हस्तपाद च त्रिक चैव विवर्तितम् ।
द्वितीयो रेचितो हस्तो विवर्तितकमेव तत् ॥ ८८ ॥

फणोऽञ्चितः करो वामो लताहस्तश्च दक्षिण. ।
दोलापादस्तथा चैव गजक्रीडितकं भवेत् ॥ ८९ ॥

द्रुतमुत्क्षिप्य चरण पुरस्तादथ पातयेत् ।
तलसंस्फोटितौ हस्तौ तलसस्फोटिते मतौ ॥ ९० ॥

पृष्ठप्रसारित पाद लतारेचितकौ करौ ।
समुन्नत शिरश्चैव गरुडप्लुतकं भवेत् ॥ ९१ ॥

५६—कुञ्चित चरण को फैला कर शीघ्रता से लौटा ले तथा दोनों हाथ (उद्वेष्टित अपवेष्टित या दोला हस्त में) प्रयोग रत हो तो आवर्त करण है (८०)। ६०–कुञ्चित पैर को उठा कर एक पार्श्व से दूसरे पार्श्व में झुलाये तथा दोनों हाथ प्रयोगरत हों (दोलापादाचारी[1] और दोला हस्त[2] के साथ) तो 'डोलापाद' करण होता है (८१)। ६१—विवृत्त करण में हाथ और पैर को बाहर की ओर उछाल दे तथा त्रिक को चक्कर देकर घुमाये तथा दोनों हाथ (हंसपक्ष) में रेचित हों (८२)। ६२—सूचीविद्धा चारी का प्रयोग कर त्रिक को चक्कर में घुमाये और दोनों हाथ रेचित हों तो विनिवृत्त करण होता है (८३)। ६३—(पार्श्वक्रान्ता चारी में) पैरों को आगे की ओर पटके तथा हाथ प्रयोगरत हो तो यह 'पार्श्वक्रान्त' करण कहलाता है (८४)।

६४—दाहिना पैर पीछे की ओर कुञ्चित हो और वक्ष समुन्नत हो तथा हाथ तिलक लगाने की मुद्रा में हो तो यह निस्तम्भित करण कहलाता है (८५)। ६५—दाहिना पैर पीछे की ओर चक्राकार घुमाते हुए सिर के आस-पास घुमाये तो विद्युद्भ्रान्त करण होगा (८६)। ६६—अतिक्रान्ता चारी करके दोनों हाथों को आगे की ओर फैला कर प्रयोगरत दिखाये तो 'अतिक्रान्त' करण है (८७)।

६७—एकहाथ और एक पैर को ऊपर की ओर उछाल दे तथा त्रिक को चक्कर में गोल घुमाये, दूसरा हाथ रेचित हो तो यह विवर्तितक है (८८)।

६८—बायां हाथ कान के पास सिकोड़ कर ले जाय, दाहिना लताहस्त की स्थिति में रहे और दाहिना पैर दोलापाद की स्थिति में तो यह 'गजक्रीडितक' होगा (८९)। ६९—'तलसस्फोटित' करण में दाहिना पैर तेजी से उठाकर सामने नीचे गिराये तथा दोनों हाथ तलसस्फोटित[3] की स्थिति में हों (९०)। ७०—दाहिना पैर पीछे फैलाया हो, दोनों हाथ लतारेचित की स्थिति में हों और सिर समुन्नत हो, तो 'गरुडप्लुतक' होगा (९१)।

---

१ द्र०-स० नाशा० १०.३४

२ द्र०-स० नाशा० ९ ६८

३ तलसस्फोटित—दो पताक हस्तों को शब्द करते हुए मिलाने पर बनता है।

सूचीपादो नतं पार्श्वमेको वक्षः स्थितः करः ।
द्वितीयश्चाञ्चितो गण्डे गण्डसूची तदुच्यते ॥ ९२ ॥

ऊर्ध्वापवेष्टितौ हस्तौ सूचीपादो विवर्तितः ।
परिवृत्तत्रिकं चैव परिवृत्तं तदुच्यते ॥ ९३ ॥

एकः समस्थितः पाद ऊरुपृष्ठे स्थितोऽपरः ।
मुष्टिहस्तश्च वक्षःस्थः पार्श्वजानु तदुच्यते ॥ ९४ ॥

पृष्ठप्रसारित पाद. किञ्चिदञ्चितजानुकः ।
यत्र प्रसारितौ बाहू तत् स्याद् गृध्रावलीनकम् ॥ ९५ ॥

उत्प्लुत्य चरणौ कार्यावग्रत. स्वस्तिकस्थितौ ।
सन्नतौ च तथा हस्तौ सन्नतं तदुदाहृतम् ॥ ९६ ॥

कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य कुर्यादग्रस्थितं भुवि ।
प्रयोगवशगौ हस्तौ सा सूची परिकीर्तिता ॥ ९७ ॥

अलपद्म. शिरोहस्त. सूचीपादश्च दक्षिणः ।
यत्र तत्करण ज्ञेयमर्धसूचीति नामतः ॥ ९८ ॥

पादसूच्या यदा पादो द्वितीयस्तु प्रविध्यते ।
कटिवक्ष स्थितौ हस्तौ सूचीविद्धं तदुच्यते ॥ ९९ ॥

कृत्वोरुवलित पादमपक्रान्तक्रमं न्यसेत् ।
प्रयोगवशगौ हस्तावपक्रान्तं तदुच्यते ॥ १०० ॥

वृश्चिकं चरणं कृत्वा रेचितौ च तथा करौ ।
तथा त्रिक विवृत्तं च मयूरललित भवेत् ॥ १०१ ॥

अञ्चितापसृतौ पादौ शिरश्च परिवाहितम् ।
रेचितौ च तथा हस्तौ तत् सर्पितमुदाहृतम् ॥ १०२ ॥

नूपुरं चरणं कृत्वा दण्डपादं प्रसारयेत् ।
क्षिप्राविद्धकरं चैव दण्डपादं तदुच्यते ॥ १०३ ॥

७१—यदि एक पैर 'सूची'[1] मे हो, पार्श्व झुका हो, एक हाथ वक्ष पर स्थित हो और दूसरा गण्डस्थल (कनपटी) के पास सिकोड कर लाया गया हो तो यह 'गण्डसूची' करण कहलाता है (६२)। ७२—दोनो हाथ ऊपर की ओर अपवेष्टित[2] करके उठाये जायें तथा 'सूची' चारी में पैर को घुमा कर साथ मे त्रिक को भ्रमरी चारी के द्वारा घुमाया जाये तो परिवृत्त कहलाता है (६३)। ७३—एक पैर समपाद चारी मे और दूसरा ऊरु के पीछे लगा हो तथा मुष्टि हस्त बना कर वक्ष पर रखा गया हो, तो यह पार्श्वजानु कहलाता है (६४)। ७४—एक पैर थोडा घुटना मोडकर दोनो भुजाएँ (दोनो पार्श्वों मे लताहस्त बनाकर) प्रसारित की जाये तो गृध्रावलीनक करण होता है (६५)। ७५—उछल कर दोनो पैरो को हरिण प्लुता[3]चारी मे आगे की ओर स्वस्तिक की स्थिति मे रखा जाय, दोनो हाथ (दोला हस्त की स्थिति मे) झुके हो तो सन्नत करण होता है (६६)। ७६—कुञ्चित पैर को उठा कर आगे की ओर भूमि पर रखा जाय और दोनो हाथ नृत्य के अनुसार प्रयोगरत हो, तो यह सूची करण है (६७)। ७७—एक हाथ अलपद्म की स्थिति मे सिर तक ले जाया जाय, दाहिना पैर सूची की स्थिति म हो तो इस करण को 'अर्धसूची' कहते हैं (६८)। ७८—एक पैर सूची की स्थिति म दूसरे पैर की ऐडी से सटा हो दोनो हाथ क्रमश (पक्षवञ्चितक[4] या अर्धचन्द्र[5] बना कर) कमर तथा (खटकामुख[6] बन कर) वक्ष पर हो तो यह सूचीविद्ध कहलाता है (६६)। ७६—अपक्रान्ता चारी मे दोनो पाँवो के ऊरुओ का दलन करे तथा दोनो हाथ प्रयोगरत हो तो यह अप क्रान्त कहलाता है (१००)। ८०—चरण वृश्चिक बना कर दोनो हाथ (हंसपक्ष मे) रेचित हो तथा त्रिक विवृत्त[7] हो (वृश्चिक चरण को ऊरु पर निकुञ्चित करके भ्रमरिका चारी की जाय) तो यह मयूरललित करण है (१०१) ८१—दोनो पैर अञ्चित दशा मे एक दूसरे से दूर हटाये जायें, सिर परिवाहित[8] हो, दोनो हाथ रेचित हो तो यह सर्पित कहा जाता है (१०२)। ८२—नूपुरपादिका[9] चारी करके दण्डपादा[10] चारी करे, हाथ तेजी से आविद्ध हो तो यह दण्डपाद कहलाता है। (१०३)।

---

१ सूची चारी के लिये द्र० स० नाशा० १० ३२।

२ अभिनवगुप्त के अनुसार बद्धा चारी मे घुमा कर दूसरे पैर की जघा (पिडली) में गुँथा जाय। ३ द्र० स० नाशा०

४ दो त्रिपताल हस्त क्रमश कमर व सिर पर रखने पर द्र०-नाशा० ६ २००।

५ द्र०-स० नाशा० ९६ २० ६ द्र० स० नाशा० ६ ६४

७ गोल घुमाव दिया गया।

८ परिवाहित सिर बारी-बारी से दोनो पार्श्वों मे ले जाने पर होता है, (द्र० नाशा० ८ २७)।

६ द्र०-स० नाशा० १० ३३ (नाशा० १० ३५)

१० द्र०-सं० नाशा० १० ४२ (नाशा० १० ४४)

अतिक्रान्तकरं कृत्वा समुत्प्लुत्य निपातयेत् ।
जङ्घाञ्चितोपरि क्षिप्ता तद् विद्याद्धरिणप्लुतम् ॥ १०४ ॥

डोलापादक्रमं कृत्वा समुत्प्लुत्य निपातयेत् ।
परिवृत्तत्रिकं चैव तत्प्रेङ्खोलितमुच्यते ॥ १०५ ॥

भुजावूर्ध्वविनिष्क्रान्तौ हस्तौ चाभिमुखाङ्गुली ।
बद्धा चारी तथा चैव नितम्बे करणे भवेत् ॥ १०६ ॥

दोलापादक्रम कृत्वा हस्तौ तदनुगावुभौ ।
रेचितौ घूर्णितौ वापि स्खलितं करणं भवेत् ॥ १०७ ॥

एको वक्षःस्थितो हस्तः प्रोद्वेष्टिततलोऽपर ।
अञ्चितश्चरणश्चैव प्रयोज्य करिहस्तके ॥ १०८ ॥

एकस्तु रेचितो हस्तो लताख्यस्तु तथा परः ।
प्रसर्पिततलौ पादौ प्रसर्पितकमेव तत् ॥ १०९ ॥

अलात च पुरः कृत्वा द्वितीय च द्रुतक्रमम् ।
हस्तौ पादानुगौ चापि सिंहविक्रीडिते स्मृतौ ॥ ११० ॥

पृष्ठप्रसर्पितः पादस्तथा हस्तौ निकुञ्चितौ ।
पुनस्तथैव कर्तव्यौ सिंहाकर्षितके द्विजाः ॥ १११ ॥

आक्षिप्तहस्तमाक्षिप्तदेहमाक्षिप्तपादकम् ।
उद्वृत्तगात्रमित्येतदुद्वृत्त करणं स्मृतम् ॥ ११२ ॥

आक्षिप्तश्चरणश्चैको हस्तौ तस्यैव चानुगौ ।
आनत च तथा गात्र तथोपसृतकं भवेत् ॥ ११३ ॥

दोलापादक्रमं कृत्वा तलसङ्घट्टितौ करौ ।
रेचयेच्च करं वामं तलसङ्घट्टिते सदा ॥ ११४ ॥

एको वक्ष.स्थितो हस्तो द्वितीयश्च प्रलम्बितः ।
तलाग्रसंस्थितः पादो जनिते करणे भवेत् ॥ ११५ ॥

८३—हरिणप्लुता चारी मे हाथ ऊपर उठा कर फैला कर स्वय उछल कर उस हाथ को गिराये, जङ्घा अञ्चित और ऊपर उछाली जाये तो यह हरिणप्लुत करण है (१०४)। ८४—डोलापाद चारी करके उछल कर (भ्रमरिका चारी के अनुसार) त्रिक को घुमाव दे तो यह प्रेङ्खोलित करण है (१०५)। ८५—दोनो भुजाएँ (सिर के) ऊपर निकली हो, हाथो की अगुलियाँ सामने फैली हो (पताक हस्त आमने-सामने) और साथ मे 'बद्धा'[1] चारी की जाय, तो नितम्ब करण होता है (१०६)। ८६—दोनो पैरो से दोलापाद चारी करते हुए हाथ (हसपक्ष की स्थिति मे) उन पैरो के अनुगमन मे सचालित हो या रेचित और घूर्णित हो तो स्खलित करण होता है (१०७)। ८७—बायाँ हाथ वक्ष पर स्थित हो, दाहिना (कान के पास त्रिपताक की स्थिति मे) प्रोद्वेष्टित[2] हो तथा पैर अञ्चित हो तो करिहस्तक करण होता है (१०८)। ८८—एक हाथ (हसपक्ष[3] बना कर तेजी से घुमाते हुए) रेचित किया जाय, दूसरा लता हस्त हो तथा पैर (तलसचर[4] की स्थिति मे) तलुओ को घिसते हुए आगे बढ़ें तो प्रसर्पित करण होगा (१०९)। ८९—अलाता चारी करके दूसरे पैर को चक्राकार घुमाये और हाथो को अलाता चारी के अनुसार रखें तो यह सिंहविक्रीडित होता है (११०)। ९०—एक पैर पीछे की ओर फैलाया हुआ हो (वृश्चिक बना कर) दोनो हाथ (पद्मकोश और ऊर्णनाभ बना कर) निकुञ्चित हो, दूसरे पैर से वृश्चिक कर फिर उन हाथो को उसी तरह निकुञ्चित किया जाय तो सिंहाकर्षितक होता है (१११)। ९१—(उद्वृत्ताचारी के द्वारा) यदि हाथ पैर और शरीर को ऊपर उछाला जाय, तो 'उद्वृत्त' करण होता है (११२)।

९२—आक्षिप्ता चारी म एक पैर उठाया जाये तथा दोनो हाथ उसका अनुगमन करें,[5] देह झुका हुआ हो तो उपसृतक करण होगा (११३)। ९३—दोलापादा चारी करके दोनो हाथ तलसङ्घटटित हो, (वैष्णव स्थान मे) बायें हाथ को (द्रुतभ्रमात्मक हसपक्ष बना कर) रेचित करे—यह तलसङ्घटटित करण है (११४)। ९४—जनित करण मे एक हाथ (मुष्टिहस्त मे) वक्ष पर स्थित दूसरा (लता हस्त मे) फैलाया हुआ, तथा पैर अग्रतलसञ्चर (जनिता चारी मे) होता है (११५)।

---

१. द्र०-स० नाशा० १० १६
२ प्रोद्वेष्टित=घुमाया हुआ।
३ हसपक्ष नाशा० ९ १०४
४. तलसचर नाशा० ९ २७३
५ अभि० के अनुसार आक्षिप्ता चारी बायी ओर व्यावर्तित होगी तथा दाहिना हाथ अराल की स्थिति मे रहेगा।

जनित करणं कृत्वा हस्तौ चाभिमुखाङ्गुली ।
शनैर्निपतितौ चैव ज्ञेयं तदवहित्थकम् ॥ ११६ ॥

करौ वक्षःस्थितौ कार्यावुरो निर्भुग्नमेव च ।
मण्डलस्थानकं चैव निवेशं करणं तु तत् ॥ ११७ ॥

तलसञ्चरपादाभ्यामुत्प्लुत्य पतनं भवेत् ।
सन्नतं वलितं गात्रमेलकाक्रीडितं तु तत् ॥ ११८ ॥

करमावृत्तकरणमूरुपृष्ठे ऽञ्चितं न्यसेत् ।
जङ्घाञ्चिता तथोद्वृत्ता ह्यूरुद्वृत्तं तु तद् भवेत् ॥ ११९ ॥

करौ प्रलम्बितौ कार्यौ शिरश्च परिवाहितम् ।
पादौ च वलिताविद्धौ मदस्खलितके द्विजा ॥ १२० ॥

पुर. प्रसारितः पाद कुञ्चितो गगनोन्मुखः ।
करौ च रेचितौ यत्र विष्णुक्रान्तं तदुच्यते ॥ १२१ ॥

करमावर्तितं कृत्वा ह्यूरुपृष्ठे निकुञ्चयेत् ।
ऊरुश्चैव तथाविद्ध सम्भ्रान्तं करण तु तत् ॥ १२२ ॥

अपविद्धः करः सूच्या पादश्चैव निकुट्टित. ।
वक्षस्थश्च करो वामो विष्कम्भे करणे भवेत् ॥ १२३ ॥

पादावुद्घट्टितौ कार्यौ तलसङ्घट्टितौ करौ ।
नतश्च पार्श्वं कर्तव्यं बुधैरुद्घट्टिते सदा ॥ १२४ ॥

प्रयुज्यालातकं पूर्वं हस्तौ चापि हि रेचयेत् ।
कुञ्चितावञ्चितौ चैव वृषभक्रीडिते सदा ॥ १२५ ॥

रेचितावञ्चितौ हस्तौ लोलितं वर्तितं शिरः ।
उभयोः पार्श्वयोर्यत्र तल्लोलितमुदाहृतम् ॥ १२६ ॥

स्वस्तिकापसृतौ पादौ शिरश्च परिवाहितम् ।
रेचितौ च तथा हस्तौ स्याता नागापसर्पिते ॥ १२७ ॥

९५—जनित करण करके दोनो हाथो की अगुलियो को एक दूसरे के सामने रख कर धीरे-धीरे नीचे ले जाया जाय, तो अवहित्थक करण[1] होता है (११६)। ९६—वक्षस्थल निर्भुग्न हो, तथा दोनो हाथ इस वक्ष स्थल पर रखे जायें और मण्डल स्थान[2] बनाया जाय तो यह निवेश करण है (११७)। ९७—दोनो अग्र-तलसञ्चर की स्थिति मे उछाल भर कर भूमि पर लाये जायें, इस पतन के समय देह को सिकोडा जाय, फिर वलित किया जाय तो यह एलकाक्रीडित करण है (११८)। ९८—(ऊरूद्वृत्ता चारी मे) एक हाथ को मोड कर ऊरु के पीछे सिकोड कर रखे,[3] जङ्घा अञ्चित तथा उद्वृत्त[4] हो तो उरूद्वृत्त करण होता है (११९)। ९९—मदस्खलितक करण मे दोनो हाथ (दोला हस्त की मुद्रा मे) फैलाये होते हैं, सिर परिवाहित[5] होता है, पैर झुका कर एक दूसरे मे स्वस्तिक बना कर गुंथे होते हैं (१२०)। १००—यदि कुञ्चित पैर को ऊपर उठाते हुए आगे फैलाया जाय, दोनो हाथ रेचित हो तो विष्णुक्रान्त करण होता है (१२१)।

· १०१—एक हाथ को मोड कर ऊरु के पृष्ठ पर निकुञ्चित करे, ऊरु आविद्ध[6] हो तो सम्भ्रान्त करण होता है (१२२)। १०२—एक हाथ अपविद्ध हो सूची चारी करते हुए पैर निकुट्टित हो तथा बायां हाथ वक्षस्थ हो तो विष्कम्भ करण होता है (१२३)। १०३—दोनो पैर उद्घट्टित हो दोनो हाथ तलसङ्घ-तथा पार्श्व नत हो तो उद्घट्टित करण होता है (१२४)। १०४—अलातचारी करके दोनो हाथ रेचित करे, फिर उन्हे कुञ्चित (मोडे हुए) और अञ्चित (सिकोडे हुए) करे तो वृषभक्रीडित करण होगा (१२५)। १०५—दोनो हाथ रेचित और अञ्चित हो, दोनो पार्श्वों मे सिर लोलित[7] तथा वर्तित[8] हो तो यह 'लोलित' करण[9] कहलाता है (१२६)। १०६—दोनो पैर स्वस्तिक स्थिति मे पीछे हटें, सिर परिवाहित हो और हाथ रेचित हो तो नागापसर्पित करण होगा (१२७)।

---

१ अभि० की सूचना के अनुसार इसमे कुछ आचार्य अवहित्थ हस्त का प्रयोग भी साथ मे अपेक्षित मानते हैं।

२ मडल स्थान (नाशा० १० ६५)।

३ अभि० के अनुसार अराल या खटकामुख हस्त।

४ नाशा० ८ २६

५ द्र०-ऊपर ४ १०३ पर पा० टि०।

६ गुंथा हुआ

७ लोलित सिर सब तरफ घुमाने पर। द्र०-नाशा० ८.३७

८ अभिनव के अनुसार वर्तित=विश्रमित।

९ अभिनव के अनुसार इसमे वैष्णव स्थान रहता है।

निषण्णाङ्गस्तु चरणं प्रसार्य तलसञ्चरम् ।
उद्वाहितमुर: कृत्वा शकटास्यं प्रयोजयेत् ।। १२८ ।।
ऊर्ध्वाङ्गुलितलौ पादौ त्रिपताकावधोमुखौ ।
हस्तौ शिरस्सन्नतं च गङ्गावतरणं त्विति ।। १२९ ।।
यत्तु सन्दृश्यते किञ्चिद् दम्पत्योर्मदनाश्रयम् ।
नृत्तं तत्र प्रयोक्तव्यं प्रहर्षार्थगुणोद्भवम् ।। १३० ।।
यत्र सन्निहिते कान्ते ऋतुकालादिदर्शनम् ।
गीतकार्थाभिसम्बद्धं नृत्तं तत्रापि चेष्यते ।। १३१ ।।
खण्डिता विप्रलब्धा वा कलहान्तरितापि वा ।
यस्मिन्नङ्गे तु युवतिर्न नृत्तं तत्र योजयेत् ।। १३२ ।।
सखी-प्रवृत्ते संलापे तथा ऽ सन्निहिते प्रिये ।
नहि नृत्तं प्रयोक्तव्यं यस्या वा प्रोषित प्रियः ।। १३३ ।।



१०७—बैठ कर तलसञ्चर पैर को फैलाये, वक्ष स्थल उद्‌वाहित हो तो शकटास्य होता है (१२६)। १०८—दोनो पैर तल और अङ्गुलियो को ऊपर उठा कर रखे हो, दोनो हाथ त्रिपताक की मुद्रा मे नीचे झुकाये हो और सिर सन्नत हो तो गङ्गावतरण करण होता है (१३०)।

जहाँ दम्पति के बीच प्रेम-चर्चा हो वहाँ अत्यधिक हर्ष से उद्‌भूत नृत्त का संयोजन किया जाय। जहाँ प्रिय के समीप नायिका अनुकूल ऋतु या समय का अनुभव करे वहाँ भी गीत के अर्थ से जुड़ा नृत्त हो सकता है (१३१-३२)। जिस अङ्ग (नाट्यप्रस्तुति के स्थल) मे खण्डिता[1] विप्रलब्धा[2] या कलहान्तरिता[3] युवती हो वहाँ नृत्त का प्रयोग न करे। यदि सखियो के बीच बातचीत चल रही हो, प्रिय पास मे न हो या नायिका का प्रिय विदेश गया हो[4] तो वहाँ भी नृत्त का प्रयोग न करे (१३३-३४)।

---

१ आठ प्रकार की नायिकाओ म एक। अन्य स्त्री से प्रेम होने के कारण जिसका प्रिय उसके पास न आय। —नाशा० २२ २१७

२ दूती भेजने पर या मिलन का तय करने पर भी जिसका प्रिय मिलने न आये। आठ नायिकाओ मे यह भी है।—नाशा० २२ २१४

३ परस्त्री के कारण ईर्ष्यावश जो पति या प्रिय से झगडा करे और वह इसे छोड कर चला जाय।—नाशा० २२ २१६

४ आठ नायिकाओ म एक। इस प्रोषितभर्तृका कहते हैं।—नाशा २२ १००

## ॥ अथ पञ्चमोऽध्यायः ॥

यस्माद् रङ्गे प्रयोगोऽयं पूर्वमेव प्रयुज्यते ।
तस्मादयं पूर्वरङ्गो विज्ञेयो द्विजसत्तमाः ॥ १ ॥

अस्याङ्गानि तु कार्याणि यथावदनुपूर्वशः ।
तन्त्रीभाण्डसमायोगैः पाठ्यप्रयोगकृतैस्तथा ॥ २ ॥

प्रत्याहारोऽवतरणं तथा ह्यारम्भ एव च ।
आश्रावणा वक्त्रपाणिस्तथा च परिघट्टना ॥ ३ ॥

सङ्घोटना ततः कार्या मार्गासारितमेव च ।
ज्येष्ठ, मध्य कनिष्ठानि तथैवासारितानि च ॥ ४ ॥

एतानि तु बहिर्गीतान्यन्तर्जवनिकागतैः ।
प्रयोक्तृभिः प्रयोज्यानि तन्त्रीभाण्डकृतानि च ॥ ५ ॥

गीतानां मद्रकादीनां योज्यमेकं तु गीतकम् ।
वर्धमानमथापीह ताण्डवं यत्र युज्यते ॥ ६ ॥

ततश्चोत्थापनं कार्यं परिवर्तनमेव च ।
नान्दी शुष्कावकृष्टा च रङ्गद्वारं तथैव च ॥ ७ ॥

चारी चैव ततः कार्या महाचारी तथैव च ।
त्रिकं प्ररोचना चापि पूर्वरङ्गे भवन्ति हि ॥ ८ ॥



कुतपस्य तु विन्यासः प्रत्याहार इति स्मृतः ।
तथावतरणं प्रोक्तं गायिकानां निवेशनम् ॥ ९ ॥

# ॥ पंचम अध्याय ॥

[पूर्वरङ्ग के सबध मे मुनियो का प्रश्न सुन कर भरत ने कहा]—हे द्विजश्रेष्ठो, पूर्वरङ्ग का प्रयोग नाट्य प्रस्तुति के पहले रङ्ग (रगमच) पर किया जाता है, इसीलिये इसको पूर्वरङ्ग कहते हैं। इसके (सारे) अगो का प्रयोग विधिपूर्वक निर्धारित क्रम से वीणा, मृदग आदि वाद्यो की सगत तथा पाठ्य[1] के योग के साथ करना चाहिये (१-२)।

[पूर्वरग के अन्तर्जवनिकागत अगो मे—] (१) प्रत्याहार (२) अवतरण (३) आरम्भ (४) आश्रावणा (५) वक्त्रपाणि (६) परिघट्टना (७) सङ्घोटना (८) मार्गासारित (९) ज्येष्ठ, मध्य और कनिष्ठ आसारित—ये नौ अग बहिर्गीत (गायन से रहित) कहे जाते हैं तथा जवनिका के भीतर स्थित प्रयोक्ताओ द्वारा तन्त्री, भाड (वीणा, मृदग आदि) के साथ प्रयुक्त किये जाते हैं (३-५)।

[शेष अग जवनिका को हटाने पर इस प्रकार किये जायेंगे—]

(१०) मद्रक गीतो मे से कोई एक गीत जोडा जाय, या ताण्डव जोडा जाय तो वर्धमानक[2] जातिके गीतो मे से कोई जोडा जाय (११) फिर उत्थापन करना चाहिये (१२) फिर परिवर्तन फिर (१३) नान्दी (१४) शुष्कावकृष्टा ध्रुवा (१५) रङ्गद्वार (१६) चारी (१७) महाचारी (१८) त्रिक और (१९) प्ररोचना—क्रमश ये अग पूर्वरङ्ग मे होते हैं (६-८)।

---

१ सवाद का गद्य या पद्य मे रचित वह भाग जो गाया नही जायेगा। पाठ्य के निरूपण के लिये स० नाशा० अ० १६ (नाशा० अ० १७) देखें।

२ पूर्वरङ्ग शुद्ध और चित्र दो प्रकार होता है। शुद्ध मे नृत्य नही होता। चित्र विधि से पूर्वरङ्ग किया जाय तब वर्धमान के साथ ताण्डव का प्रयोग होगा।

परिगीतक्रियारम्भ आरम्भ इति कीर्त्तितः ।
आतोद्यरञ्जनार्थं तु भवेदाश्रावणाविधिः ॥ १० ॥

वाद्यवृत्तिविभागार्थं वक्त्रपाणिर्विधीयते ।
तन्त्र्योज.करणार्थं तु भवेच्च परिघट्टना ॥ ११ ॥

तथा पाणिविभागार्थं भवेत् सङ्घोटनाविधिः ।
तन्त्रीभाण्डसमायोगान्मार्गासारितमिष्यते ॥ १२ ॥

कलापातविभागार्थं भवेदासारितं क्रिया ।
कीर्तनाद् देवतानां च ज्ञेयो गीतविधिस्तथा ॥ १३ ॥

यस्मादुत्थापयन्त्यत्र प्रयोगं नान्दिपाठकाः ।
पूर्वमेव तु रङ्गेऽस्मिंस्तस्मादुत्थापनं स्मृतम् ॥ १४ ॥

यस्माच्च लोकपालानां परिवृत्य चतुर्दिशम् ।
वन्दनानि प्रकुर्वन्ति तस्माच्च परिवर्तनम् ॥ १५ ॥

आशीर्वचनसंयुक्ता नित्यं यस्मात् प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ॥ १६ ॥

अत्र शुष्काक्षरैरेव ह्यवकृष्टा ध्रुवा यत ।
तस्माच्छुष्कावकृष्टेयं जर्जरश्लोकदर्शिका ॥ १७ ॥

यस्मादभिनयस्त्वत्र प्रथमं ह्यवतार्यते ।
रङ्गद्वारमतो ज्ञेयं वागङ्गाभिनयात्मकम् ॥ १८ ॥

शृंगारस्य प्रचरणाच्चारी सम्परिकीर्तिता ।
रौद्रप्रचरणाच्चापि महाचारीति कीर्त्तिता ॥ १९ ॥

विदूषकः सूत्रधारस्तथा वै पारिपार्श्विकः ।
यत्र कुर्वन्ति सञ्जल्पं तच्चापि त्रिगतं मतम् ॥ २० ॥

[अब पूर्वरङ्ग के उक्त अंग के क्रमश लक्षण बताते हैं]—कुतप[1] की जमावट प्रत्याहार है। गायिकाओं को निर्धारित स्थान पर बिठाना अवतरण है। गायन की क्रिया का (आलाप भर कर) आरम्भ करना 'आरम्भ'[2] है। आतोद्य (वाद्यो) को मिलाने के लिये बजाया जाना आश्रावणा[3] विधि है। वाद्यो का उनकी अपनी स्थिति के अनुसार अलग अलग बजाया जाना वक्त्रपाणि[4] है। वीणा आदि तन्त्री वाद्यो मे ओज लाने के लिये उनमे शुष्काक्षर[5] का प्रयोग परिघट्टना है। (मृदग आदि अवनद्ध वाद्यो मे) हाथ जमाने के लिये (पाच पाच बार प्रहार करते हुए) सघोटना विधि की जाती है। तन्त्री और भाण्ड (अवनद्ध वाद्य) दोनो को मिला कर एक साथ बजाना मार्गासारित है। कला[6] और पात[7] के विभाजन की दृष्टि से इन वाद्यो को बजाया जाना आसारित क्रिया है। [अब बाहर्गीतनिकागत अग बताते हैं] देवताओ का नाम सकीर्तन या स्तुति गाना गीतविधि है। सा ी पाठक जिसके द्वारा प्रयोग को पहले पहल उठाते (आरम्भ कराते) है वह उत्थापन है। प्रयोक्तागण चारो दिशाओ मे परिक्रमा करके लोकपालो (दिशाओ के अधिष्ठाता देवो) की वदना करते हैं तो यह 'परिवर्तन' है। आशीर्वाद से युक्त प्रत्येक प्रयोग मे प्रतिदिन प्रयुक्त होने वाली देवता द्विज राजा आदि की स्तुति नादी है। शुष्काक्षरो से अवकृष्टा ध्रुवा का गाया जाना शुष्कावकृष्टा है जो जर्जर की स्तुति के श्लोक के साथ गायी जाती है। प्रयुक्त होने वाले रूपक के लिये द्वार के समान होने के कारण रगद्वार नाम पड़ा है। इसमे पाठय के साथ आगिक आदि अभिनय की पहली बार अवतारणा की जाती है। (चारी अगहार आदि के प्रयोग के साथ नायिका के चरित्र के सकेत के लिये) शृगारपूर्ण प्रचार (मच पर चलना) चारी है तथा (शिव के त्रिपुरदाह के अवसर पर) रौद्र रस का सकेत देते हुए प्रचार महाचारी है। विदूषक सूत्रधार तथा पारिपार्श्विक की आपस मे (प्रयुक्त होने वाले रूपक का सकेत देते हुए) बातचीत त्रिक या त्रिगत मानी गयी है[8] (६ २०)।

---

१ गायक गायिकाओ और वादको का समूह (आर्केस्ट्रा)

२ अभि० के अनुसार आरभ का दूसरा नाम आलाप है।

३ आलाप के पश्चात् तालप्रधान वाद्यो को मिलाने के लिये आश्रावणा होती है।

४ वक्त्र=मुख या आरभ। पाणि=हाथ। अभि० के अनुसार इसमे वेणु (वशी) के स्वर का मिलान किया जाता है।

५ शुष्काक्षर=मृदग या तबले के बोल (परण) जिनका अलग से कोई अर्थ नही होता।

६ ७ कला पात और लय ये घन वाद्यो के तीन गुण हैं। आवाप आदि क्रियाओ से काल का परिच्छेद कला है कला को शब्द से श्रुतिगोचर बनाया है।

८ आश्रावणा आरभ वक्त्रपाणि सघोटना तथा परिघट्टना—इन पाँच अगो का विस्तृत निरूपण नाशा० २८वें अध्याय मे है, तथा ध्रुवाओ का ३२ वें मे।

उपक्षेपेण काव्यस्य हेतुयुक्तिसमाश्रया ।
सिद्धेनामन्त्रणा या तु विज्ञेया सा प्ररोचना ॥ २१ ॥

प्रयुज्य गीतकविधिं वर्धमानमथापि च ।
गीतकान्ते ततश्चापि कार्या ह्युत्थापनी ध्रुवा ॥ २२ ॥

आदौ द्वे च चतुर्थं चाप्यष्टमैकादशे तथा ।
गुर्वक्षराणि जानीयात्पादे ह्येकादशाक्षरे ॥ २३ ॥

चतुष्पदा भवेत्सा तु चतुरश्रा तथैव च ।
चतुर्भिस्सन्निपातैश्च त्रिलया त्रियतिस्तथा ॥ २४ ॥

परिवर्ताश्च चत्वार पाणयस्त्रय एव च ।
जात्या चैव हि विश्लोका तां च तालेन योजयेत् ॥ २५ ॥

शम्या तु द्विकला कार्या तालो द्विकल एव च ।
पुनश्चैक कला शम्या सन्निपातः कलात्रयम् ॥ २६ ॥

एवमष्टकलः कार्यः सन्निपातो विचक्षणैः ।
चत्वारः सन्निपाताश्च परिवर्त. स उच्यते ॥ २७ ॥

पूर्वं स्थितलयः कार्य. परिवर्तो विचक्षणै ।
तृतीये सन्निपाते तु तस्य भाण्डग्रहो भवेत् ॥ २८ ॥

एकस्मिन् परिवर्ते तु गते प्राप्ते द्वितीयके ।
कार्यं मध्यलये तज्ज्ञैः सूत्रधारप्रवेशनम् ॥ २९ ॥

पुष्पाञ्जलिं समादाय रक्षामङ्गलसंस्कृताः ।
शुद्धवस्त्राः सुमनसस्तथा चाद्भुतदृष्टयः ॥ ३० ॥

हेतु और युक्ति का आश्रय ले कर सिद्धि[1] के द्वारा (प्रेक्षकों का) आमंत्रित करते हुए प्रस्तुत किये जाने वाले रूपक के विषय की पूर्वसूचना देना प्ररोचना है (२१)।

[अब उत्थापन आदि अंगों का विशेष लक्षण बताते हैं—] गीतक (गीत नामक पूर्व रंग के दसवें अंग का) प्रयोग करके या उसमें वर्धमानक जाति के गीत का प्रयोग कर (ग्यारहवें अंग उत्थापन में) उत्थापनी ध्रुवा का प्रयोग करना चाहिए। (इस ध्रुवा का स्वरूप इस प्रकार है)—इसके प्रत्येक चरण में ग्यारह अक्षर होते हैं जिसमें आरंभ के दो, चौथा, आठवाँ तथा ग्यारहवाँ अक्षर गुरु होता है।[2] इस प्रकार (ग्यारह-ग्यारह अक्षरों के) चार पाद इस ध्रुवा में होते हैं यह चच्चत्पुट या चतुरश्र ताल के साथ गायी जाती है। (प्रत्येक पाद के अंत में एक-एक सन्निपात रख कर) इसमें चार सन्निपात[3] होते हैं तथा तीन प्रकार की लय (विलंबित, मध्य, द्रुत) और त्रिविध यतियाँ[4] (समा, स्रोतोवहा तथा [illegible]) इसमें रहती हैं। गान [illegible] की चारों वृत्तियाँ (परिवर्त)[5] इसमें होती हैं तथा तीन पाणि[6] (समपाणि, अवपाणि तथा उपरिपाणि) भी इसमें प्रयुक्त होते हैं। वृत्त की जाति की दृष्टि से यह ध्रुवा विश्लोका[7] जाति में आती है, उसे ताल में [illegible] करना चाहिए। ताल का क्रम इस प्रकार होगा—दो कला की शम्या[8], फिर दो कला की ताल फिर एक कला की शम्या और तीन कला का सन्निपात। इस प्रकार आठ कलाओं वाले सन्निपात इस ध्रुवा में होते हैं। चार सन्निपात मिला कर एक परिवर्त बनता है। पहला परिवर्त विलंबित लय में किया जाना चाहिये। तृतीय सन्निपात में [illegible] मध्य लय में बजायें जायें। एक परिवर्त पूरा होने पर दूसरा परिवर्त आने पर मध्य लय में सूत्रधार का प्रवेश कराया जाय। पुष्पाञ्जलि लेकर [illegible] शुद्ध वस्त्र तथा शुद्ध मन वाले [illegible] दृष्टि से [illegible] (सूत्रधार [illegible] पारिपार्श्विक) एक साथ प्रवेश करें ([illegible])।

1. सिद्धि के [illegible]
2. [illegible]
3. [illegible]
4. [illegible]
5. [illegible]
6. [illegible]
7. [illegible]

स्थानं तु वैष्णवं कृत्वा सौष्ठवाङ्गपुरस्कृतम् ।
दीक्षिताः शुचयश्चैव प्रविशेयुः समं त्रयः ॥ ३१ ॥

भृङ्गारजर्जरधरौ भवेतां पारिपार्श्विकौ ।
मध्ये तु सूत्रभृत् ताभ्यां वृतः पञ्चपदीं व्रजेत् ॥ ३२ ॥

पदानि पञ्च गच्छेयुर्ब्रह्मणो यजनेच्छया ।
पदानाञ्चापि विक्षेपं व्याख्यास्याम्यनुपूर्वश ॥ ३३ ॥

त्रितालान्तरविष्कम्भमुत्क्षिपेच्चरणं शनैः ।
पार्श्वोत्थानोत्थितं चैव तन्मध्ये पातयेत् पुनः ॥ ३४ ॥

एवं पञ्चपदीं गत्वा सूत्रधारः सहेतरः ।
सूचीं वामपदे दद्याद् विक्षेपं दक्षिणेन च ॥ ३५ ॥

पुष्पाञ्जल्यपवर्गश्च कार्यो ब्राह्मेऽथ मण्डले ।
रङ्गपीठस्य मध्ये तु स्वयं ब्रह्मा प्रतिष्ठितः ॥ ३६ ॥

ततः सललितैर्हस्तैरभिवन्द्य पितामहम् ।
अभिवादानि कार्याणि त्रीणि हस्तेन भूतले ॥ ३७ ॥

कालप्रकर्षहेतोश्च पादाना प्रविभागतः ।
सूत्रधारप्रवेशाद्यो वन्दनाभिनयात्मकः ॥ ३८ ॥

द्वितीयः परिवर्तस्तु कार्यो मध्यलयाश्रितः ।
तत परं तृतीये तु मण्डलस्य प्रदक्षिणम् ॥ ३९ ॥

भवेदाचमनं चैव जर्जरग्रहणं तथा ।
उत्थाय मण्डलात् तूर्णं दक्षिणं पादमुद्धरेत् ॥ ४० ॥

देह को सौष्ठव की स्थिति[1] में रख कर वैष्णव स्थान बना कर दीक्षित और पवित्र वे तीनो एक साथ प्रवेश करें (३१)।

दोनो पारिपार्श्विक क्रमश शृगार और जजर धारण किये रहेगे। उनके बीच सूत्रधार पाँच कदम चले (३२)।

उसके साथ ब्रह्मा की पूजा की इच्छा म दोनो पारिपार्श्विक भी पाच कदम चलेंगे। इन पाँचो चरणो का विन्यास इस प्रकार होगा—तीनो लोग तीन ताल[2] के अतर स अपना-अपना पैर धीरे-धीरे ऊपर उठाये फिर अपने पार्श्व म उसे टिकाये। इस प्रकार पाँच चरण चल कर सूत्रधार अपने साथियो के साथ सूची चारी का प्रदर्शन बाये पैर से करके दाहिने पैर से विक्षेप करे। (३३ ३५)।

फिर ब्राह्ममडल म पुष्पाञ्जलि को छोडना चाहिये। यह ब्राह्ममडल रगपीठ के बीच मे होता है जिसम साक्षात् ब्रह्मा प्रतिष्ठित होते है (३६ ३८)।

फिर ललित हस्त के द्वारा पितामह ब्रह्मा की वदना करके भूतल पर तीन बार हाथ मे स्पर्श करके प्रणाम करना चाहिये और इनके साथ पैरो का काल के (कलाओं मे) विभाजन के अनुसार रखा जाना चाहिये। सूत्रधार के प्रवेश से लेकर वदना तक का यह द्वितीय परिवर्त मध्य लय म होगा। उसके पश्चात् तृतीय परिवर्त मे मडल की प्रदक्षिणा आचमन और जजर का ग्रहण होता है। फिर ब्राह्ममडल मे तेजी म उठकर सूत्रधार दाहिना पैर उठाये उससे वेध[3] करे और बाये पैर स विक्षेप करे फिर पार्श्व मे दाहिना पैर उठाये (३९ ४१)।

१ सौष्ठव के लक्षण के लिये देखें—म० नाशा० १० ९२-९३
२ ताल—एक बालिस्त की दूरी
३ वेध—एक पैर की एडी के पीछे दूसर पैर को पटकना (अभि०)।

टिप्पणी—अभिनवगुप्त के अनुसार दाहिने हाथ को दाहिनी ओर ले जाना शम्या है। उसे बायी हथेली पर पटकना ताल है तथा दोनो हथलियो को आमने-सामने एक दूसरे की ओर बढा कर (horizontal गति म) ताली देना 'सन्निपात' है।

वेधं तेनैव कुर्वीत विक्षेपं वामकेन तु ।
पुनश्च दक्षिणं पादं पार्श्वसंस्थं समुद्धरेत् ॥ ४१ ॥

ततश्च वामवेधस्तु विक्षेपो दक्षिणस्य च ।
इत्यनेन विधानेन सम्यक् कृत्वा प्रदक्षिणम् ॥ ४२ ॥

भृङ्गारभृतमाहूय शौचं चापि समाचरेत् ।
यथान्यायं तु कर्तव्या तेन ह्याचमनक्रिया ॥ ४३ ॥

आत्मप्रोक्षणमेवाद्भिः कर्तव्यं तु यथाक्रमम् ।
प्रयत्नकृतशौचेन सूत्रधारेण यत्नतः ॥ ४४ ॥

सन्निपातसमं ग्राह्यो जर्जरो विघ्नजर्जरः ।
प्रदक्षिणाद्यो विज्ञेयो जर्जरग्रहणान्तकः ॥ ४५ ॥

तृतीयः परिवर्तस्तु विज्ञेयो वै द्रुते लये ।
गृहीत्वा जर्जरं त्वष्टौ कला जप्यं प्रयोजयेत् ॥ ४६ ॥

वामवेधं ततः कुर्याद् विक्षेपं दक्षिणस्य च ।
तत पञ्चपदीं चैव गच्छेत् तु कुतपोन्मुख. ॥ ४७ ॥

वामवेधस्तु तत्रापि विक्षेपो दक्षिणस्य तु ।
जर्जरग्रहणाद्यो ऽयं कुतपाभिमुखान्तकः ॥ ४८ ॥

चतुर्थः परिवर्तस्तु कार्यो द्रुतलये पुन ।
करपादनिपातास्तु भवन्त्यत्र तु षोडश ॥ ४९ ॥

त्र्यश्रे द्वादश पातास्तु भवन्ति करपादयोः ।
वन्दनान्यथ कार्याणि त्रीणि हस्तेन भूतले ॥ ५० ॥

फिर वामवेध (सूची चारी) और दाहिने पैर का विक्षेप करे। इस विधान से यथारीति प्रदक्षिणा करके भृ गारधारण करने वाले पारिपार्श्विक को बुला कर (भृ गार के जल से अपने को) पवित्र करे और उसी जल से यथोचित रीति से आचमन क्रिया करे और अपना प्रोक्षण[1] करे। इस प्रकार प्रयत्नपूर्वक अपनी शुद्धि कर चुकने पर सूत्रधार सन्निपात के साथ जर्जर को हाथ मे ले जो विघ्नो को जर्जर करने वाला है। प्रदक्षिणा से लेकर जर्जरग्रहण तक का तृतीय परिवर्त[2] द्रुत लय मे होता है। जर्जर का धारण करके आठ कला[3] तक मंत्र का जाप करे फिर वामवेध (सूची चारी) और दाहिने पैर के द्वारा विक्षेप करे, फिर कुतप की ओर मुँह करके पाँच कदम चले (४२-४७)।

इस चलने के समय भी वामवेध के साथ दाहिने पैर का विक्षेप होगा। जर्जरग्रहण से लगा कर कुतप की ओर चलने तक का यह चौथा परिवर्त द्रुत लय मे होगा तथा इसमे हाथ और पैरो के सोलह निपात होगे, जबकि त्र्यश्र (पूर्वरंग) मे हाथ और पैरो के बारह निपात ही होते है। इस समय हाथ से भूतल स्पर्श कर तीन बार वंदना करनी चाहिये (४८-५०)।

---

१ प्रोक्षण—जल छिडक कर पवित्र करना।

२. परिवर्त—चार सन्निपात मिला कर एक परिवर्त होता है।—नाशा० (५ ६३)

३ कला—कला, पात और लय—इनका उपयोग वाद्यो के वादन मे होता है। पाँच निमेष (एक निमेष=एक लघु या ह्रस्व अक्षर का उच्चारण) मिला कर एक मात्रा होती है। मात्रा के योग से कला बनती है। कला के द्वारा निर्धारित होने वाला समय लय को उत्पन्न करता है (नाशा० ३१ १-४)।

अभि० के अनुसार आवाप आदि के द्वारा काल का परिच्छद (परिसीमन) करना कला है।

आत्मप्रोक्षणमद्भिश्च त्वथ्र्यो नैव विधीयते ।
एवमुत्थापनं कार्यं ततस्तु परिवर्तनम् ॥ ५१ ॥

चतुरश्रं लये मध्ये सन्निपातैरथाष्टभिः ।
यस्या लघूनि सर्वाणि केवलं नैधनं गुरु ॥ ५२ ॥

भवेदतिजगत्यां तु सा ध्रुवा परिवर्तनी ।
वार्तिकेन तु मार्गेण वाद्येनानुगतेन च ॥ ५३ ॥

ललितैः पादविन्यासैर्वन्द्या देवा यथादिशम् ।
द्विकलं पादपतनं पादचार्यां गतं भवेत् ॥ ५४ ॥

वामपादेन वेधस्तु कर्तव्यो नाट्ययोक्तृभिः ।
द्वितालान्तरविष्कम्भो विक्षेपो दक्षिणस्य च ॥ ५५ ॥

ततः पञ्चपदी गच्छेदतिक्रान्तैः पदैरथ ।
ततोऽभिवादनं कुर्याद् देवतानां यथादिशम् ॥ ५६ ॥

वन्देत प्रथमं पूर्वां दिशं शक्राधिदेवताम् ।
द्वितीयां दक्षिणामाशां वन्देत यमदैवताम् ॥ ५७ ॥

वन्देत पश्चिमामाशां ततो वरुणदैवताम् ।
चतुर्थीमुत्तरामाशां वन्देत धनदाश्रयाम् ॥ ५८ ॥

दिशां तु वन्दनं कृत्वा वामवेधं प्रयोजयेत् ।
दक्षिणेन च कर्तव्यं विक्षेपपरिवर्त्तनम् ॥ ५९ ॥

प्राङ्मुखस्तु ततः कुर्यात्पुरुषस्त्रीनपुंसकैः ।
त्रिपद्या सूत्रभृद्रुद्रब्रह्मोपेन्द्राभिवादनम् ॥ ६० ॥

चतुरश्र पूर्वरंग में जल से सूत्रधार अपना प्रोक्षण नहीं करता। इस प्रकार उत्थापन की विधि करनी चाहिये उसके पश्चात् फिर परिवर्तन का (५१)।

(अब परिवर्तन या परिवर्तनी ध्रुवा की विधि बताते है—) यह परिवर्तनी ध्रुवा चतुरश्र ताल से युक्त मध्य लय में गायी जाने वाली होती है। इसमें आठ सन्निपात होते हैं। इसमें त्रयोदश अक्षर वाला अतिजगती[1] छन्द प्रयुक्त होता है जिसमें सभी अक्षर लघु रहते हैं केवल अंतिम वर्ण ही गुरु होता है। इसमें सूत्रधार वार्तिक मार्ग[2] (जिसमें चार मात्राओं की एक कला होती है) से वाद्यों के द्वारा अनुगमन किया जाता हुआ ललित चरणविन्यास के द्वारा अलग अलग दिशाओं में चल कर उन दिशाओं के देवों की वन्दना करे। इस समय जो पादचारी की जाती है उसका प्रत्येक कदम दो कला के प्रमाण से रखा जाता है। यहाँ भी नाट्य के प्रयोक्ता सूची चारी तथा दो ताल का अंतर रखते हुए उसके साथ दाहिने पैर का विक्षेप करते हैं (५२-५५)।

फिर अतिक्रान्ता चारी का प्रयोग कर पांच कदम चले और फिर दिशाओं के अनुसार देवताओं की वंदना करे। (५६)।

पहले पूर्वदिशा की वंदना करे, जिसका देवता इन्द्र है, फिर दक्षिण दिशा की जिसका देवता यम है (५७)।

फिर वरुण देवता वाली पश्चिम दिशा की और फिर कुबेर देवता वाली उत्तर दिशा की वंदना करे। दिशाओं की वंदना करके वामवेध का प्रयोग करे और दाहिने पैर से विक्षेप और परिवर्तन (गोल घूमना) करे। फिर पूर्व की ओर मुख कर पुरुष, स्त्री और नपुंसक लक्षण वाले तीन डग भरता हुआ सूत्रधार रुद्र ब्रह्मा और विष्णु का अभिवादन करे (६०)।

---

१ ग्यारह अक्षरों वाला जाति छन्द। द्र०—नाशा० ३२.७८।

२ वार्तिक मार्ग—तीन मार्गों में से एक, जिसमें एक पादभाग (कला) चार मात्राएँ मिला कर बनता है।

दक्षिणं तु पदं पुंसो वामं स्त्रीणां प्रकीर्त्तितम् ।
पुनर्दक्षिणमेव स्यान्नात्युत्क्षिप्तं नपुंसकम् ॥ ६१ ॥

वन्देत पौरुषेणेशं स्त्रीपदेन जनार्दनम् ।
नपुंसकपदेनापि तथैवाम्बुजसम्भवम् ॥ ६२ ॥

परिवर्तनमेव स्यात् तस्यान्ते प्रविशेत् ततः ।
चतुर्थकार. पुष्पाणि प्रगृह्य विधिपूर्वकम् ॥ ६३ ॥

यथावत् तेन कर्तव्यं पूजन जर्जरस्य तु ।
कुतपस्य च सर्वस्य सूत्रधारस्य चैव हि ॥ ६३ ॥

तस्य भाण्डसमः कार्यस्तज्ज्ञैर्गतिपरिक्रम ।
न तत्र गानं कर्तव्यं तत्र स्तोमक्रिया भवेत् ॥ ६५ ॥

चतुर्थकारः पूजां तु कृत्वान्तर्हितो भवेत् ।
ततो गेयावकृष्टा तु चतुरश्रा स्थिता ध्रुवा ॥ ६६ ॥

गुरुप्राया तु सा कार्या तथा चैवावपाणिका ।
स्थायिवर्णाश्रयोपेता कलाष्टकविनिर्मिता ॥ ६७ ॥

सूत्रधारः पठेत् तत्र मध्यमं स्वरमाश्रितः ।
नान्दी पदैर्द्वादशभिरष्टभिर्वाप्यलङ्कृताम् ॥ ६८ ॥

नमोऽस्तु सर्वदेवेभ्यो द्विजातिभ्यः शुभं तथा ।
जितं सोमेन वै राज्ञा शिवं गोब्राह्मणाय च ॥ ६९ ॥

ब्रह्मोत्तरं तथैवास्तु हता ब्रह्मद्विषस्तथा ।
प्रशास्त्विमां महाराजः पृथिवीं च ससागराम् ॥ ७० ॥

दाहिना पैर पुरुष का, बायाँ पैर स्त्री का तथा फिर से उठाया दाहिना पैर नपुंसक का होता है (६१)। पुरुष चरण से ईश (शिव) की, स्त्री-चरण से जनार्दन (विष्णु) की तथा नपुंसक चरण से ब्रह्मा की वंदना करे (६२)। इस प्रकार परिवर्तनी ध्रुवा की यह विधि होगी, उसके अंत में पुष्प हाथ में लेकर चतुर्थकार (सूत्रधार तथा दोनों पारिपार्श्विकों के अतिरिक्त अन्य नट) विधिपूर्वक प्रवेश करेगा (६३)। उस भी यथाविधि जर्जर की पूजा करनी चाहिये तथा सारे कुतप और सूत्रधार की भी पूजा करनी चाहिये (६४)। इस पूजा के समय इसकी परिक्रमा की गति वाद्यों के अनुसार हो। इस समय गीत नहीं गाये जायेंगे केवल स्तोभक्रिया (अर्थहीन अक्षर वाले बोल बोलना) होगी (६५)। इस प्रकार पूजा पूरी कर यह चतुर्थकार चला जायेगा। फिर चतुरश्र ताल और विलंबित लय में अवकृष्टा ध्रुवा[1] गायी जायेगी। इस अवकृष्टा ध्रुवा में प्राय सभी वर्ण गुरु होंगे, अवपाणि ताल साथ में प्रयुक्त होगा तथा यह स्थिर या स्थायी वर्णों[2] पर आश्रित होगी और आठ कलाओं से रची जायेगी (६६-६७)।

अब सूत्रधार मध्यम स्वर का आश्रय लेकर बारह या आठ पदों में अलंकृत नांदी का पाठ करेगा। (इस नांदी का नमूना इस प्रकार है)—सब देवों को हमारा नमस्कार हो, ब्राह्मणों का भी शुभ हो सदा। और राजा सोम की विजय हो, गो ब्राह्मणों का सदा कल्याण हो। ब्राह्मणों की निरंतर उन्नति होती रहे, ब्रह्मद्वेषियों का अब नाश हो जाये और महाराज सागर-सहित इस पृथ्वी पर शासन करें (६८-७०)।

---

१ शुष्कावकृष्टा ध्रुवा के लिये द्र०—नाशा० (५.१११)। स० नाशा० (५.७५)।

२ जिसमें सभी स्वर सम हो वह स्थायी वर्ण है (नाशा० २६.१६)।

राष्ट्रं प्रवर्धतां चैव रङ्गस्याशा समृद्धयतु ।
प्रेक्षाकर्तुर्महान् धर्मो भवतु ब्रह्मभाषितः ॥ ७१ ॥

काव्यकर्तुर्यशश्चास्तु धर्मश्चापि प्रवर्धताम् ।
इज्यया चानया नित्यं प्रीयन्तां देवता इति ॥ ७२ ॥

नान्दीपदान्तरेष्वेषु ह्येवमार्येति नित्यशः ।
वदेतां सम्यगुक्ताभिर्वाग्भिस्तौ पारिपार्श्विकौ ॥ ७३ ॥

एवं नान्दी विधातव्या यथावल्लक्षणान्विता ।
ततः शुष्कावकृष्टा स्याज्जर्जरश्लोकदर्शिका ॥ ७४ ॥

नव गुर्वक्षराण्यादौ षड् लघूनि गुरुत्रयम् ।
शुष्कावकृष्टा तु भवेत् कला ह्यष्टौ प्रमाणतः ॥ ७५ ॥

यथा—

दिग्ले दिग्ले दिग्ले दिग्ले जम्बुकपलितकते तेच्चाम् ।
कृत्वा शुष्कावकृष्टां तु यथावद् द्विजसत्तमाः ॥ ७६ ॥

ततः श्लोकं पठेदेकं गम्भीरस्वरसंयुतम् ।
देवस्तोत्रं पुरस्कृत्य यस्य पूजा प्रवर्तते ॥ ७७ ॥

पठेदन्यं पुनः श्लोकं जर्जरस्य प्रकाशनम् ।
जर्जरं नमयित्वा तु ततश्चारी प्रयोजयेत् ॥ ७८ ॥

पारिपार्श्विकयोश्च स्यात् पश्चिमेनापसर्पणम् ।
अड्डिता चात्र कर्तव्या ध्रुवा मध्यलयान्विता ॥ ७९ ॥

राष्ट्र की वृद्धि हो। रङ्ग[1] (प्रेक्षकों) की आशाएँ पूरी हों। इस नाटक की प्रस्तुति का आयोजन कराने वाले को ब्रह्मा द्वारा बताया गया पुण्य मिले। नाटक की रचना करने वाले का यश हो। धर्म की वृद्धि हो। इस नाट्ययज्ञ के द्वारा देवता भी प्रसन्न होते रहें (७१-७२)।

नादी के प्रत्येक पद के बाद दोनों पारिपार्श्विक स्पष्ट उच्चारण के साथ हर बार—'हे आर्य, ऐसा ही हो'– यह कहें (७३)।

इस प्रकार विधिपूर्वक लक्षणों से युक्त नादी करना चाहिये। उसके बाद जर्जर की स्तुति को निर्दिष्ट करने वाली शुष्कावकृष्टा ध्रुवा का गान करना चाहिये। इस ध्रुवा में पहले नौ वर्ण गुरु, फिर छ लघु और अंतिम तीन गुरु होते हैं तथा इसका परिमाण आठ कला के बराबर होता है (७४-७५)।

(इसका उदाहरण यह है)—'दिग्ले दिग्ले दिग्ले दिग्ले जम्बुकपलितकते तेचाम्'। इस शुष्कावकृष्टा को विधिपूर्वक करके गंभीर स्वर से देवस्तुति परक एक श्लोक पढ़े, जो जिस देव की पूजा की जा रही हो उसी के विषय में हो[2] (७६-७७)।

फिर जर्जर की स्तुति में एक अन्य श्लोक पढ़े। जर्जर को नमन करके (इस प्रकार रङ्गद्वार की विधि पूरी कर) चारी का प्रयोग करे। इस चारी के समय दोनों पारिपार्श्विक पश्चिम की ओर से प्रस्थान करेंगे। इसके साथ मध्यलय में अड्डिता[3] ध्रुवा होगी (७८-७९)।

१. अभि० ने 'रङ्ग' का अर्थ 'नट-कुशीलव-वर्ग' किया है।

२ अभि० के अनुसार यहाँ से रंगद्वार नामक अंग बताया जा रहा है।

३ अड्डिता=उत्कृष्ट गुण वाली शृंगाररस से युक्त ध्रुवा, द्र०—नाशा० ३२.३३४।

चतुर्भिः सन्निपातैश्च चतुरश्रा प्रमाणतः ।
आद्यमन्त्यं चतुर्थं च पञ्चमं च तथा गुरु ॥ ८० ॥

यस्या ह्रस्वानि शेषाणि सा ज्ञेया त्वड्डिता बुधैः ।
अस्याः प्रयोगं वक्ष्यामि यथा पूर्वं महेश्वरः ॥ ८१ ॥

सहोमया क्रीडितवान् नाना भावविचेष्टितैः ।
कृत्वावहित्थं स्थानं तु वामं चाधोमुखं भुजम् ॥ ८२ ॥

चतुरश्रमुर कार्यमञ्चितश्चापि मस्तकः ।
नाभिप्रदेशे विन्यस्य जर्जरं च तुलाधृतम् ॥ ८३ ॥

वामपल्लवहस्तेन पादैस्तालान्तरोत्थितैः ।
गच्छेत्पञ्चपदीं चैव सविलासाङ्गचेष्टितैः ॥ ८४ ॥

वामवेधस्तु कर्तव्यो विक्षेपो दक्षिणस्य च ।
शृङ्गाररससंयुक्ता पठेदार्यां विचक्षणः ॥ ८५ ॥

चारीश्लोक गदित्वा तु कृत्वा च परिवर्तनम् ।
तैरेव च पदैः कार्यं पश्चिमेनापसर्पणम् ॥ ८६ ॥

पारिपार्श्विकहस्ते तु न्यस्य जर्जरमुत्तमम् ।
महाचारीं ततश्चैव प्रयुञ्जीत यथाविधि ॥ ८७ ॥

चतुरश्रा ध्रुवा तत्र तथा द्रुतलयान्विता ।
चतुर्भिः सन्निपातैश्च कला ह्यष्टौ प्रमाणत ॥ ८८ ॥

भाण्डोन्मुखेन कर्तव्य पादविक्षेपणं ततः ।
सूचीं कृत्वा पुन कुर्याद् विक्षेपपरिवर्तनम् ॥ ८९ ॥

अतिक्रान्तैः सललितैः पादैर्द्रुतलयान्वितैः ।
त्रितालान्तरमुत्क्षेपैर्गच्छेत्पञ्चपदीं ततः ॥ ९० ॥

इस अड्डिता में चतुरश्र ताल और चार सन्निपातों के साथ गान होगा तथा पहला चौथा और पाँचवाँ अक्षर गुरु होगा, शेष अक्षर लघु। इस प्रकार अड्डिता ध्रुवा में प्रत्येक पाद में बारह वर्ण होते हैं। शिव ने पार्वती के साथ क्रीडा करते हुए अनेक प्रकार के भावों तथा चेष्टाओं के साथ जिस प्रकार इस अड्डिता ध्रुवा का प्रयोग किया था, मैं उसको बतलाता हूँ। अवहित्थ स्थान बना कर बायीं भुजा को नीचे करके वक्ष को चतुरश्र और मस्तक को अंचित रखे। जर्जर को सतुलित करके नाभिस्थल पर जमाये। बायें हाथ को पल्लव की मुद्रा में रखे, दोनों चरणों से एक एक ताल का अंतर रखते हुए चले। इस प्रकार सविलास अंग चेष्टाओं के साथ पाँच कदम चले। बायें पैर से सूची चारी का प्रदर्शन तथा दाहिने पैर से विक्षेप करे साथ में बुद्धिमान् (सूत्रधार) शृंगाररस से युक्त एक आर्या छंद का पाठ करे[1] (८०-८५)। चारी के साथ एक अन्य श्लोक का भी पाठ करके फिर परिवर्तन (गोल घूमना) कर के जिनसे वहाँ तक आया था उन्हीं कदमों से पश्चिम[2] की ओर अपसर्पण करे (८६)। फिर उस उत्तम जर्जर को पारिपार्श्विक के हाथ में रख कर विधिपूर्वक महाचारी का प्रयोग करे। इस महाचारी के साथ भी चतुरश्र ताल और द्रुतलय के साथ ध्रुवा[3] गायी जायेगी, जिसमें चार सन्निपात तथा आठ कलाएँ होंगी। फिर कुतप की ओर मुख करके चले फिर सूची चारी का प्रदर्शन करके पादविक्षेप के साथ पलट जाय (८६)। अब अतिक्रान्ता चारी में ललित गति के साथ द्रुत लय से चलते हुए तीन ताल के अंतर से पैर उठाता हुआ पाँच डग भरे (६०)।

---

१ अभि० के अनुसार इस आर्या में पार्वती का शिव के प्रति रूठना वर्णित होता है।

२. दर्शकों की ओर नट का बढना पूर्व की ओर बढना है, उसके विपरीत (कुतप या नेपथ्यगृह की ओर) बढना पश्चिम की ओर बढना मानना चाहिये।

३ इस ध्रुवा का उदाहरण नाशा० में यह दिया गया है—

'पादतलाहतिपातितशैलं क्षोभितभूतसमग्रसमुद्रम्।
ताण्डवनृत्तमिदं प्रलयान्ते पातु जगत्सुखदायि हरस्य ॥'—नाशा० ५ १२७

तत्रापि वामवेधस्तु कर्तव्यो दक्षिणस्य च ।
तैरेव च पदैः कार्यं प्राङ्मुखेनापसर्पणम् ॥ ९१ ॥

पुनः पदानि त्रीण्येव गच्छेत्प्राङ्मुख एव तु ।
ततश्च वामवेधः स्याद् विक्षेपो दक्षिणस्य च ॥ ९२ ॥

ततो रौद्ररसं श्लोकं पादसंहरणं पठेत् ।
तस्यान्ते तु त्रिपद्याथ व्याहरेत्पारिपार्श्विकौ ॥ ९३ ॥

तयोरागमने कार्यं गतं नर्कुटकं बुधैः ।
तथा च भारतीभेदे त्रिगतं सम्प्रयोजयेत् ॥ ९४ ॥

विदूषकस्त्वेकपदां सूत्रधारस्मितावहाम् ।
असम्बद्धकथाप्रायां कुर्यात् कथनिका ततः ॥ ९५ ॥

प्ररोचना च कर्तव्या सिद्धेनोपनिमन्त्रणम् ।
रङ्गसिद्धौ पुनः कार्यं काव्यवस्तुनिरूपणम् ॥ ९६ ॥

सर्वमेव विधिं कृत्वा सूचीवेधकृतैरथ ।
पादैरनाविद्धगतैर्निष्क्रामेयुः समं त्रयः ॥ ९७ ॥

प्रयुज्य विधिनैवं तु पूर्वरङ्गं प्रयोगतः ।
स्थापकः प्रविशेत् तत्र सूत्रधारगुणाकृतिः ॥ ९८ ॥

स्थानं तु वैष्णवं कृत्वा सौष्ठवाङ्गपुरस्कृतम् ।
प्रविश्य रङ्गं तैरेव सूत्रधारपदैर्व्रजेत् ॥ ९९ ॥

स्थापकस्य प्रवेशे तु कर्तव्यार्थानुगा ध्रुवा ।
त्र्यश्रा वा चतुरश्रा वा तज्ज्ञैर्मध्यलयान्विता ।
कुर्यादनन्तरं चारीं देवब्राह्मणशंसिनीम् ॥ १०० ॥

यहाँ भी क्रमश बायें और दाहिने पैर से सूची चारी का प्रदर्शन करे फिर ऊपर बताये क्रम से ही पूर्व की ओर मुख करके पीछे की ओर हटे फिर तीन कदम पूर्व की ओर मुख किये हुये ही चले और फिर उसी प्रकार बायें पैर से सूची चारी और दाहिने पैर से विक्षेप करे (६१ ६२)। फिर रौद्र रस से युक्त श्लोक का पाठ करे जिसके चारो चरण समासो के संयोजन से कसे हुए हो उस श्लोक के अंत मे तीन कदम आगे बढ कर दोनो पारिपार्श्विको को बुलाये (६३)। उनके आगमन के समय नकटक ध्रुवा[1] का गान किया जाना चाहिये। (महाचारी के पश्चात्) भारती वृत्ति के अंतर्गत त्रिगत[2] का प्रयोग करे। (इस त्रिगत म) विदूषक एक पद वाली सूत्रधार के (मुख पर) मुस्कान उत्पन्न करने वाली ऊलजलूल बाता स भरी बातचीत करे। (त्रिगत के पश्चात्) प्ररोचना करनी चाहिये जिसम प्रेक्षका को नाटक के अवलोकनाथ आमंत्रित किय जाता है। रंग (प्रयोग) की सिद्धि के लिय काव्य की वस्तु (नाटक का कथा) का भी निरूपण करे (६४ ५)। इस प्रकार पूर्वरंग की यह सारी विधि निपटा कर तीनो अभिनेता सूची चारी तथा आविद्ध चारी के अतिरिक्त अन्य चारी के द्वारा निष्क्रमण करें (६७)।

[प्रस्तावना निरूपण]- इस प्रकार विधिपूर्वक पूर्वरंग का प्रयोग हो चुकने पर सूत्रधार के समान गुण और आकार वाला स्थापक प्रवेश करे (६८)। वह देह को सौष्ठव[2] से युक्त रख कर वैष्णव स्थान बना कर रंगपीठ पर प्रवेश करे और सूत्रधार जैसे चला था वैसे ही चले (६८)। स्थापक के प्रवेश के समय भी अर्थानुकूल ध्रुवा गायी जाय जो त्र्यश्र या चतुरश्रताल मे मध्यलय के साथ प्रस्तुत हो। फिर देव और ब्राह्मण की स्तुति करने वाली चारी प्रदर्शित करे (१००)।

---

१ नकुटक—आठ जातिप्रकारो वाली ध्रुवा। द्र०—नाशा० ३२ २७२-२८२

२ सौष्ठव—द्र०—नाशा० १० ८८-६३, स० नाशा० १० ५२ ५३

सुवाक्यमधुरैः श्लोकैर्नानाभावरसान्वितैः ।
प्रसाद्य रङ्गं विधिवत् कवेर्नाम च कीर्तयेत् ॥ १०१ ॥

प्रस्तावनां ततः कुर्यात् काव्यप्रख्यापनाश्रयाम् ।
उद्घात्यकादि कर्तव्यं काव्योपक्षेपणाश्रयम् ॥ १०२ ॥

दिव्ये दिव्याश्रयो भूत्वा मानुषे मानुषाश्रयः ।
दिव्यमानुषसंयोगे दिव्यो वा मानुषोऽपि वा ॥ १०३ ॥

मुखबीजानुसदृशं नाना मार्गसमाश्रयम् ।
नानाविधैरुपक्षेपैः काव्योपक्षेपणं भवेत् ॥ १०४ ॥

प्रस्ताव्यैवं तु निष्क्रामेत् काव्यप्रस्तावकस्ततः ।
एवमेष प्रयोक्तव्यः पूर्वरङ्गो यथाविधि ॥ १०५ ॥



अनेक भावो तथा रसो से युक्त, सुन्दर वाक्यो से मधुर श्लोको के द्वारा प्रेक्षको को प्रसन्न कर (नाटक लिखने वाले) कवि का नाम बताये, फिर प्रस्तुत होने वाले नाटक की सूचना देने वाली प्रस्तावना करे जिसमे उस नाटक का उपक्षेप[1] (अवतरण) करने वाले उद्घात्यकादि[2] का प्रयाग होता है (१०१-१०२)। दिव्य पात्रो वाले नाटक मे दिव्य रूप, मानुष पात्रो वाले नाटक मे मानुष रूप तथा दिव्य मानुष दोनो पात्रो से मिश्रित नाटक के प्रयोग मे स्थापक चाहे दिव्य रूप मे आये चाहे मानुष रूप मे। मुख सधि[४] तथा बीज अर्थप्रकृति के अनुसार विभिन्न पद्धतियो का आश्रय लेते हुए काव्य (नाटक) का उपक्षेप प्रयोग प्रारभ करने की कई विधियो से सभव है (१०३-१०४)। इस प्रकार प्रस्तावना प्रस्तुत करके काव्य प्रस्तावक (स्थापक) निष्क्रमण करे। इस प्रकार विधिपूर्वक इस पूर्वरग का प्रयोग करना चाहिये (१०५)।

१. उपक्षेप—कथा का बीज-वपन। बीज का लक्षण द्र० नाशा० १८ १३ पर।

२. प्रस्तावना के भेदो मे एक उद्घात्यक है। द्र०—नाशा० १८ ११६

## ॥ अथ षष्ठोऽध्यायः ॥

न शक्यमस्य नाट्यस्य गन्तुमन्तं कथञ्चन ।
कस्माद्, बहुत्वाज्ज्ञानानां शिल्पानां वाप्यनन्ततः ॥ १ ॥

रसा भावा ह्यभिनया धर्मी वृत्तिप्रवृत्तय ।
सिद्धि स्वरास्तथातोद्य गान रङ्गश्च सङ्ग्रहः ॥ २ ॥

शृङ्गार हास्यकरुणा रौद्रवीरभयानकाः ।
बीभत्साद्भुतसंज्ञौ चेत्यष्टौ नाट्ये रसा. स्मृता ॥ ३ ॥

रतिर्हासश्च शोकश्च क्रोधोत्साहौ भय तथा ।
जुगुप्सा विस्मयश्चेति स्थायीभावाः प्रकीर्तिताः ॥ ४ ॥

निर्वेदग्लानिशङ्काख्यास्तथ.सूया मदः श्रमः ।
आलस्य चैव दैन्य च चिन्ता मोहः स्मृतिर्धृतिः ॥ ५ ॥

व्रीडा चपलता हर्ष आवेगो जडता तथा ।
गर्वो विषाद औत्सुक्यं निद्रापस्मार एव च ॥ ६ ॥

सुप्तं विबोधो ऽमर्षश्चाप्यवहित्थमथोग्रता ।
मतिर्व्याधिस्तथोन्मादस्तथा मरणमेव च ॥ ७ ॥

त्रासश्चैव वितर्कश्च विज्ञेया व्यभिचारिण. ।
त्रयस्त्रिंशदमी भावाः समाख्यातास्तु नामत ॥ ८ ॥

## ।। षष्ठ अध्याय ।।

### (रसनिरूपण)

इस नाट्य का अन्त पाना किसी तरह संभव नहीं है क्योंकि इसमें अनन्त प्रकार के ज्ञान और शिल्पों का उपयोग होता है (१)। रस भाव अभिनय, धर्मी वृत्ति प्रवृत्ति, सिद्धि, स्वर आतोद्य गान तथा रंग (नाट्यशाला)--यह इस नाटय के अन्तर्गत आने वाले तत्त्वों का संग्रह है (२)। शृंगार, हास्य करुण रौद्र वीर, भयानक बीभत्स अद्भुत—ये आठ नाटय में रस कहे गये हैं (३)। इन आठो रसों क्रमश —रति, हास, शोक क्रोध उत्साह, भय जुगुप्सा विस्मय—ये आठ स्थायी भाव हैं (४)। इन रसो और भावो के साथ तैंतीस व्यभिचारी भाव रहते है जिनके नाम इस प्रकार है--निर्वेद (वैराग्य) ग्लानि शंका, असूया (ईर्ष्या) मद, श्रम आलस्य दैन्य (दीनता) चिन्ता मोह स्मृति, धृति (धैर्य) व्रीडा (लज्जा), चपलता, हर्ष आवेग, जडता, गर्व, विषाद औत्सुक्य निद्रा, अपस्मार (मिर्गी) सुप्त (सोना) विबोध (जागना), अमर्ष अवहित्थ (आकार छिपाना), उग्रता, मति व्याधि (रोग), उन्माद मरण, त्रास तथा वितर्क (५ ८)।

स्तम्भः स्वेदो ऽथ रोमाञ्चः स्वरभङ्गो ऽथ वेपथुः ।
वैवर्ण्यमश्रु प्रलय इत्यष्टौ सात्त्विका स्मृताः ॥ ९ ॥

आङ्गिको वाचिकश्चैव ह्याहार्यः सात्त्विकस्तथा ।
चत्वारो ऽभिनया ह्येते विज्ञेया नाट्यसंश्रयाः ॥ १० ॥

लोकधर्मी नाट्यधर्मी धर्मीति द्विविधः स्मृतः ।
भारती सात्त्वती चैव कैशिक्यारभटी तथा ॥ ११ ॥

चतस्रो वृत्तयो ह्येता यासु नाट्यं प्रतिष्ठितम् ।
आवन्ती दाक्षिणात्या च तथा चैवौढ्रमागधी ॥ १२ ॥

पाञ्चालमध्यमा चेति विज्ञेयास्तु प्रवृत्तयः ।
दैविकी मानुषी चैव सिद्धिः स्याद् द्विविधैवतु ॥ १३ ॥

शारीराश्चैव वैणाश्च सप्त षड्जादयः स्वराः ।
ततं चैवावनद्धं च घनं सुषिरमेव च ॥ १४ ॥

चतुर्विधं च विज्ञेयमातोद्यं लक्षणान्वितम् ।
ततं तन्त्रीगतं ज्ञेयमवनद्धं तु पौष्करम् ॥ १५ ॥

घनस्तु तालो विज्ञेयः सुषिरो वंश एव च ।
प्रवेशाक्षेपनिष्क्रामप्रासादिकमथान्तरम् ॥ १६ ॥

गानं पञ्चविधं ज्ञेयं ध्रुवायोगसमन्वितम् ।
चतुरश्रो विकृष्टश्च रङ्गस्त्यश्रश्च कीर्तितः ॥ १७ ॥

तत्र रसानेव तावदादावभिव्याख्यास्यामः । न हि रसादृते कश्चिदर्थः प्रवर्तते । तत्र विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद् रस-निष्पत्तिः । को दृष्टान्त ? अत्राह—यथा हि नाना व्यञ्जनौषधि-द्रव्यसंयोगाद् रसनिष्पत्तिः तथा नानाभावोपगमाद् रसनिष्पत्तिः । यथा हि—गुडादिभिर्द्रव्यैर्व्यञ्जनैरौषधिभिश्च षाडवादयो रसा

स्तम्भ, स्वेद (पसीना), रोमाच, स्वरभग वेपथु (कांपना), वैवर्ण्य (मुख का रग फीका पडना), अश्रु तथा प्रलय (मृत्यु)--ये आठ सात्विक भाव हैं (९)। आगिक, वाचिक आहार्य तथा सात्विक—ये नाटय म होने वाले चार अभिनय हैं (१०)। धर्मी दो प्रकार का है—लोकधर्मी तथा नाटयधर्मी। भारती, सात्वती, कैशिकी तथा आरभटी--ये चार वृत्तियाँ हैं जिनमे नाटय प्रतिष्ठित है। आवती, दाक्षिणात्य, औढमागधी तथा पाचाली ये चार प्रवृत्तियाँ जाननी चाहिय। सिद्धि दो प्रकार की है--दैवी और मानुषी (११ १३)।

षड्ज आदि (स, रि, ग म, प ध नि) सात स्वर हैं जो शरीर (कठ आदि स्थान से) के भी होते हैं, वीणा आदि वाद्यो के भी। तत अवनद्ध घन और सुषिर-- अच्छ लक्षणो से युक्त वाद्य इन चार श्रेणियो मे आते हैं। तार वाले (वीणा आदि वाद्य) तत हैं, पुष्कर (मृदग आदि चमडे से मढे वाद्य) अवनद्ध (मँजीरा आदि) ताल वाद्य घन है तथा वशी (आदि फूंक कर बजाये जाने वाले वाद्य) सुषिर है। नाटय मे पाँच प्रकार की ध्रुवाओ[1] के साथ पाँच प्रकार का गान होता है—प्रवेश, आक्षेप, निष्क्राम प्रासादिक तथा आतर। रग या नाटयशाला तीन प्रकार की है— चतुरश्र, विकृष्ट तथा त्र्यश्र (१४ १७)।

अब नाटय सग्रह के उपर्युक्त ११ तत्त्वो मे से सबसे पहले रसो की व्याख्या करते है। नाटय मे रस के बिना कोई भी वस्तु प्रवृत्त नही होती। विभाव अनुभाव तथा व्यभिचारी भावो के सयोग से रस की निष्पत्ति होती है। इसका उदाहरण क्या है? बताते हैं--जिस प्रकार (ससार मे) कई प्रकार के व्यजनो और औषधियो (मसालो) के सयोग से रस की निष्पत्ति होती है उसी प्रकार विभिन्न भावो के सयोग से रस की निष्पत्ति होती है। जिस प्रकार गुड आदि द्रव्यो, व्यजनो और

१ ध्रुवा के लक्षण के लिये द्र०—नाशा० ३२ २ ८ (स० नाशा० ३१ २, ३)।

निर्वर्त्यन्ते तथा नानाभावोपगता अपि स्थायिनो भावा रसत्वमाप्नुवन्तीति । अत्राह—रस इति कः पदार्थः ? उच्यते—आस्वाद्यत्वात् । कथमास्वाद्यते रसः ? यथा हि नाना व्यञ्जनसंस्कृतमन्नं भुञ्जाना रसानास्वादयन्ति सुमनसः पुरुषा हर्षादींश्चाधिगच्छन्ति तथा नानाभावाभिव्यञ्जितान् वागङ्गसत्त्वोपेतान् स्थायीभावानास्वादयन्ति सुमनसः प्रेक्षकाः हर्षादींश्चाधिगच्छन्ति । तस्मान्नाट्यरसा इत्यभिव्याख्याताः ।

नानाभिनयसम्बद्धान् भावयन्ति रसानिमान् ।
यस्मात् तस्मादमी भावा विज्ञेया नाट्ययोक्तृभिः ॥ ८ ॥

न भावहीनो ऽस्ति रसो न भावो रसवर्जितः ।
परस्परकृतासिद्धिस्तयोरभिनये भवेत् ॥ ९ ॥

व्यञ्जनौषधिसंयोगो यथान्नं स्वादुतां नयेत् ।
एवं भावा रसाश्चैव भावयन्ति परस्परम् ॥ १० ॥

यथा बीजाद् भवेद् वृक्षो वृक्षात्पुष्पं फलं तथा ।
तथा मूलं रसाः सर्वे तेभ्यो भावा व्यवस्थिताः ॥ ११ ॥

तेषामुत्पत्तिहेतवश्चत्वारो रसाः । तद्यथा—शृङ्गारो रौद्रो वीरो बीभत्स इति ।

शृङ्गाराद्धि भवेद्धास्यो रौद्राच्च करुणो रसः ।
वीराच्चैवाद्भुतोत्पत्तिर्बीभत्साच्च भयानकः ॥ १२ ॥

तत्र शृङ्गारो नाम रतिस्थायिभावप्रभवः । तस्य द्वे अधिष्ठाने—सम्भोगो विप्रलम्भश्च ।

औषधियो से षाडव आदि रस बनते हैं, उसी प्रकार भिन्न-भिन्न प्रकार के भावो से युक्त स्थायी भाव रसत्व को प्राप्त करते हैं। यहाँ प्रश्न होता है कि यह रस किस प्रकार का पदार्थ है। इसका उत्तर है—रस आस्वाद्य पदार्थ है। इसका आस्वाद कैसे होता है—जिस प्रकार अनेक प्रकार के व्यजनो से सस्कृत भोजन को खाते हुए सहृदय लोग रस का आस्वादन करते है, और हर्ष आदि को प्राप्त करते हैं, उसी प्रकार अनेक भावो से अभिव्यजित तथा वाचिक, आगिक और सात्त्विक अभिनय से युक्त स्थायी भावो को सहृदय प्रेक्षक आस्वादित करते हैं तथा हर्ष आदि को प्राप्त करते है। इसीलिये (नाट्य म आस्वादित होने वाले पदाथ को) नाट्यरस कहते हैं।

विभिन्न प्रकार के अभिनयो से सबद्ध इन रसो को भाव भावित या अनुभूत कराते हैं इसीलिये नाट्यप्रयोक्ता इन्हे 'भाव' के रूप मे जानें (८)। भाव स रहित कोई रस नही और रस से रहित कोई भाव नही। अभिनय मे इनकी सिद्धि एक दूसरे के द्वारा की जाती है (६)। व्यजनो और औषधियो का सयोग जिस प्रकार अन्न को स्वादिष्ट बनाता है उसी प्रकार भाव और रस एक दूसरे को भावित करते हैं। जिस प्रकार बीज से वृक्ष होता है और वृक्ष से पुष्प तथा फल (उनसे फिर बीज) उसी प्रकार (बीज रूप) रस ही नाट्य मे मूल हैं उनसे भाव उत्पन्न होते हैं (उन भावो से फिर रसो की निष्पत्ति होती) है। (११)।

इन रसो मे भी चार रस मूल स्रोत है। वे हैं—शृङ्गार, रौद्र, वीर और बीभत्स।

शृङ्गार से हास्य होता है और रौद्र से करुण रस। वीर से अद्भुत की उत्पत्ति होती है तथा बीभत्स से भयानक की (१२)।

शृङ्गार रति स्थायी भाव से उत्पन्न होता है। वह दो प्रकार का है—सभोग और विप्रलभ।

अथ हास्यो नाम हासस्थायिभावात्मक.। तस्योष्ठनासाकपोलस्पन्दनदृष्टिव्याकोशाकुञ्चनस्वेदास्यरागपार्श्वग्रहणादिभिरनुभावैरभिनयः प्रयोक्तव्यः। व्यभिचारिणश्चास्यावहित्थालस्यतन्द्रानिद्रास्वप्नप्रबोधासूयादयः। द्विविधश्चायमात्मस्थः परस्थश्च। यदा स्वयं हसति तदात्मस्थः। यदा तु परं हासयति तदा परस्थ।

स्मितमथ हसितं विहसितमुपहसितं चापहसितमतिहसितम्।
द्वौ द्वौ भेदौ स्यातामुत्तममध्याधमप्रकृतौ ॥ १३ ॥

अथ करुणो नाम शोकस्थायिभावप्रभवः। स च शापक्लेशविनिपतितेष्टजनविप्रयोगविभवनाशवधबन्धविद्रवोपघातव्यसनसंयोगादिभिर्विभावैः समुपजायते। तस्याश्रुपातपरिदेवनमुखशोषणवैवर्ण्यस्रस्तगात्रतानिःश्वासस्मृतिलोपादिभिरनुभावैरभिनयः प्रयोक्तव्यः। व्यभिचारिणश्चास्य निर्वेदग्लानिचिन्तौत्सुक्यावेगभ्रममोहश्रमविषाददैन्यव्याधिजडतोन्मादापस्मारत्रासालस्यमरणस्तम्भवेपथुवैवर्ण्यस्वरभेदादय।

अथ रौद्रो नाम क्रोधस्थायिभावात्मको रक्षोदानवोद्धतमनुष्यप्रकृतिः सङ्ग्रामहेतुकः। स च क्रोधाधर्षणाधिक्षेपानृतवचनोपघातवाक्पारुष्याभिद्रोहमात्सर्यादिभिर्विभावैरुत्पद्यते। तस्य च ताडनपाटनपीडनच्छेदनभेदनप्रहरणाहरणशस्त्रसम्पातसम्प्रहाररुधिराकर्षणाद्यानि कर्माणि। पुनश्च रक्तनयनभ्रुकुटीकरणदन्तौष्ठपीडनगण्डस्फुरणहस्ताग्रनिष्पेषादिभिरनुभावैरभिनयः प्रयोक्तव्यः। भावाश्चास्यासम्मोहोत्साहावेगामर्षचपलतोग्रचगर्वस्वेदवेपथुरोमाञ्चगद्गदादयः।

हास्य रस हास स्थायी भाव वाला है। उसका अभिनय ओठ नाक और गाल के फडकाने दृष्टि के फैलाकर झपकाने सिकोडन पसीना, मुह के लाल होने तथा दोनो बगलो को दबाने आदि अनुभावो से किया जाता है। इसके व्यभिचारी भाव अवहित्था, आलस्य तद्रा निद्रा स्वप्न, प्रबोध तथा असूया आदि हैं। यह दो प्रकार का है– आत्मस्थ और परस्थ। जब (पात्र) स्वय हसता है तो आत्मस्थ हास्य रस होता है। जब वह दूसरे को हँसाता है तो परस्थ होता है।

ये आत्मस्थ और परस्थ दोनो हास्य भेद स्मित (मुस्कान) हसित (हँसी) विहसित (खनकती हँसी) उपहसित (हसी उडाना) अपहसित (विकृत हसी) अति हसित (अट्टहास)—इस छ प्रकारो म उत्तम मध्यम और अधम तीना कोटियो क हो सकते है (१३)।[1]

करुण रस शोक स्थायी भाव स उत्पन्न होता है। शोक की उत्पत्ति भी शाप क्लेश, पतन प्रिय जनो का वियोग, वैभव का नाश, वध बधन, भगदड चोट लगना और इस प्रकार की अन्य विपत्तियो से होती है। इसका अभिनय आसू गिराना विलाप मुह सूखना मह फीका पडना शरीर का ढीला होना साँस छोडना स्मृति लोप आदि अनुभावो से होता है। निर्वेद ग्लानि चिंता औत्सुक्य आवेग भ्रम मोह श्रम विषाद दैन्य व्याधि जडता उन्माद अपस्मार, त्रास आलस्य, मरण स्तभ वेपथ, वैवर्ण्य और स्वरभद आदि इसके व्यभिचारी भाव हैं।

रौद्र रस क्रोधस्थायी भावात्मक है। यह राक्षस दानव और उद्धततम मनुष्यो के पात्रो से होता है। सग्राम इसका हेतु है। क्रोध बलपूर्वक खीचना कुवचन शठ वचन प्रहार कठोर वाणी, द्रोह मात्सय आदि विभावो से यह जन्म लेता है। मार पीट चीरना पीडन (दबाना), छदन, भेदन शस्त्रो को लाना और फेंकना शस्त्रो से प्रहार करना खून निकालना खीचना आदि इसके अनुभाव हैं। इसका अभिनय लाल आँखो भृकुटी टेढी करना दाँत पीसना ओठ दबाना गडस्थल (कनपटी) का फडकना हथेलियाँ मसलना आदि अनुभावो से होता है। सम्मोह उत्साह आवेग अमर्ष चपलता उग्रता गव पसीना, कँपकपी रोमाच तथा गद्गद् (स्वरभग) आदि इसके व्यभिचारी तथा सात्त्विक भाव हैं।

---

१ स्मित उत्तम पात्रो मे अधिक होता है। इसमे गाल थोडे से विकसित होते हैं आखो म सौष्ठव आ जाता है। हसित भी उत्तम पात्रो मे होता है। इसमे थोडे से दांत झलकते है। विहसित तथा उपहसित मध्यम श्रणी के पात्रो मे अधिक होते हैं। विहसित मे आँख तथा गाल सिकुडते हैं हँसी का स्वर हल्का और मधुर होता है। उपहसित मे नासिका फूल जाती है। दृष्टि टेढी रहती है। अट्टहसित अधम पात्रो मे होता है। इसमे कधे कापते हैं पेट मे बल पड जाते है तथा आँखो मे आंसू तक आ जाते हैं। —नाशा० ६. ५३ ५६

अथ वीरो नामोत्तमप्रकृतिरुत्साहात्मकः। सचासम्मोहाध्यवसायनयविनयबलपराक्रम शक्तिप्रतापप्रभावादिभिर्विभावैरुत्पद्यते। तस्य स्थैर्यधैर्यशौर्यत्यागवैशारद्यादिभिरनुभावैरभिनयःप्रयोक्तव्यः। भावाश्चास्य धृतिमतिगर्वावेगौग्र्यामर्षस्मृतिरोमाञ्चादयः।

अथ भयानको नाम भयस्थायिभावात्मकः। स च विकृतरवसत्त्वदर्शनशिवोलूकत्रासोद्वेगशून्यागारारण्यगमनस्वजनवधबन्धदर्शनश्रुतिकथादिभिर्विभावैरुत्पद्यते। तस्य प्रवेपितकरचरणनयनचपलपुलकमुखवैवर्ण्यस्वरभेदादिभिरनुभावैरभिनयः प्रयोक्तव्यः। भावाश्चास्य स्तम्भस्वेदगद्गदरोमाञ्चवेपथुस्वरभेदवैवर्ण्यशङ्कामोहदैन्यावेगचापलजडतात्रासापस्मारमरणादयः।

अथ बीभत्सो नाम जुगुप्सास्थायिभावात्मकः। स चाहृद्याप्रियाचोष्यानिष्टश्रवणदर्शनकीर्तनादिभिर्विभावैरुत्पद्यते। तस्य सर्वाङ्गसंहारमुखविकूणनोल्लेखननिष्ठीवनोद्वेजनादिभिरनुभावैरभिनयः प्रयोक्तव्यः। भावाश्चास्यापस्मारोद्वेगावेगमोहव्याधिमरणादयः।

अथाद्भुतो नाम विस्मयस्थायिभावात्मकः। स च दिव्यजनदर्शनेप्सितमनोरथावाप्त्युपवनदेवकुलादिगमनसभाविमानमायेन्द्रजालसम्भावनादिभिर्विभावैरुत्पद्यते। तस्य नयनविस्तारानिमेषप्रेक्षणरोमाञ्चाश्रुस्वेदहर्षसाधुवाददानप्रबन्धहाहाकारबाहुवदनचेलाङ्गुलिभ्रमणादिभिरनुभावैरभिनयः प्रयोक्तव्यः। भावाश्चास्य स्तम्भाश्रुस्वेदगद्गदरोमाञ्चावेगसम्भ्रमजडताप्रलयादयः।

अथ शान्तो नाम शमस्थायिभावात्मको मोक्षप्रवर्तकः। स तु तत्त्वज्ञानवैराग्याशयशुद्ध्यादिभिर्विभावैः समुत्पद्यते। तस्य यमनियमाध्यात्मध्यानधारणोपासनसर्वभूतदयालिङ्गग्रहणादिभिरनुभावैरभिनयः प्रयोक्तव्यः। व्यभिचारिणश्चास्य निर्वेदस्मृतिधृतिसर्वाश्रमशौचस्तम्भरोमाञ्चादयः।

•

उत्तम श्रेणी के पात्रो मे होने वाला उत्साह स्थायी भाव वाला वीर रस है। वह असम्मोह, अध्यवसाय (निश्चय), नय (नीति), विनय, बल, पराक्रम, शक्ति, प्रताप, प्रभाव आदि विभावो से उत्पन्न होता है। उसका अभिनय स्थिरता, धैर्य, शौर्य, त्याग, चतुरता आदि अनुभावो से करना चाहिये। धृति, मति, गर्व, आवेग, उग्रता, अमर्ष, स्मृति तथा रोमाच आदि इसके सचारी भाव है।

भयानक रस भय स्थायी भाव वाला है। वह विकृत आवाजो, हिंसक पशु के दर्शन, सियारो या उल्लुओ की बोली से त्रास होना, उद्वेग, सूने घर या जगल मे जाना, अपने प्रिय जन का वध या बधन देखना-सुनना या उसकी चर्चा करना—इस प्रकार के विभावो से उत्पन्न होता है। उसका अभिनय कांपते हाथ-पैर, फड़कती आँखें, मुंह का फीका पडना, स्वर टूटना आदि अनुभावो से होता है। स्तभ, स्वेद, अश्रु, रोमाच, कँपकँपी, स्वरभग, वैवर्ण्य (ये सात्विक भाव) तथा शका, मोह, स्मृति, दैन्य, आवेग, चपलता, जडता, त्रास, अपस्मार और मरण—ये इसके सचारी भाव हैं।

बीभत्स रस जुगुप्सा स्थायी भाव वाला है। वह असुदर, अप्रिय, अभक्ष्य तथा अनिष्ट पदार्थों के श्रवण, दर्शन, कीर्तन आदि विभावो से उत्पन्न होता है। उसका अभिनय सारे अगो को सिकोडना, मुंह विचकाना या घुमा लेना, थूकना या उद्विग्न होना—इण अनुभावो से होना चाहिये। अपस्मार, उद्वेग, आवेग, मोह, व्याधि तथा मरण आदि इसके सचारी भाव हैं।

अद्भुत रस का स्थायी भाव विस्मय है। वह देवताओ का दर्शन, इच्छित मनोकामना का पूरा हो जाना, उपवन या मदिर आदि मे जाना, माया, इद्रजाल आदि विभावो से उत्पन्न होता है। उसका अभिनय आँखो का फैलना, अपलक देखना, रोमाच, अश्रु, हर्ष, साधुवाद (शाबासी) देना, निरतर हाहाकार, हाथ, मुंह, कपडा, अँगुली आदि घुमाना—इत्यादि अनुभावो से होता है। स्तभ, अश्रु, स्वेद, गद्गद, रोमाच, आवेग, सभ्रम, जडता तथा प्रलय आदि इसके सात्विक तथा सचारी भाव हैं।

शम स्थायी भाव वाला तथा मोक्ष मे प्रवृत्त कराने वाला रस शात है। वह तत्त्वज्ञान, वैराग्य, आशय शुद्धि आदि विभावो से उत्पन्न होता है। उसका अभिनय यम, नियम, अध्यात्म, ध्यान, धारणा, उपासना, सर्वभूतदया, सन्यास-ग्रहण आदि अनुभावो से करना चाहिये। निर्वेद, स्मृति, धृति, सभी आश्रमो की पवित्रता, स्तभ, रोमाच आदि इसके भाव हैं।

## ॥ अथ सप्तमोऽध्यायः ॥

विभावेनाहृतो योऽर्थो ह्यनुभावैस्तु गम्यते ।
वागङ्गसत्त्वाभिनयैः स भाव इति संज्ञितः ॥ १ ॥

वागङ्गमुखरागेण सत्त्वेनाभिनयेन च ।
कवेरन्तर्गतं भावं भावयन् भाव उच्यते ॥ २ ॥

नानाभिनयसम्बद्धान् भावयन्ति रसानिमान् ।
यस्मात् तस्मादमी भावाविज्ञेया नाट्‌ययोक्तृभि ॥ ३ ॥

*अथ विभाव इति कस्मात् ? उच्यते—विभावो विज्ञानार्थः ।* विभावः कारण निमित्तं हेतुरिति पर्याया । विभाव्यन्ते ऽनेन वागङ्गसत्त्वाभिनया इत्यतो विभावः । यथा विभावितं विज्ञातमित्यनर्थान्तरम् ।

अथानुभाव इति कस्मात् ? उच्यते—अनुभाव्यतेऽनेन वागङ्गसत्त्वकृतो ऽभिनय इति ।

लोकस्वभावसंसिद्धालोकयात्रानुगामिनः ।
अनुभावा विभावाश्च ज्ञेयास्त्वभिनये बुधैः ॥ ४ ॥

तत्राष्टौ भावा. स्थायिनः । त्रयस्त्रिंशद् व्यभिचारिण. । अष्टौ सात्त्विका इति भेदाः । एवमेते काव्यरसाभिव्यक्तिहेतव एकोनपञ्चाशद् भावाः प्रत्यवगन्तव्याः । एभ्यश्च सामान्यगुणयोगेन रसा निष्पद्यन्ते ।

## ॥ सप्तम अध्याय ॥

### (भाव निरूपणम्)

नाट्यप्रस्तुति मे जो अर्थ विभाव के द्वारा आहृत या उत्पादित, अनुभावो के साथ वाचिक, आंगिक और सात्त्विक इन तीन प्रकार के अभिनयो से प्रतीत कराया जाता है वह भाव है (१)। वाचिक तथा आंगिक अभिनय और मुखराग तथा सात्त्विक अभिनय के द्वारा कवि के मन के भीतर के भाव को जो भावित कराता है, वह नाट्यप्रस्तुति म भाव है (२)। अनेक प्रकार के अभिनयो से सबद्ध रसो को भावित कराने के कारण नाट्यप्रयोक्ता भावो को भाव के रूप मे जानें (३)।

अब प्रश्न उठता है कि विभाव को विभाव क्यो कहते है? उत्तर मे कहते है—विभाव का अर्थ विज्ञान (विशेष ज्ञान कराना) है। विभाव, कारण, निमित्त, हेतु—ये पर्याय है। वाचिक, आंगिक और सात्त्विक अभिनय इसके द्वारा विभावित (सुस्पष्ट रूप मे प्रतीत) होते है अत विभाव को विभाव कहा जाता है। विभावित होना या विशिष्ट रूप में ज्ञात होना एक ही बात है।

अनुभाव को अनुभाव क्यो कहते है? वाचिक, आंगिक और सात्त्विक अभिनय जिसके द्वारा अनुभावित (अनुभव के योग्य) बनते हैं वह अनुभाव है।

अभिनय मे अनुभावो और विभावो को लोकस्वभाव से उत्पन्न तथा लोकयात्रा (लोकव्यवहार) का अनुगमन करने वाला जानना चाहिये (४)

भावो के ४९ भेद हैं। इनमे आठ स्थायी भाव, तैंतीस सचारी भाव और आठ सात्त्विक भाव आते हैं। इस प्रकार काव्यरस की अभिव्यक्ति के हेतु इन ४९ भावो को जानना चाहिये। इनसे सामान्य गुणयोग (साधारणीकृत रूप मे मिश्रण) से रस उत्पन्न होते हैं।

व्यभिचारिण इति कस्मात् ? विविधमाभिमुख्येन रसेषु चरन्तीति व्यभिचारिणः। वागङ्गसत्त्वोपेताः प्रयोगे रसान्नयन्तीति व्यभिचारिणः।

अत्राह—किमन्ये भावाः सत्त्वेन विनाभिनीयन्ते यस्मादुच्यते एते सात्त्विका इति। अत्रोच्यते—इह हि सत्त्वं नाम मनःप्रभवम्। तच्च समाहितमनस्त्वादुच्यते। मनसः समाधौ सत्त्वनिष्पत्तिर्भवति। तस्य योऽसौ स्वभावो रोमाञ्चाश्रुवैवर्ण्यादिलक्षणो यथा भावोपगतः स न शक्योऽन्यमनसा कर्तुमिति। लोकस्वभावानुकरणत्वाच्च नाट्यस्य सत्त्वमीप्सितम्। को दृष्टान्तः—इह हि नाट्यधर्मिप्रवृत्ताः सुखदुःखकृता भावास्तथा सत्त्वविशुद्धाः कार्याः यथा सरूपा भवन्ति। तत्र दुःखं नाम रोदनात्मकं तत्कथमदुःखितेन सुखं च प्रहर्षात्मकमसुखितेन वाभिनेयम्। एतदेवास्य सत्त्वं यत् दुःखितेन सुखितेन वाऽश्रुरोमाञ्चौ दर्शयितव्यौ इति कृत्वा सात्त्विका भावा इत्यभिव्याख्याताः।

•

व्यभिचारी भावो को व्यभिचारी भाव क्यों कहते है ? जो रस के प्रति विभिन्न प्रकार से अनुकूल दिशा मे सचरण करते हैं, वे व्यभिचारी भाव हैं।

(सत्त्व से अभिनीत होने वाले भाव सात्त्विक भाव है।) अब प्रश्न उठता है कि क्या बाकी भाव सत्त्व के बिना अभिनीत होते है। इसके उत्तर मे बताते हैं— नाट्यप्रस्तुति मे सत्त्व मन से जन्म लेता है। (अभिनेता का) अपने चित्त मे एकाग्र होना सत्त्व है। मन की इस समाधि मे सत्त्व की निष्पत्ति होती है। उस सत्त्व को रोमाच, अश्रु, वैवर्ण्य आदि जो भाव के अनुसार होने वाला स्वभाव है, उस चित्त की विचलित स्थिति में नही किया जा सकता। नाट्य लोकस्वभाव का अनुकरण है अत इसमे भी सत्त्व अपेक्षित है। इसमे दृष्टात क्या है ? नाट्यप्रस्तुति मे नाट्यधर्मी[1] के द्वारा प्रवृत्त सुख और दुख से जन्मे भावो को सत्त्व के द्वारा इस प्रकार विशुद्ध बनाना चाहिये कि वे (लोक के) जैसे प्रतीत होने लगे। इसमे दुख का स्वरूप रुदन से झलकता है। रुदन वह कैसे करके दिखायेगा जो स्वय दुखी न हो। उसी प्रकार हर्ष के भाव को वह कैसे करके दिखायेगा जो स्वय सुखी न हो ? इसलिये यह अभिनेता का सत्त्व ही है जिससे वह दुखी और सुखी की भूमिका मे क्रमश अश्रु या रोमाच दिखा सकता है, इसलिये अश्रु, रोमाच आदि को सात्त्विक भाव माना गया है।

---

१ देखें—स० नाशा० अ० १३

## ॥ अथ अष्टमोऽध्यायः ॥

अभिपूर्वस्तु णीञ् धातुराभिमुख्यार्थनिर्णये ।
यस्मात् प्रयोगं नयति तस्मादभिनयः स्मृतः ॥ १ ॥

विभावयति यस्माच्च नानार्थान् हि प्रयोगतः ।
शाखाङ्गोपाङ्गसंयुक्तस्तस्मादभिनयः स्मृतः ॥ २ ॥

चतुर्विधश्चैव भवेन्नाट्यस्याभिनयो द्विजाः ।
अनेक भेदबहुलं नाट्यमस्मिन् प्रतिष्ठितम् ॥ ३ ॥

आङ्गिको वाचिकश्चैव ह्याहार्यः सात्त्विकस्तथा ।
ज्ञेयस्त्वभिनयो विप्राश्चतुर्धा परिकीर्तितः ॥ ४ ॥

त्रिविधस्त्वाङ्गिको ज्ञेयः शारीरो मुखजस्तथा ।
तथा चेष्टाकृतश्चैव शाखाङ्गोपाङ्गसंयुतः ॥ ५ ॥

शिरोहस्तकटीवक्षःपार्श्वपादसमन्वितः ।
अङ्गप्रत्यङ्गसंयुक्तः षडङ्गो नाट्यसंग्रहः ॥ ६ ॥

तस्य शिरोहस्तोरःपार्श्वकटीपादतः षडङ्गानि ।
नेत्रभ्रूनासाधरकपोलचिबुकान्युपाङ्गानि ॥ ७ ॥

अस्य शाखा च नृत्तं च तथैवाङ्कुर एव च ।
वस्तून्यभिनयस्येह विज्ञेयानि प्रयोक्तृभिः ॥ ८ ॥

# ।। अष्टम अध्याय ।।

## (आंगिक अभिनय)

'अभिनय' शब्द अभि (=आगे या सामने) उपसर्ग को नी (ले जाना) धातु मे जोडने से बना है। जो नाटक के अर्थ (रस, भाव) को दर्शको के आगे ले जाये वह अभिनय है (१)। शाखा,[1] अग[2] तथा उपागो के सयोग से प्रयोग के समय विभिन्न अर्थो का अनुभव अभिनय से होता है (२)। हे द्विजो, नाट्य मे अभिनय चार प्रकार का होता है। अनेक भेदो वाला नाट्य इसी मे प्रतिष्ठित है (३)। अभिनय के चार प्रकार हैं—आगिक, वाचिक, आहार्य तथा सात्त्विक (४)। शाखा, अग और उपागो से युक्त आगिक अभिनय तीन प्रकार का है—शारीर, मुखज तथा चेष्टाकृत।

यह नाट्य छ अगो वाला है। इससे छ अगो मे शरीर का हर अग प्रत्यग आ जाता है। ये अग हैं—सिर, हाथ, कटि, वक्ष, पार्श्व और चरण (६)। आगिक अभिनय के अतर्गत सिर, हस्त, वक्ष, पार्श्व, कटि और पाद—ये छ अग तथा नेत्र, भ्रू, नासिका, अधर, कपोल तथा चिबुक (ठुड्डी)—ये छ उपाग हैं (७)। आगिक अभिनय के अतर्गत शाखा, वृत्त और अकुर इन तीन वस्तुओ को भी प्रयोक्ताओं को समझना चाहिये (८)।

---

१ शाखा के लिये आगे (स० नाशा० ८.३) देखें।

२ वही।

आङ्गिकस्तु भवेच्छाखा ह्यङ्कुरः सूचना भवेत् ।
अङ्गहार-विनिष्पन्नं नृत्तं तु करणाश्रयम् ॥ ९ ॥

आकम्पितं कम्पितं च धुतं विधुतमेव च ।
परिवाहितमाधूतमवधूतं तथाञ्चितम् ॥ १० ॥

निहञ्चितं परावृत्तमुत्क्षिप्तं चाप्यधोगतम् ।
लोलितं चेति विज्ञेयं त्रयोदशविधं शिरः ॥ ११ ॥

कान्ता भयानका हास्या करुणा चाद्भुता तथा ।
रौद्रा वीरा च बीभत्सा विज्ञेया रसदृष्टयः ॥ १२ ॥

स्निग्धा हृष्टा च दीना च क्रुद्धा दृप्ता भयान्विता ।
जुगुप्सिता विस्मिता च स्थायिभावेषु दृष्टयः ॥ १३ ॥

शून्या च मलिना चैव श्रान्ता लज्जान्विता तथा ।
ग्लाना च शङ्किता चैव विषण्णा मुकुला तथा ॥ १३ ॥

कुञ्चिता चाभितप्ता च जिह्मा सललिता तथा ।
वितर्किताऽर्धमुकुला विभ्रान्ता विप्लुता तथा ॥ १५ ॥

आकेकरा विकोशा च त्रस्ता च मदिरा तथा ।
षट्त्रिंशद् दृष्टयो ह्येतास्तासु नाट्यं प्रतिष्ठितम् ॥ १६ ॥

*अगसचालन शाखा है* अकुर (उन अगसचालन) के द्वारा सूचना देना। अगहारो से निष्पन्न तथा करणो पर आधारित (आगिक अभिनय) नृत्त है। (६)

[छ अगो की स्थितियाँ बताते हैं]—सिर तेरह प्रकार का होता है—आकपित (ऊपर तथा नीचे धीरे धीरे हिलाया गया) कपित (बार बार तेजी से हिलाया गया), धुत (धीरे से रेचित) विधुत (तेजी से हिलाया गया), परिवाहित (दोनो पार्श्वों मे क्रमश कपित) आधूत (तिरछा तथा एक बार ही कपित) अवधूत (नीचे की ओर एक बार कपित) अचित (झुकी ग्रीवा वाला) निहचित (कधे ऊपर फैला कर ग्रीवा को सकोच देन पर) परावृत्त (गोल घुमाव दिया गया) उत्क्षिप्त (ऊपर उठा), अधोगत (नीचे झुका) तथा लोलित (चारो ओर घुमाया गया) (१० ११)।

आठो रसो के अनुसार आठ रस दृष्टियाँ हैं—काता भयानका हास्या करुणा अद्भुता रौद्रा वीरा तथा बीभत्सा (१२)। आठ स्थायी भावो के अनुसार—स्निग्धा हृष्टा दीना क्रुद्धा दृप्ता भयान्विता जुगुप्सिता तथा विस्मिता—ये आठ दृष्टियाँ है (१३)।

सचारी भावो के अनुसार ३६ दृष्टियाँ है—शून्या, मलिना [1] श्रान्ता (थकी) लज्जान्विता ग्लाना (मुरझाई) शकिता, विषण्णा (उदास) मुकुला (खिलती हुई) कुचिता (सिकुडी), अभितप्ता [2] जिह्मा (टेढी) सललिता [3] वितर्किता, अर्धमुकुला विभ्राता, विप्लुता [4] आकेकरा [5] विकोशा, [6] त्रस्ता तथा मदिरा—ये ३६ दृष्टिया हैं इनमे नाट्य प्रतिष्ठित है (१४ १६)।

---

१ बरौनियाँ कांपती हुई हो, पलकें सिकुडी न हो।

२ घूमती पुतलियो से भारी विघ्न या दुर्गति प्रदर्शित करती हुई।

३ माधुर्य या प्रमभाव से भरी।

४ जिसमे पलकें पहले कांपें फिर स्थिर हो जायें पुतलियाँ ऊपर की ओर फडकती रहे।

५ पलकें और आँखो के कोने सिकुडे हो, एक दूसरे से मिले तथा आध खुले हो, पुतलियाँ गोल घूमती हो।

६ फैली खुली पलको वाली, हिलती पुतलियो के साथ।

[ताराकर्म]—

भ्रमणं वलनं पातश्चलनं सम्प्रवेशनम्।
विवर्तनं समुद्वृत्तनिष्क्रामः प्राकृतं तथा ॥ १७ ॥

[पुटकर्म]—

उन्मेषश्च निमेषश्च प्रसृतं कुञ्चितं समम्।
विवर्तितं स स्फुरितं पिहितं सवितांडितम् ॥ १८ ॥

नता मन्दा विकृष्टा च सोच्छ्वासाथ विकूणिता।
स्वाभाविका चेति बुधैः षड्विधा नासिका स्मृता ॥ १९ ॥

विवर्तनं कम्पनं च विसर्गो विनिगूहनम्।
सन्दष्टकं समुद्गं च षट्कर्माण्यधरस्य तु ॥ २० ॥

विनिवृत्तं च विधुतं निर्भुग्नं भुग्नमेव च।
विवृत्त च तथोद्वाहि कर्माण्यत्रास्यजानि तु ॥ २१ ॥

अथातो मुखरागस्तु चतुर्धा सम्प्रकीर्तितः।
स्वाभाविकः प्रसन्नश्च रक्तः श्यामो ऽर्थसंश्रयः ॥ २२ ॥

समा नतोन्नता त्र्यश्रा रेचिता कुञ्चिताञ्चिता।
वलिता च विवृत्ता च ग्रीवा नवविधार्थत. ॥ २३ ॥

आंख की पुतलियों के ९ कर्म ये हैं—भ्रमण,[1] वलन,[2] पात,[3] चलन,[4] सप्रवेश,[5] विवर्तन,[6] समुद्वृत्त,[7] निष्क्राम,[8] तथा प्राकृत[9]। पुतलियो के कर्म भी नौ हैं—उन्मेष,[10] निमेष,[11] प्रसृत,[12] कुंचित,[13] सम,[14] विवर्तित,[15] स्फुरित (फडकना) पिहित (मुंदी होना) तथा सविताडित (जल्दी से झपकाना) (१७-१८)।

नासिका छ प्रकार की है—नता,[16] मदा,[17] विकृष्टा [18] सोच्छ्वासा,[19] विकूणिता (सिकुडी) तथा स्वाभाविकी (१९)। अधर (निचले ओठ) के छ कर्म हैं—विवर्तन,[20] कपन, विसर्ग,[21] विनिगूहत (छिपाना) सदष्टक (दांत से दबाना) तथा समुद्ग (बाहर की ओर ऊँचा करना) (२०)। मुख के छ कर्म इस प्रकार हैं—विनिवृत्त (खुला), विधुत (तिरछा फैलाया) निर्भुग्न (नीचे झुका) व्याभुग्न या भुग्न (कुछ खुला हुआ) विवृत्त (ओठ जिसमे सटे हो) तथा उद्वाहित (ऊपर उठा हुआ) (२१)। अभिनेय अर्थ के अनुसार स्वाभाविक प्रसन्न, रक्त तथा श्याम—यह चार प्रकार का मुखराग है (२२)। अभिनेय अर्थ के अनुसार ही ग्रीवा नौ प्रकार की होती है—समा, नतोन्नता त्र्यश्रा (तिरछी) रेचिता (आगे बढी) कुंचिता (सिकुडी), अचिता (झुकी) वलिता (घुमाई) तथा विवृत्ता (सामने स्थित) (२३)।



१ गोल घुमाव। २ तिरछा ले जाना। ३ ऊपर से नीचे आना। ४ दोनो ओर बराबर घूमना। ५ अदर खीचना। ६ कटाक्ष। ७ फैलाकर ऊपर उठता। ८ बाहर धकेलना। ९ सहज अवस्था। १० खुलना। ११ बद होना। १२ फैलना। १३ सिकुडना। १४ स्वाभाविक अवस्था। १५ ऊपर उठना। १६ चपटी। १७ स्थिर नथुनो वाला। १८ फूले नथुनो वाली। १९ साँस खीचती हुई। २० फडकना या नीचे झुकना। २१ बाहर निकालना।

## ॥ अथ नवमोऽध्यायः ॥

पताकस्त्रिपताकश्च तथा वै कर्तरीमुखः ।
अर्धचन्द्रो ह्यरालश्च शुकतुण्डस्तथैव च ॥ १ ॥

मुष्टिश्च शिखराख्यश्च कपित्थ. खटकामुखः ।
सूच्यास्य. पद्मकोशः सर्पशिरा मृगशीर्षकः ॥ २ ॥

काङ्गूलको ऽलपद्मश्च चतुरो भ्रमरस्तथा ।
हंसास्यो हंसपक्षश्च सन्दंशो मुकुलस्तथा ॥ ३ ॥

ऊर्णनाभस्ताम्रचूडश्चतुर्विंशतिरीरिता ।
असंयुताः संयुताश्च गदतो मे निबोधत ॥ ४ ॥

अञ्जलिश्च कपोतश्च कर्कटः स्वस्तिकस्तथा ।
खटकावर्धमानश्च ह्युत्सङ्गो निषधस्तथा ॥ ५ ॥

दोलः पुष्पपुटश्चैव तथा मकर एव च ।
गजदन्तो ऽवहित्थश्च वर्धमानस्तथैव च ॥ ६ ॥

एते तु संयुता हस्ता मया प्रोक्तास्त्रयोदश ।
नृत्तहस्तानतश्चोर्ध्वं गदतो मे निबोधत ॥ ७ ॥

चतुरस्रौ तथोद्वृत्तौ तथा तलमुखौ स्मृतौ ।
स्वस्तिकौ विप्रकीर्णौ चाप्यरालखटकामुखौ ॥ ८ ॥

# ॥ नवम अध्याय ॥

[आंगिक अभिनय मे हस्त तीन प्रकार है—असयुत, सयुत तथा नृत्तहस्त। असयुत हस्त २४ हैं]—पताक, त्रिपताक, कर्तरीमुख, अर्धचद्र अराल, शुकतुड, मुष्टि, शिखर, कपित्थ, खटकामुख, सूची, पद्मकोश, सर्पशीर्ष, मृगशीर्षक कागूल, अलपद्म, चतुर, भ्रमर, हसास्य, हसपक्ष, सदेश, मुकुल, ऊर्णनाभ तथा ताम्रचूड। अब सयुत हस्त बताते है (१४)—अजलि, कपोत, ककट, स्वस्तिक, खटका-वर्धमान, उत्सग निषध, दोल पुष्पपुट, मकर, गजदत, अवहित्थ तथा वर्धमान—ये तेरह सयुत हस्त मैंने बतलाये। अब मैं नृत्तहस्त बताता हूँ (५-७)। चतुरश्र, उद्वृत्त, तलमुख, स्वस्तिक, विप्रकीर्ण, अराल खटकामुख,

आविद्धवक्रौ सूच्यास्यौ रेचितावर्धरेचितौ ।
उत्तानवञ्चितौ चैव पल्लवौ च तथा करौ ॥ ९ ॥

नितम्बावपि विज्ञेयौ केशबन्धौ तथैव च ।
लताख्यौ च तथा प्रोक्तौ करिहस्तौ तथैव च ।

पक्षवञ्चितकौ चैव पक्षप्रद्योतकौ तथा ।
ज्ञेयौ गरुडपक्षौ च दण्डपक्षावतः परम् ॥ १० ॥

ऊर्ध्वमण्डलिनौ चैव पार्श्वमण्डलिनौ तथा ।
उरोमण्डलिनौ चैव उरःपार्श्वार्धमण्डलौ ॥ ११ ॥

मुष्टिकस्वस्तिकौ चापि नलिनीपद्मकोशकौ ।
अलपल्लवोल्वणौ च ललितौ वलितौ तथा ॥
चतुःषष्टिकरा ह्येते नामतो ऽभिहिता मया ॥ १२ ॥

प्रसारिताः समाः सर्वा यस्याङ्गुल्योभवन्ति हि ।
कुञ्चितश्च तथाङ्गुष्ठः स पताक इति स्मृतः ॥ १३ ॥

एष प्रहारपाते प्रतापने नोदने प्रहर्षे च ।
गर्वे ऽप्यहमिति तज्ज्ञैर्ललाटदेशोत्थित कार्यः ॥ १४ ॥

पताके तु यदा वक्रानामिका त्वङ्गुलिर्भवेत् ।
त्रिपताकः स विज्ञेयः कर्म चास्य निबोधत ॥ १५ ॥

आवाहनमवतरण विसर्जन वारणं प्रवेशश्च ।
उन्नामन प्रणामो निदर्शनं विविधवचनं च ॥ १६ ॥

त्रिपताके यदा हस्ते भवेत्पृष्ठावलोकिनी ।
तर्जनी मध्यमायाश्च तदासौ कर्तरीमुख ॥ १७ ॥

पथि चरणरचनरञ्जनरङ्गण करणान्यधोमुखेनैव ।
ऊर्ध्वमुखेन तु कुर्याद् दष्टं शृङ्गं च लेखं च ॥ १८ ॥

आविद्धवक्र, सूच्यास्य, रेचित, अर्धरेचित, उत्तान-वंचित, पल्लव नितंब, केशबंध, लता, करि, पक्षवंचितक, पक्षप्रद्योतक, गरुडपक्ष, दंडपक्ष, ऊर्ध्वमंडली, पार्श्वमंडली, उरोमंडली, उरःपार्श्वार्धमंडली मुष्टिक स्वस्तिक, नलिनीपद्मकोश, अलपल्लव, उल्वण, ललित तथा वलित। इस प्रकार (असंयुत संयुत तथा नृत्त हस्त मिला कर) कुल ६४ हस्तों के नाम मैंने गिनाये (८-१२)।

(अब मैं असंयुत हस्तों के लक्षण बताता हूं— )

जिसकी सारी अंगुलियाँ समान रूप से (एक दूसरे से सट कर) फैली हुई हैं तथा अंगूठा कुंचित हो वह पताक हस्त है (१३)। यह प्रहार करने, आग तापने, प्रेरित करने या चलाने, हर्षित या गर्वित होने में प्रयुक्त होता है तथा यह मैं हूँ' ऐसा बताने पर इसे ललाट पर लाया जाता है (१४)। पताक में अनामिका अंगुली जब वक्र हो तो इसे त्रिपताक जानना चाहिये। इसका विनियोग-आवाहन (बुलाना), उतरना विसर्जन (विदा देना) रोकना या मना करना, प्रवेश करना उठना प्रणाम करना निर्देश देना या विविध वचन आदि में जानना चाहिये (१५ १६)।

त्रिपताक में ही जब तर्जनी अंगुली को मध्यमा के पीछे ले जाया जाय तो कर्तरीमुख हस्त होता है जिसका उपयोग मार्ग पर पैर रखने पैरों में महावर आदि लगाने या रंग भरने में होता है तब इसे नीचे झुका कर रखा जाता है, जब दंशन (काटना डसना), सींग गजाना या लिखना—इनमें होता है तो इसे ऊपर उठाकर रखा जाता है (१७ १८)।

यस्याङ्गुल्यस्तु विनताः सहाङ्गुष्ठेन चापवत् ।
सोऽर्धचन्द्र इति ख्यातः करः कर्मास्य वक्ष्यते ॥ १९ ॥

एतेन बालतरवः शशिलेखा कम्बु कलशवलयानि ।
निर्घाटनमायस्तं मध्यौपम्यं च पीनं च ॥ २० ॥

आद्या धनुर्नता कार्या कुञ्चितोऽङ्गुष्ठकस्तथा ।
शेषा भिन्नोर्ध्ववलिता ह्यराले ऽङ्गुलयः करे ॥ २१ ॥

एतेन सत्त्वशौण्डीर्य वीर्यकान्ति धृति दिव्यगाम्भीर्यम् ।
आशीर्वादाश्च तथा भावा हितसंज्ञकाः कार्याः ॥ २२ ॥

अरालस्य यदा वक्रानामिका त्वङ्गुलिर्भवेत् ।
शुकतुण्डस्तु स करः कर्म चास्य निबोधत ॥ २३ ॥

एतेन त्वमिनेयं नाहं न त्वं न कृत्यमिति चार्थे ।
आवाहने विसर्गे धिगिति वचने च सावज्ञम् ॥ २४ ॥

अङ्गुल्यो यस्य हस्तस्य तलमध्ये ऽग्रसंस्थिताः ।
तासामुपरि चाङ्गुष्ठः स मुष्टिरिति संज्ञितः ॥ २५ ॥

एष प्रहारे व्यायामे निर्गमे पीडने तथा ।
संवाहने ऽसियष्टीनां दण्डकुन्तग्रहे तथा ॥ २६ ॥

अस्यैव च यदा मुष्टेरूर्ध्वो ऽङ्गुष्ठः प्रयुज्यते ।
हस्तः स शिखरो नाम तदा ज्ञेय. प्रयोक्तृभिः ॥ २७ ॥

रश्मिकुशाङ्कुशधनुषां तोमरशक्तिप्रमोक्षणे चैव ।
अधरोष्ठपादरञ्जनमलकस्योत्क्षेपणे चैव ॥ २८ ॥

अँगूठे के साथ अँगुलियाँ धनुष की तरह झुकी हुई हो तो अर्धचंद्र हस्त होता है। इसके द्वारा निम्नलिखित वस्तुओं या कार्यों का प्रदर्शन होता है--पौधे, चद्रमा, शख, कलश, कगन, बाहर धकेलना, परिश्रम तथा कमर का पतला होना या मोटाई (१९, २०)। अर्धचद्र में पहली अँगुली धनुष की तरह झुकी रहे, अँगूठा कुचित हो, शेष अँगुलियाँ ऊपर की ओर वलित हो तो अराल हस्त होता है।

इसके द्वारा सत्त्व (सार, बल, प्राण), शूरता, पराक्रम, काति, धैर्य, दिव्य-गाभीर्य तथा आशीर्वाद आदि हितसूचक भाव दिखाये जाने चाहिये (२१, २२)। अराल हस्त की ही अनामिका जब टेढी हो, तो शुक्तुड हस्त होता है। इसका कर्म इस प्रकार है--इसके द्वारा मैं नही, तुम नही, यह कार्य नही—इस प्रकार के अर्थ का अभिनय करना चाहिये, या आवाहन, विसर्जन, धिक्कार और अवज्ञा के वचनो का (२३, २४)। जिस हस्त की अँगुलियाँ हथेली के बीच आगे स्थित हो, अँगूठा उनके ऊपर रखा हो, तो मुष्टि हस्त होता है। इसका विनियोग प्रहार, व्यायाम, निर्गम, पीडन (थन से दूध दुहने या दबाने), सवाहन, तलवार और लाठी पकडने या डडा, भाला आदि उठाने मे होता है (२५, २६)। मुष्टि हस्त मे ही अँगूठे को ऊपर रखा जाय तो शिखर हस्त बन जाता है। इससे लगाम, कुश, अकुश (हाथी के माथे पर मारने की हथौडी), तोमर, शक्ति आदि छोडना, निचले ओठ या पैर को रगना तथा बालो का उठाना—ये कार्य प्रदर्शित होते हैं। (२७, २८)

इसी शिखर हस्त मे तर्जनी को टेढी किया जाय तथा दो अँगुलियो को अँगूठे से दबाया जाय, तो कपित्य हस्त होता है। इससे तलवार, धनुष, चक्र, तोमर, भाला, गदा, शक्ति, वज्र आदि शस्त्रो को छोडना तथा सत्य और हितकर कार्य करने का अर्थ सूचित होता है (२६, ३०)।

इसी कपित्य हस्त मे जब अनामिका और कनिष्ठा को ऊपर उठा कर टेढा किया जाय, तो खटकामुख हस्त होता है। इसके द्वारा—होत्र, हव्य, छत्र, लगाम खीचने, पखा, दर्पण पकडने, तोडने या पीसने का प्रदर्शन हो सकता है (३२)। खटकामुख हस्त मे तर्जनी को फैला दिया जाय, तो इसे प्रयोक्ताओ को सूचीमुख हस्त जानना चाहिये (३३)। इससे चक्र, बिजली, पताका, मजरियाँ, कानो के झुमके, टेढी चाल तथा साधुवाद--ये सब निर्दिष्ट किये जायँ (३४)। अँगूठे के साथ अँगुलियो को मोड कर दूर-दूर रखा जाय और उनके अगले हिस्से को भी मिलने न दिया जाय, तो पद्मकोश हस्त होता है (३५)। बेल, कैथा आदि फलो को (हाथ मे लेना), स्त्रियो के स्तनो का दर्शन, आदि इससे सूचित होते हैं। (किसी वस्तु को) लेने से सास की क्रिया दिखाने मे इस हस्त मे अँगुलियो के अग्रभाग सिकुडे होगे (३६)। सारी अँगुलियाँ अँगूठे सहित एक दूसरे से मिली हुई हो और हथेली झुकी (गहरी) रखी जाय, तो सर्पशीर्ष हस्त होता है (३७)। यह जल देने, सर्प की गति दिखाने, सीचने, ताल ठोकने तथा हाथी के मस्तक को थपकाने आदि मे उपयुक्त होता है (३८)।

अधोमुखीनां सर्वासामङ्गुलीनां समागमः ।
कनिष्ठाङ्गुष्ठकावूर्ध्वौ स भवेन्मृगशीर्षकः ॥ ३९ ॥

इह साम्प्रतमस्त्यद्य च शक्तेश्चोल्लासनेऽक्षपाते च ।
स्वेदापमार्जनेषु च कुट्टमिते प्रचलितस्तु भवेत् ॥ ४० ॥

त्रेताग्निसंस्थिता मध्या तर्जन्यङ्गुष्ठका यदा ।
काङ्गुले ऽनामिका वक्रा तथा चोर्ध्वा कनीयसी ॥ ४१ ॥

एतेन तरुणफलरूपणानि तथाविधानि च लघूनि ।
कार्याणि रोषजानि स्त्रीवचनान्यङ्गुलिक्षेपं ॥ ४२ ॥

आवर्तिताः करतले यस्याङ्गुल्यो भवन्ति हि ।
पार्श्वागतविकीर्णाश्च स भवेदलपल्लवः ॥ ४३ ॥

प्रतिषेधकृते योज्य कस्य त्वं नास्ति शून्यवचनेषु ।
पुनरात्मोपन्यासः स्त्रीणामेतेन कर्तव्यः ॥ ४४ ॥

तिस्रः प्रसारिता यत्र तथा चोर्ध्वा कनीयसी ।
तासां मध्ये स्थितोऽङ्गुष्ठः स करश्चतुरः स्मृतः ॥ ४५ ॥

नयविनयनियमसुनिपुणबालातुरसत्त्वकैतवार्थेषु ।
वाक्ये युक्ते पथ्ये सत्ये प्रशमे च विनियोज्यः ॥ ४६ ॥

मध्यमाङ्गुष्ठसन्दंशो वक्रा चैव प्रदेशिनी ।
ऊर्ध्वमन्ये प्रकीर्णे च द्व्यङ्गुल्यौ भ्रमरे करे ॥ ४७ ॥

पद्मोत्पलकुमुदानामन्येषां चैव दीर्घवृन्तानाम् ।
पुष्पाणां ग्रहणविधिः कर्तव्यः कर्णपूरश्च ॥ ४८ ॥

सभी अँगुलियाँ नीचे झुकाकर सटायी जायें तथा कनिष्ठा और अँगूठा ऊपर तने हो तो मृगशीर्ष हस्त होता है। इसका उपयोग—यह वस्तु अब यहाँ है यह दिखाने, शक्ति (अस्त्र) को उठाने, पासे फेंकने मे होता है। पसीना पोछना तथा कुट्टमित[1] दिखाने के लिये इसे कँपता हुआ रखा जाता है (३९, ४०)। कांगुल हस्त मे मध्यमा, तर्जनी तथा अँगूठे अलग-अलग रहते हैं, अनामिका टेढी तथा कनिष्ठा ऊपर रहती है। इसके द्वारा बेर, सुपारी जैसे छोटे फल दिखाये जाते हैं। स्त्रियो के रोषपूर्ण वचन मे इसकी अँगुलियाँ घुमाई जाती हैं (४१, ४२)।

सारी अँगुलियाँ हथेली की ओर मोड कर पार्श्व मे घुमा कर बिखरा दी जाये तो अलपल्लव हस्त बनता है। यह मना करने, 'तुम कौन हो' इस प्रकार के प्रश्न पूछने, शून्य वचन आदि मे उपयोज्य है। स्त्रियो के द्वारा स्वय का परिचय भी इसी के द्वारा किया जाय (४३, ४४)। तीनो अँगुलियाँ फैली हो, कनिष्ठा ऊपर हो, उनके बीच अँगूठा स्थित हो तो यह चतुर हस्त कहलाता है। इसे नय (नीति), विनय (शिक्षा), नियम, चतुरता, कन्या, रोगी, सत्व तथा कैतव (धूर्तता), युक्तियुक्त वाक्य, हितकर बात, सत्य तथा प्रशम (शांति) मे विनियोजित करना चाहिये (४५, ४६)। मध्यमा और अगुष्ठ को एक दूसरे से मिला दिया जाय, तर्जनी मुडी हुई हो, शेष दो अंगुलियाँ ऊपर छितरा दी गयी हो तो यह भ्रमर हस्त है। इससे कमल, नीलकमल, कुमुद (सफेद कमल), और भी लवे डठल या टहनी वाले फूलो को तोडना या कानो के कुडलो को दिखाया जाता है (४७, ४८)।

---

१. कुट्टमित के लक्षण के लिये द्र० नाशा० २२.२० स० माशा० २१.१७

समा. प्रसारिता त्रिलस्तथा चोर्ध्वा कनीयसी।
अङ्गुष्ठ कुञ्चितश्चैव हंसपक्ष इति स्मृतः ॥ ४९ ॥

एष च निवापसलिले दातव्ये गण्डसंश्रये चैव।
कार्यः प्रतिग्रहाचमनभोजनार्थेषु विप्राणाम् ॥ ५० ॥

तर्जन्यङ्गुष्ठसन्दंशस्त्वरालस्य यदा भवेत्।
आभुग्नतलमध्यस्थ. स सन्दंश इति स्मृतः ॥ ५१ ॥

पुष्पापचयग्रथणे ग्रहणे तृणपर्णकेशसूत्राणाम्।
शल्यावयवग्रहणे प्रकर्षणे चाप्रसन्दंशः ॥ ५२ ॥

समागताग्रास्सहिता यस्याङ्गुल्यो भवन्ति हि।
ऊर्ध्वा हंसमुखस्यैव स भवेन्मुकुलः करः ॥ ५३ ॥

देवार्चनबलिकरणे पद्मोत्पलमुकुलरूपणे चैव।
विटचुम्बने च कार्यो विकुत्सिते विप्रकीर्णश्च ॥ ५४ ॥

पद्मकोशस्य हस्तस्य ह्यङ्गुल्यः कुञ्चिता यदा।
ऊर्णनाभः स विज्ञेयः केशचौर्यग्रहादिषु ॥ ५५ ॥

मध्यमाङ्गुष्ठसन्दंशो वक्रा चैव प्रदेशिनी।
शेषे तलस्थे कर्तव्ये ताम्रचूलकरेऽङ्गुली ॥ ५६ ॥

विच्युतश्च सशब्दश्च कार्यो निर्भर्त्सनादिषु।
ताले विस्वासने चैव शीघ्रार्थे संज्ञितेषु च ॥ ५७ ॥

॥ अथ संयुतहस्ताः ॥

पताकाभ्यां तु हस्ताभ्यां संश्लेषादञ्जलिः स्मृतः।
देवतानां गुरूणां च मित्राणां चाभिवादने ॥ ५८ ॥

तीन अँगुलियाँ बराबर सामने फैली हो, कनिष्ठा ऊपर उठी हुई हो, अँगूठा कुंचित हो तो यह हंस-पक्ष हस्त कहलाता है। यह तिलांजलि या तर्पण का जल देने, कनपटी पर हाथ ले जाने तथा ब्राह्मण के द्वारा दान लेने, आचमन या भोजन करने मे उपयुक्त होता है (४९, ५०)।

अराल हस्त मे तर्जनी और अँगूठे को मिला दिया जाय और गहरी हथेली तक लाया जाय तो यह सदंश हस्त कहलाता है। इसे आगे ले जाकर फूल इक्कठे करना, घास-फूस, बाल या सूत्र उठाना, काँटा निकालना या बाण आदि खीचना बताया जाता है (५१, ५२)। हंसपक्ष हस्त मे सारी अँगुलियो के छोर मिला कर उन्हे ऊर्ध्वमुख रखा जाय तो मुकुल हस्त होता है। इसका उपयोग देवपूजा, उपहार देना, लाल कमल या नीले कमल की कली दिखाने आदि मे होता है। विट के द्वारा चुबन या तिरस्कार आदि मे इसे बिखरा कर उपयुक्त किया जाता है (५३, ५४)।

*पद्मकोश हस्त की सारी अँगुलियो को कुंचित कर दिया जाय, तो ऊर्णनाभ* हस्त बनता है। केश, चोरो को पकडना आदि मे उपयुक्त होता है (५५) मध्यमा और अगूठे को मिलाया जाय, तर्जनी को मोडा जाय तथा शेष अगुलियाँ हथेली से मिली हो तो ताम्रचूड हस्त होता है। भर्त्सना करने मे इसे शब्दपूर्वक नीचे की ओर रखा जाता है। ताल, विश्वास दिलाना, शीघ्रता करना आदि मे भी इसका उपयोग होता है (५६-५७)।

## संयुत हस्त

दोनो हाथ पताक बना कर एक दूसरे से जोडे जायें तो अजलि हस्त होता है। यह देवता, गुरु और मित्रो को अभिवादन करने मे प्रयुक्त होता है (५८)।

उभाभ्यामपि हस्ताभ्यमन्योन्यं पार्श्वसङ्ग्रहात् ।
हस्तः कपोतको नाम कर्म चास्य निबोधत ।। ५९ ।।

एष विनयाभ्युपगमे प्रणामकरणे गुरोश्च सम्भाषे ।
अङ्गुल्यो यस्य हस्तस्य ह्यन्योन्यान्तरनिस्सृताः ।। ६० ।।

स कर्कट इति ज्ञेय करः कर्म च वक्ष्यते ।
एष मदनाङ्गमर्दे सुप्तोत्थितजृम्भणे बृहद्देहे ।। ६१ ।।

मणिबन्धनविन्यस्तावरालौ स्त्रीप्रयोजितौ ।
उत्तानौ वामपार्श्वस्थौ स्वस्तिकः परिकीर्त्तितः ।। ६२ ।।

स्वस्तिकविच्युतिकरणाद् दिशो घना खं वनं समुद्राश्च ।
ऋतवो मही तथौघं विस्तीर्णं चाभिनेयं स्यात् ।। ६३ ।।

खटकः खटके न्यस्तः खटकावर्धमानकः ।
शृङ्गारार्थेषु योक्तव्यः प्रणामकरणे तथा ।। ६४ ।।

अरालौ तु विपर्यस्तौवुत्तानौ वर्धमानकौ ।
उत्सङ्ग इति विज्ञेयः स्पर्शस्य ग्रहणे करः ।। ६५ ।।

मुकुलं तु यदा हस्तं कपित्थः परिवेष्टयेत् ।
स मन्तव्यस्तदा हस्तो निषधो नाम नामतः ।। ६६ ।।

सङ्ग्रहपरिग्रहौ धारणं च समयश्च सत्यवचनं च ।
सङ्क्षेपः सङ्क्षिप्तं निपीडितेनाभिनेतव्यम् ।। ६७ ।।

अंसौ प्रशिथिलौ मुक्तौ पताकौ तु प्रलम्बितौ ।
यदा भवेतां करणे स दोल इति संज्ञितः ।। ६८ ।।

सम्भ्रमविषादमूर्च्छितमदाभिघाते तथैव चावेगे ।
व्याधिप्लुते च शस्त्रक्षते च कार्योऽभिनययोगः ।। ६९ ।।

दोनो (पताक) हस्तो को एक दूसरे से बगल से सटा कर रखने पर कपोत हस्त होता है। इसका उपयोग विनय प्रदर्शन प्रणाम करना, गुरु से बातचीत आदि मे होता है। दोनो हाथो की अगुलियाँ एक दूसरे से मिल कर एक दूसरे के बीच से निकली हो तो कर्कट हस्त होता है। इसका काम के मद मे अग मरोडना, जमुहाई या अगडाई लेना, देह को फैलाना या विशालकाय होने का भाव बताना—इनमे उपयोग होता है (५६-६१)। दो अराल हस्त कलाई पर ऊपर मुँह रख कर बायी भुजा की ओर रखे जाय तो स्वस्तिक हस्त होता है। इसका प्रयोग स्त्रियाँ करती है। स्वस्तिक बना कर हाथो को अलग करने पर दिशाएँ बादल, आकाश वन, समुद्र, ऋतुएँ, पृथ्वी, बाढ या विस्तीर्ण प्रदेश आदि का अभिनय होता है (६२-६३)। दो खटकामुख हस्त स्वस्तिक बना कर एक दूसरे पर रखे जायें तो खटकावर्धमानक होता है। इसका उपयोग शृङ्गारपूर्ण बातो तथा प्रणाम करने मे होता है (६४)।

दो अराल हस्त उलट कर ऊपर की ओर मुँह कर स्वस्तिक दशा मे दोनो कधो पर रखे जायें तो उत्सग हस्त होता है। इसका उपयोग स्पश दिखाने के लिए किया जाता है (६५)। जब एक हाथ से मुकुल हस्त बना कर उसको कपित्थ हस्त से लपेटा जाय तब इसे निषध हस्त जानना चाहिये (६६)। इसे दबा कर सग्रह, दान लेना, धारण करना, प्रतिज्ञा या सत्य वचन, सक्षेप करना या समेटना आदि अभिनेतव्य है (६७)। दोनो कधे ढीले और खुले हो, दो पताक हस्त नीचे लटकाये जाय तो दोल हस्त होता है, जिसका उपयोग करण के साथ होता है (६८)। इसका अभिनय सभ्रम, विषाद, मूर्च्छा, मद का अभिघात (झटका), आवेग, रोग का बढना या शस्त्र से घायल होना—इनमे होता है (६६)।

यस्तु सर्पशिराः प्रोक्तस्तस्याङ्गुलिनिरन्तरः ।
द्वितीयः पार्श्वसंश्लिष्टः स तु पुष्पपुटः स्मृतः ॥ ७० ॥

धान्यफलपुष्पसङ्ग्रहणान्यनेन नानाविधानि युक्तानि ।
ग्राह्याण्युपनेयानि च तोयानयनापनयने च ॥ ७१ ॥

पताकौ तु यदा हस्तावूर्ध्वाङ्गुष्ठावधोमुखौ ।
उपर्युपरि विन्यस्तौ तदासौ मकरः स्मृतः ॥ ७२ ॥

सिंहव्याल द्वीपि प्रदर्शनं नक्रमकरमत्स्यानाम् ।
ये चान्ये क्रव्यादा अभिनेयास्ते ऽर्थयोगेन ॥ ७३ ॥

कूर्परांसोचितौ हस्तौ यदास्ता सर्पशीर्षकौ ।
गजदन्त. स तु करः कर्म चास्य निबोधत ॥ ७४ ॥

एष वधूवराणामुद्वाहे चातिभारयोगे च ।
स्तम्भग्रहणे च तथा शैलशिलोत्पाटने चैव ॥ ७५ ॥

शुकतुण्डौ करौ कृत्वा वक्षस्यभिमुखाञ्चितौ ।
शनैरधोमुखाविद्धौ सो ऽवहित्थ इति स्मृतः ॥ ७६ ॥

दौर्बल्ये निःश्वसिते गात्राणा दर्शने तनुत्वे च ।
उत्कंठिते च तज्ज्ञैरभिनययोगस्तु कर्तव्यः ॥ ७७ ॥

ज्ञेयो वै वर्धमानस्तु हंसपक्षौ पराङ्मुखौ ।
जालवातायनादीना प्रयोक्तव्यौ विघाटने ॥ ७८ ॥

नास्ति कश्चिदहस्तस्तु नाट्ये ऽर्थो ऽभिनयं प्रति ।
यस्य यद् दृश्यते रूपं बहुशस्तन्मयोदितम् ॥ ७९ ॥

अन्ये चाप्यर्थसंयुक्ता लौकिका ये करास्त्विह ।
छन्दतस्ते प्रयोक्तव्या रसभावविचेष्टितैः ॥ ८० ॥

दो सर्पशीर्ष हस्तो को अगुलियाँ सटा कर पार्श्व म रखा जाय तो पुष्पपुट होता है (७०)। इसके द्वारा धान्य फल-पुष्प या इनके जैसी वस्तुओ का ग्रहण करना या ले जाना तथा जल लाना ले जाना दिखाया जाता है (७१)। दो पताक हस्तो की हथेलियाँ नीचे की ओर करके एक दूसरे पर रख दिया जाय और दोनो के अंगूठे ऊपर तने हो तो मकर हस्त होता है (अंगूठे एक दूसरे के विपरीत दिशाओ मे हों)। इसके द्वारा सिंह सर्प चीता, घडियाल मगर मछली तथा और भी इस प्रकार के हिंसक पशुओ का प्रदर्शन होता है (७३)।

दो सर्पशीर्ष हस्त स्वस्तिक बना कर अलग अलग कधो पर रखे जाय तो गजदत हस्त होता है। यह वर वधू के विवाह मे बहुत बोझ ढोने मे खभे को पकडने या पहाड अथवा चट्टान उखाडने मे अभिनीत होता है (७४ ७५)। शुकतुड हस्त वक्ष स्थल पर एक दूसरे के आमने सामने लटकते हुए रखे जायँ फिर उन्हे नीचा मुख करके धीरे से एक दूसरे से मिलाया जाय तो अवहित्थ हस्त होता है। इसका अभिनय दुबलता, साँस छोड़ना शरीर को देखना पतलापन, उत्कठा आदि मे करना चाहिये। दो हसपक्ष हस्त एक दूसरे से विपरीत मुख करके रखे जायँ तो वधमान हस्त होता है। इसका उपयोग झरोखा या खिडकी आदि को खोलने में होता है (७६ ७८)।

### नाट्य मे हस्त का उपयोग

नाट्य के अभिनय म किसी भी पदाथ को बिना हस्त मुद्रा के नहीं दिखाया जा सकता। इस दृष्टि से जिस हस्त का जैसा स्वरूप है वह मैंने बताया है (७९)। ससार मे और भी कई प्रकार के हस्त प्रयोग मे आते है जो अलग अलग अर्थों को सूचित करते हैं। रस भाव आदि की सूचक चेष्टाओ के अनुसार इनका प्रयोग करना चाहिये (८०)।

विषण्णे मूर्च्छिते ह्रीते जुगुप्सा शोकपीडिते ।
ग्लाने स्वप्ने विहस्ते च निश्चेष्टे तन्द्रिते जडे ॥ ८१ ॥

व्याधिग्रस्ते जरार्ते च भयार्ते शीतविप्लुते ।
मत्ते प्रमत्ते चोन्मत्ते चिन्ताया तपसि स्थिते ॥ ८२ ॥

हिमवर्षहते बद्धे वारिणाप्लवसंश्रिते ।
स्वप्नायिते च सम्भ्रान्ते नखसंस्फोटने तथा ॥ ८३ ॥

न हस्ताभिनयः कार्यः कार्यः सत्त्वसमाश्रयः ।

•

निम्नलिखित स्थितियो मे (केवल) हस्त मुद्राओ का उपयोग नही करना चाहिये—विषाद, मूर्च्छा, लज्जा, घृणा, शोक से पीडित होना, ग्लानि, स्वप्न, असहायता, निश्चेष्टा, तंद्रा, जडता, व्याधिग्रस्त होना, जरा से व्याकुल या आर्त होना, भय से व्याकुल होना, ठड से ठिठुरना, मत्त, प्रमत्त या उन्मत्त होना चिंता या तप की स्थिति, वर्फ की वर्षा की मार खाना, बाढ से घिरना, स्वप्न मे बडबडाना, घबराना, तथा नतमस्फोटन[1] मे इनमे सात्विक अभिनय करना चाहिये।

---

१. 'नखसस्फोटन' पाठ लेने पर नखो से (अत्यधिक भावावेग मे) फाडना, कुरेदना— यह अर्थ होगा।

## ॥ अथ दशमोऽध्यायः ॥

एकपादप्रचारो यः सा चारीत्यभिसंज्ञिता ।
द्विपादक्रमणं यत्तु करणं नाम तद्भवेत् ॥ १ ॥

करणाना समायोगः खण्ड इत्यभिधीयते ।
खण्डैस्त्रिभिश्चतुर्भिर्वा संयुक्तैर्मण्डलं भवेत् ॥ २ ॥

चारीभि प्रसृतं नृत्तं चारीभिश्चेष्टितं तथा ।
चारीभिः शस्त्रमोक्षश्च चार्यो युद्धे च कीर्तिताः ॥ ३ ॥

यदेतत्प्रस्तुतं नाट्यं तच्चारीष्वेव संस्थितम् ।
न हि चार्या विना किंचिन्नाट्येऽङ्गं संप्रवर्तते ॥ ४ ॥

तस्माच्चारीविधानस्य संप्रवक्ष्यामि लक्षणम् ।
या यस्मिंस्तु यथा योज्या नृत्ते युद्धे गतौ तथा ॥ ५ ॥

समपादा स्थितावर्ता शकटास्या तथैव च ।
अध्यर्धिका चाषगतिर्विच्यवा च तथापरा ॥ ६ ॥

एडकाक्रीडिता बद्धा ऊरुद्वृत्ता तथाड्डिता ।
उत्स्पन्दिताथ जनिता स्यन्दिता चापस्यन्दिता ॥ ७ ॥

समोत्सारितमत्तल्ली मत्तल्ली चेति षोडश ।
एता भौम्य. स्मृताश्चार्यः शृणुताकाशिकीः पुन ॥ ८ ॥

# ॥ दशम अध्याय ॥

## (चारी विधान)

एक पैर का सचार होने पर चारी तथा दानो पैरो का क्रमण होने पर करण होता है। करणो के मिलने से खण्ड बनता है। तीन या चार खडो के मिलने से मडल होता है (१-२)। चारियो से ही नृत्त प्रवर्तित होता है, चारियो से नाट्य प्रयोग मे विभिन्न चेष्टाएँ होती हैं तथा चारियो से ही शस्त्रमोक्ष होता है। युद्ध के दृश्य दिखाने मे भी चारियो का उपयोग होता है (३)। यह जो नाट्य प्रस्तुत किया जा रहा है, यह चारियो मे ही अवस्थित है। चारियो के बिना नाट्य का कोई अग प्रवृत्त नही होता। इसलिये मैं अब चारी विधान का लक्षण बताता हूँ तथा नृत्त, युद्ध और गति मे जिस चारी का जैसा उपयोग होगा उसे बताता हूँ (४-५)

भौमी (भूमि पर अभिनीत) चारियाँ १६ है—सम्पादा, स्थितावर्ता, शकटास्या, अध्यर्धिका, चाषगति, विच्यवा, एडकाक्रीडिता, बद्धा, ऊरुद्वृत्ता, अड्डिता, उत्स्पन्दिता, जनिता, स्यन्दिता, अपस्यन्दिता, समोत्सारितमत्तल्ली तथा मत्तल्ली (६-७)।

आकाशिकी चारियाँ इस प्रकार हैं—अतिक्रान्ता, अपक्रान्ता, पार्श्वक्रान्ता, ऊर्ध्वजानु, सूची, नूपुरपादिका, डोलापादा, आक्षिप्ता, आविद्धा, उद्वृत्ता, विद्युद्भ्रान्ता, अलाता, भुजङ्गत्रासिता, मृगप्लुता, दडा तथा भ्रमरी (८-११)।

इनमे से हास्य और शृङ्गार रस के प्रसग मे पाठ्य का प्रयोग अर्पण, विच्छेद, दीपन और प्रशमन मे युक्त करना चाहिये, करुण रस मे दीपन और प्रशमन से युक्त तथा वीर, रौद्र, और अद्भुत रसो मे विच्छेद, प्रशमन, दीपन और अनुबध से बहुल पाठ होना चाहिये तथा बीभत्स और भयानक मे विसर्ग और विच्छेद से युक्त।

इन सभी अगो का प्रयोग मद्र, मध्य और तार स्वरो के जनक तीन स्थानो (वक्ष, कठ तथा सिर) से होता है। दूर स्थित पात्र से बात करने मे सिर से तार स्वर, बहुत दूर न होने पर कठ से मध्यम तथा पास होने पर वक्ष से मद्र स्वर के साथ पाठ्य का प्रयोग करे। मद्र से सहसा तार पर और तार से मद्र पर न जाये।

पाठ्य की द्रुत, मध्य और विलबित—ये तीन प्रकार की लय रसो के अनुसार उपयोग मे आती है। हास्य और शृगार मे मध्य लय, करुण मे विलबित, वीर, रौद्र, अद्भुत, बीभत्स और भयानक मे द्रुत लय का प्रयोग होता है।

विराम का प्रयोग अर्थ पूरा होने पर कार्य-व्यापार की दृष्टि से होना चाहिये, छद की दृष्टि से नही। (एक चरण के भीतर भी) एक, दो, तीन या चार अक्षरो पर विराम सभव है।



## ।। अथ सप्तदशोऽध्यायः ।।

नाटकं सप्रकरणमङ्को व्यायोग एव च ।
भाणः समवकारश्च वीथी प्रहसनं डिमः ।।
ईहामृगश्च विज्ञेयो दशमो नाट्यलक्षणे ।। १ ।।

सर्वेषामेव काव्यानां मातृका वृत्तयः स्मृताः ।
आभ्यो विनिःसृतं ह्येतद् दशरूपं प्रयोगतः ।। २ ।।

ज्ञेयं प्रकरणं चैव तथा नाटकमेव च ।
सर्ववृत्तिविनिष्पन्नं नानाबन्धसमाश्रयम् ।। ३ ।।

वीथी समवकारश्च तथेहामृग एव च ।
उत्सृष्टिकाङ्को व्यायोगो भाणः प्रहसनं डिमः ।।
कैशिकीवृत्तिहीनानि रूपाण्येतानि कारयेत् ।। ४ ।।

प्रख्यातवस्तुविषयं प्रख्यातोदात्तनायकं चैव ।
राजर्षिवंश्यचरितं तथैव दिव्याश्रयोपेतम् ।। ५ ।।

नानाविभूतिभिर्युतमृद्धिविलासादिभिर्गुणैश्चैव ।
अङ्कप्रवेशकाढ्यं भवति हि तन्नाटकं नाम ।। ६ ।।

नृपतीनां यच्चरितं नानारसभावचेष्टितं बहुधा ।
सुखदुःखोत्पत्तिकृत भवति हि तन्नाटकं नाम ।। ७ ।।

## ।। सप्तदश अध्याय ।।

### दशरूपकनिरूपण

नाटक प्रकरण अक व्यायोग भाण समवकार वीथी प्रहसन डिम और ईहामृग—ये रूपक के दस भेद हैं। (१)

सभी प्रकार क काव्यो (रूपको) की माता वृत्ति[1] मानी गयी है। वृत्तियो स ही दस प्रकार के रूपक प्रयोग की दृष्टि से निकले है (२)

नाटक और प्रकरण—ये दो प्रकार क रूपक सारी वृत्तियो से युक्त होते है तथा विभिन्न प्रकार के काव्यबध इनम प्रयुक्त होते हैं (३)।

वीथी समवकार ईहामृग उत्सृष्टिकाक व्यायोग भाण प्रहसन तथा डिम—ये आठ रूपक कैशिकी वृत्ति से रहित होते हैं (४)। [नाटक का लक्षण]— नाटक की कथावस्तु प्रख्यात[2] होती है। इसका नायक प्रख्यात और उदात्त होता है। इसमे राजर्षियो के वशज का चरित्र रहता है। साथ ही दिव्य पात्रो का भी आश्रय[3] लिया जाता है। नाटक विभिन्न विभूतियो ऋद्धि और विलास आदि गुणो से युक्त तथा अको और प्रवेशको मे सपन्न होता है। राजाओ का अनेक रसो और भावो से समन्वित चेष्टाओ वाला तथा सुख दुख की उत्पत्ति से होने वाला चरित्र इसम दिखाया जाता है (५ ७)।

---

१ वृत्ति के लिये देखें स० नाशा० अ० १६

२ इतिहास (रामायण महाभारत) या पुराण आदि से गृहीत।

३ अभिनव के अनुसार सवथा देवचरित्र नाटक मे नही रह सकता उससे सपूर्ण रसास्वाद नही हो सकेगा।

यत्रार्थस्य समाप्तिर्यत्र च बीजस्य भवति संहारः ।
किञ्चिदवलग्नबिन्दुः सोऽङ्क इति सदावगन्तव्यः ॥ ८ ॥

एकदिवसप्रवृत्तं कार्यस्त्वङ्को ऽर्थबीजमधिकृत्य ।
आवश्यक कार्याणामविरोधेन प्रयोगेषु ॥ ९ ॥

दिवसावसानकार्यं यद्यङ्के नोपपद्यते सर्वम् ।
अङ्कच्छेदं कृत्वा प्रवेशकैस्तद् विधातव्यम् ॥ १० ॥

प्रकरणनाटकविषये पञ्चाद्या दशपरा भवन्त्यङ्का ।
अङ्कान्तरसन्धिषु च प्रवेशकास्तेषु तावन्तः ॥ ११ ॥

न महाजनपरिवारं कर्तव्यं नाटकं प्रकरणं वा ।
ये तत्र कार्यपुरुषाश्चत्वारः पञ्च वा ते स्यु. ॥ १२ ॥

काव्यं गोपुच्छाग्रं कर्तव्यं कार्यबन्धमासाद्य ।
ये चोदात्ता भावस्ते सर्वे पृष्ठतः कार्या ॥ १३ ॥

सर्वेषां काव्यानां नानारसभावयुक्तियुक्तानाम् ।
निर्वहणे कर्त्तव्यो नित्यं हि रसो ऽद्भुतस्तज्ज्ञैः ॥ १४ ॥

यत्र कविरात्मशक्त्या वस्तु शरीरं च नायकं चैव ।
औत्पत्तिकं प्रकुरुते प्रकरणमिति तद् बुधैर्ज्ञेयम् ॥ १५ ॥

यदनार्षमथाहार्यं काव्यं प्रकरोत्यभूतगुणयुक्तम् ।
उत्पन्नबीजवस्तु प्रकरणमिति तदपि विज्ञेयं ॥ १६ ॥

यन्नाटके मयोक्तं वस्तु शरीरं च वृत्तिभेदाश्च ।
तत्प्रकरणे ऽपि योज्यं सलक्षणं सर्वसन्धिषु तु ॥ १७ ॥

विप्रवणिक्सचिवानां पुरोहितामात्यसार्थवाहानाम् ।
चरितं यन्नैकविधं ज्ञेयं तत्प्रकरणं नाम ॥ १८ ॥

(अंक का लक्षण)—जहाँ एक अर्थ (विषय) की समाप्ति हो जाये, बीज[1] का समाहार हो तथा बिंदु[2] का कुछ स्पर्श हो उसे अंक जाना जाय (८)। अर्थ और बीज का आश्रय लेकर अंक मे एक दिन की घटनाएँ दिखायी जायें, ऐसे आवश्यक कार्य जो प्रयोग मे परस्पर विरोधी न हो अंक म दिखाये जायें, दिन भर मे होने वाला कार्य यदि सब एक अंक मे न दिखाया जा सके तो अंक का विच्छेद करके शेष कार्य प्रवेशकों के द्वारा सूचित कराया जाय (१०)।

प्रकरण और नाटक मे पाँच से दस तक अंक रहते हैं। दो अंकों के बीच उतने ही (पाँच से दस तक) प्रवेशक रह सकते हैं (११)। नाटक या प्रकरण म प्रत्येक अंक मे पात्रों की भीड अधिक न रहे। कार्य करने वाले पुरुष चार या पाँच रहे (१२)। काव्य (नाटय के आलेख) की सरचना कार्यबंध की दृष्टि से गाय की पूँछ के अगले भाग के समान होती है। इसमे सारे उदात्त भाव पीछे दिखाये जाते हैं (१३)। सभी प्रकार के रसो, भावों और युक्तियों से समन्वित काव्यों के निर्वहण (उपसंहार) मे काव्य ममज्ञ रचनाकार को सदैव अद्भुत रस का समावेश करना चाहिये (१४)।

(प्रकरण का लक्षण)—जहाँ कवि अपनी शक्ति (प्रतिभा, कल्पना) से रूपक की कथा, शरीर और नायक की सृष्टि करता है, उसे बुद्धिमान् लोग प्रहसन जानें (१५)। जो अभूतपूर्व गुणो से युक्त अनार्ष तथा आहार्य[3] काव्य कवि रचता है जिसका बीज और कथावस्तु कल्पित हो उसे प्रकरण जानना चाहिये (१६)। मैंने नाटक के लिये जो कथावस्तु शरीर और वृत्ति के भेद बताये हैं उन्हें लक्षण सहित सभी संधियों म प्रकरण मे भी जोडना चाहिये (१७)। जिसमे ब्राह्मण, वणिक्, सचिव, पुरोहित, अमात्य, सार्थवाह (व्यापारी)—इनका अनेक प्रकार का चरित रहे वह प्रकरण है (१८)।

---

१-२ बीज, बिंदु, पताका, प्रकरी तथा कार्य—ये पाँच अर्थ प्रकृतियाँ हैं। आगे देखो।

३ पहले के कवियों के काव्य या बृहत्कथा आदि से जिसकी कथा या परिकल्पना ली जाय।

नोदात्तनायककृतं न दिव्यचरितं न राजसम्भोगम् ।
बाह्यजनसम्प्रयुक्तं तज्ज्ञेयं प्रकरणं तज्ज्ञैः ॥ १९ ॥

दासविटश्रेष्ठियुतं वेशस्त्र्युपचारकारणोपेतम् ।
मन्दकुलस्त्रीचरितं काव्यं कार्यं प्रकरणे तु ॥ २० ॥

प्रकरणनाटकभेदादुत्पाद्यं वस्तु नायकं नृपतिम् ।
अन्तःपुरसङ्गीतककन्यामधिकृत्य कर्तव्या ॥ २१ ॥

स्त्रीप्रायाचतुरङ्का ललिताभिनयात्मिका सुविहिताङ्गी ।
बहुनृत्तगीतपाठ्या रतिसम्भोगात्मिका चैव ॥ २२ ॥

राजोपचारयुक्ता प्रसादनक्रोधदम्भसंयुक्ता ।
नायकदेवीदूतीसपरिजना नाटिका ज्ञेया ॥ २३ ॥

देवासुरबीजकृतः प्रख्यातोदात्तनायकश्चैव ।
त्र्यङ्कस्तथा त्रिकपटस्त्रिविद्रवः स्यात् त्रिश्रृङ्गारः ॥ २४ ॥

द्वादशनायकबहुलो ह्यष्टादशनाडिका प्रमाणश्च ।
वक्ष्याम्यस्याङ्कविधिं यावत्यो नाडिका यत्र ॥ २५ ॥

अङ्कस्तु सप्रहसनः सविद्रवः सकपटः सवीथीकः ।
द्वादशनाडीविहितः प्रथमः कार्यः क्रियोपेतः ॥ २६ ॥

कार्यस्तथा द्वितीयः समाश्रितो नाडिकाश्चतस्त्रस्तु ।
वस्तुसमापनविहितो द्विनाडिकः स्यात् तृतीयस्तु ॥ २७ ॥

नाडी संज्ञा ज्ञेया मानं कालस्य यन्मुहूर्तार्धम् ।
युद्धजलसम्भवो वा वाय्वग्निगजेन्द्रसम्भ्रमकृतो वा ।
नगरोपरोधजो वा विज्ञेयो विद्रवस्त्रिविधः ॥ २८ ॥

प्रकरण मे उदात्त नायक नही रहते, दिव्य (देवता) पात्रो का चरित नही रहता, राजा का शृङ्गार नही दिखाया जाता तथा बाह्य (अत पुर के बाहर के) पात्रो (वेश्या, दास, भिक्षु, जुआरी आदि) के द्वारा इसकी कथा आगे बढायी जाये (१६)। प्रकरण मे काव्य दास, विट और श्रेष्ठियो के चरित वाला हो, वेशस्त्री (वेश्या) के उपचार को इसमे कारण के रूप मे दिखाया जाय, नीच कुल की स्त्रियो का चरित इसमे बताया जाय (२०)।

(नाटिका का लक्षण)—नाटिका की कथा प्रकरण और नाटक से मिली-जुली तथा कल्पित होती है। इसमे राजा नायक होते हैं। इसमे अत पुर मे होने वाले सगीतक[1] मे निपुण कन्या का आश्रय लिया जाता है (२१)। इसमे स्त्री पात्र अधिक होते है। अक चार होते हैं। यह ललित अभिनय से युक्त होती है। सारे अगो की इसमे अच्छी तरह योजना की जाती है। इसमे नृत, गीत और और पाठ्य की प्रधानता रहती है तथा रति और सभोग से युक्त भी यह होती है। राजा के उपचार से युक्त, प्रसन्न करना, क्रोध और दम्भ के दृश्यो वाली, नायक, देवी और दूती तथा परिजनो से युक्त नाटिका होती है (२२)।

(समवकार का लक्षण)—समवकार मे देवो और असुरो की प्रख्यात कथा का बीजार्थ रहता है। इसमे प्रख्यात और उदात्त नायक रहते है। इसमे तीन अक रहते है तथा तीन प्रकार के कपट, तीन प्रकार के उपद्रव और तीन प्रकार का शृङ्गार प्रयुक्त किया जाता है। यह बारह नायको से भरा हुआ होता है। इसे खेलने का समय बारह नाडी है। अब मैं प्रत्येक अक मे जितनी नाडी का समय प्रयोग की दृष्टि से लगता है उसे बताता हूँ (२५)। पहला अङ्क प्रहसन से युक्त, विद्रव, कपट और वीथी वाला होता है, इसमे बारह नाडी का समय लगता है (२६)। द्वितीय अङ्क चार नाडी के समय वाला होता है। तृतीय अङ्क मे तीन नाडियाँ होती है तथा वस्तु का समापन होना है (२७)। आधे मुहूर्त का समय एक नाडी है। विद्रव तीन प्रकार का होता है—(१) युद्ध और जल से उत्पन्न (२) वायु, अग्नि या बडे हाथियो की भगदड से होने वाला (३) नगर पर घेरा डालने से होने वाला (२८)।

---

१ नृत्त, गीत तथा वाद्य—तीनो का योग। सगीतक कन्या=सङ्गीतशाला मे प्रशिक्षित कन्या। (अभि०)

वस्तुगतक्रमविहितो दैववशाद् वा परप्रयुक्तो वा ।
सुखदुःखोत्पत्तिकृत स्त्रिविधः कपटोऽत्र विज्ञेयः ॥ २६ ॥

त्रिविधश्चात्र विधिज्ञै पृथक् पृथक् कार्ययोग-विहितार्थ ।
शृङ्गारः कर्तव्यो धर्मे चार्थे च कामे च ॥ ३० ॥

दिव्यपुरुषाश्रयकृतो दिव्यस्त्रीकारणोपगतयुद्ध ।
सुविहितवस्तु निबद्धो विप्रत्ययकारकश्चैव ॥ ३१ ॥

उद्धतपुरुषप्रायः स्त्रीरोषग्रथितकाव्यबन्धश्च ।
सङ्क्षोभविद्रवकृतः सम्फेटकृतस्तथा चैव ॥ ३२ ॥

स्त्रीभेदनापहरणावमर्दनप्राप्तवस्तु शृङ्गारः ।
ईहामृगस्तु कर्तव्यः सुसमाहितकाव्यबन्धश्च ॥ ३३ ॥

यद् व्यायोगे कार्यं ये पुरुषा वृत्तयो रसाश्चैव ।
ईहामृगेऽपि ते स्युः केवलममरस्त्रिया योगः ॥ ३४ ॥

प्रख्यातवस्तुविषयः प्रख्यातोदात्तनायकश्चैव ।
षड्रस लक्षणयुक्तश्चतुरङ्को वै डिम. कार्य ॥ ३५ ॥

शृङ्गारहास्यवर्जः शेषैः सर्वै रसैर्युक्त. ।
दीप्तरसकाव्ययोनिर्नानाभावोपसम्पन्नः ॥ ३६ ॥

निर्घातोल्कापातैरूपरागेणेन्दुसूर्ययोर्युक्तः ।
युद्धनियुद्धाधर्षणसम्फेटकृतश्च कर्तव्य. ॥ ३७ ॥

मायेन्द्रजालबहुलो बहुपुस्तोत्थानयोगयुक्तश्च ।
देवभुजगेन्द्रराक्षसयक्षपिशाचावकीर्णश्च ॥ ३८ ॥

इस समवकार में तीन प्रकार का कपट प्रयुक्त होता है जो इस प्रकार हैं—(१) वस्तु (कथा वस्तु) के क्रम में होने वाला (२) भाग्यवश होने वाला (३) शत्रु से प्रयुक्त। यह कपट सुख या दुख की उत्पत्ति करने वाला होता है (२६)। अलग अलग कार्य या योग की दृष्टि से इसमें तीन प्रकार का शृङ्गार विधि जानने वाले प्रयोक्ताओं को रखना चाहिये—धर्मशृङ्गार, अर्थशृङ्गार तथा काम-शृङ्गार (३०)।

(ईहामृग का लक्षण)—ईहामृग में दिव्य पुरुष (देवता पात्र) रहते हैं। दिव्य स्त्रियों (अप्सराओं आदि) के कारण इसमें युद्ध होता है। इसकी कथावस्तु अच्छी प्रकार से सुगठित रूप में निबद्ध होती है। इसमें अविश्वसनीय घटनाएँ होती हैं। इसमें उद्धत पुरुषों की भरमार होती है। इसके काव्यबंध में स्त्रियों के कारण होने वाले क्रोध की अभिव्यक्ति होती है। इसमें संक्षोभ और विद्रव तथा सम्फेट[1] की उत्पत्ति होती है। शृङ्गार रस इसमें स्त्रियों के कारण होने वाले भेद, अपहरण तथा अवमर्दन से उत्पन्न होता है। ईहामृग का काव्यबंध सुचिंतित और सुसंबद्ध होना चाहिये। व्यायोग में जैसे पुरुष वृत्तियाँ और रस होते हैं वैसे ही ईहामृग में भी होते केवल दिव्य स्त्रियों से संयोग इसमें और रहता है (३१ ३४)।

(डिम का लक्षण)—डिम की कथावस्तु प्रख्यात होती है। इसका नायक भी प्रख्यात और उदात्त होता है। इसमें छ रसों की निष्पत्ति तथा चार अंक रहते हैं (३५)। (आठ रसों में से) शृङ्गार और हास्य को छोड़ कर शेष सभी रसों से डिम युक्त रहता है। इसका काव्य दीप्त रसों से जन्म लेता है तथा विविध प्रकार के भावों से सपन्न होता है (३६)। इसकी कथा में चोट लगना बिजली गिरना सूर्य या चंद्रमा का ग्रहण युद्ध मल्लयुद्ध चुनौती और सम्फेट (क्रोध या आवेश से युक्त झड़प) का प्रयोग रहता है (३७)। इसमें माया और इंद्रजाल का बाहुल्य रहता है पुस्त की विधियों[2] तथा उत्थानयोग[3] की भी प्रचुरता होती है। यह देवता, नाग राक्षस यक्ष पिशाच आदि से भरा हुआ होता है (३८)।

---

१ सम्फेट—क्रोध या आवेग से युक्त झड़प।

२ पुस्त की विधियों के लिये देखिये स० नाशा० अ० २०

३ उत्थानयोग से आशय पात्रों के परस्पर मिल कर संघर्ष या प्रगति करने से प्रतीत होता है।

षोडशनायकबहुलः सात्त्वत्यारभटिवृत्तिसम्पन्नः ।
कार्यो डिमः प्रयत्नान्नानाश्रयभावसम्पन्नः ॥ ३९ ॥

व्यायोगस्तु विधिज्ञैः कार्यः प्रख्यातनायकशरीरः ।
अल्पस्त्रीजनयुक्तस्त्वेकाहकृतस्तथा चैव ॥ ४० ॥

बहवश्च तत्र पुरुषा व्यायच्छन्ते यथा समवकारे ।
न च तत्प्रमाणयुक्तः कार्यस्त्वेकाङ्क एवायम् ॥ ४१ ॥

न च दिव्यनायककृतः कार्यो राजर्षिनायकनिबद्धः ।
युद्धनियुद्धाधर्षणसङ्घर्षकृतश्च कर्तव्यः ॥ ४२ ॥

प्रख्यातवस्तुविषयस्त्वप्रख्यातः कदाचिदेव स्यात् ।
दिव्यपुरुषैर्वियुक्तः शेषैर्युक्तो भवेत् पुंभिः ॥ ४३ ॥

करुणरसप्रायकृतो निवृत्तयुद्धोद्धतप्रहारश्च ।
स्त्रीपरिदेवितबहुलो निर्वेदितभाषितश्चैव ॥ ४४ ॥

नाना व्याकुलचेष्टः सात्त्वत्यारभटिकैशिकीहीनः ।
कार्यः काव्यविधिज्ञैः सततं ह्युत्सृष्टिकाङ्कस्तु ॥ ४५ ॥

*प्रहसनमपि विज्ञेयं द्विविधं शुद्धं तथा च सङ्कीर्णम् ।*
भगवत्तापसविप्रैरन्यैरपि हास्यवादसम्बद्धम् ॥ ४६ ॥

कापुरुषसम्प्रयुक्तं परिहासाभाषणप्रायम् ।
अविकृतभाषाचारं विशेषभावोपपन्नचरितपदम् ॥ ४७ ॥

नियतगतिवस्तुविषयं शुद्धं ज्ञेयं प्रहसनंतु ।
वेश्याचेटनपुंसकविटधूर्ता बन्धकी यत्र स्युः ॥ ४८ ॥

इसमें सोलह नायक होते हैं, यह सात्वती और आरभटी वृत्तियों से सम्पन्न होता है। इस प्रकार का विभिन्न आश्रय वाले भावों से सम्पन्न डिम प्रस्तुत किया जाना चाहिये (३६)।

(व्यायोग का लक्षण)—व्यायोग में प्रख्यात नायक की कथा रहती है। इसके स्त्री पात्र थोड़े ही होते हैं तथा एक दिन का वृत्तान्त रहता है (४०)। समवकार में जिस प्रकार अनेक पुरुष एक साथ कार्यरत रहते हैं वैसा इसमें नहीं रहता। इसमें एक ही अंक होता है। इसमें देवता नायक नहीं रहते। राजा नायक हो सकते हैं। युद्ध, मल्लयुद्ध, चुनौती तथा संघर्ष इसमें रहता है (४१ ४२)।

(उत्सृष्टिकाङ्क का लक्षण)—उत्सृष्टिकाङ्क की कथावस्तु प्रख्यात होती है। वह अप्रख्यात भी कभी-कभी रह सकती है। इसके भी देवता पात्र नहीं होते। शेष पुरुष पात्र इसमें रह सकते हैं (४३)।

इसमें करुणरस की प्रधानता होता है। इसकी कथा युद्ध और उद्धत प्रहार समाप्त हो चुकने पर प्रारम्भ होती है। इसमें स्त्रियों के विलाप की बहुलता होती है तथा वैराग्यपूर्ण संवाद भी रहते हैं। विभिन्न प्रकार की व्याकुलता से भरी चेष्टाएँ इसमें रहती हैं। सात्वती, आरभटी तथा कैशिकी वृत्तियां इसमें नहीं होती (४४, ४५)।

(प्रहसन का लक्षण)—प्रहसन दो प्रकार का जानना चाहिये—शुद्ध तथा संकीर्ण। शुद्ध में संन्यासी तपस्वी तथा ब्राह्मणों का हास्यपूर्ण चरित्र रहता है (४६)। इसकी कथा कापुरुषों (कायरों) से सम्बद्ध होती है तथा परिहास और संवाद इसमें प्रचुरता से रहते हैं। इनके यथार्थ भाषा और आचार को प्रहसन उपस्थित करता है। इसमें विशेष भावों से युक्त चरित संयोजित होता है तथा कथावस्तु नियत गति वाली होती है (४७ ४८क)

अनिभृतवेषपरिच्छद चेष्टितकरणैस्तु सङ्कीर्णम् ॥
लोकोपचारयुक्ता या वार्ता यश्च दम्भसंयोगः ।
स प्रहसने प्रयोज्यो धूर्तप्रविवादसम्पन्नः ॥ ४९ ॥

आत्मानुभूतशंसी परसंश्रयवर्णनाविशेषस्तु ।
विविधाश्रयो हि भाणो विज्ञेयस्त्वेकहार्यश्च ॥ ५० ॥

परवचनमात्मसंस्थं प्रतिवचनैरुत्तरोत्तरग्रथितैः ।
आकाशपुरुषकथितैरङ्गविकारैरभिनयैश्चैव ॥ ५१ ॥

धूर्तविटसम्प्रयोज्यो नानावस्थान्तरात्मकश्चैव ।
एकाङ्को बहुचेष्टः सतत कार्यो बुधैर्भाणः ॥ ५२ ॥

सर्वरसलक्षणाढ्या युक्ता ह्यङ्गैस्त्रयोदशभिः ।
वीथी स्यादेकाङ्का तथैकहार्या द्विहार्या वा ॥

अधमोत्तममध्याभिर्युक्ता स्यात् प्रकृतिभिस्तिसृभिः ।
उद्घात्यकावगलितावस्पन्दितनाल्यसत्प्रलापाश्च ॥

वाक्केल्यथ प्रपञ्चो मृदवाधिबले छलं त्रिगतम् ।
व्याहारो गण्डश्च त्रयोदशाङ्गान्युदाहृतान्यस्याः ॥



संकीर्ण प्रहसन में वेश्या, चेट, नपुंसक, विट, धूर्त और बंधकी पात्र रहते हैं। इसमें वेशभूषा, चेष्टाएँ आदि खुल्लमखुल्ला या असभ्यतापूर्ण होती हैं। लोकव्यवहार से युक्त वार्ता[1] तथा दंभ के संयोग को धूर्तों के वादविवाद के साथ इस संकीर्ण[2] प्रहसन में संयोजित करना चाहिये (४८ख-४६)।

(भाण का लक्षण)—भाण में एक पात्र अपने अनुभवों का विवरण देता है या दूसरे पात्रों के संबंध में वर्णन करता है। इसमें आद्यंत एक पात्र का ही अभिनय होता है पर विवरण अनेक पात्रों के बारे में रहते हैं (५०)। दूसरे के संवादों को भाण का रंगमंच पर स्थित पात्र स्वयं बोलता है उनका उत्तर भी स्वयं देकर संवादों को आगे बढ़ाता है। इस प्रकार सारा भाण आकाशभाषित[3] में चलता है अभिनय तथा अंगविकार इसके साथ रहते हैं (५१)। भाण का एकल पात्र एक धूर्त विट होता है। इसमें विभिन्न अवस्थाएँ प्रस्तुत की जाती हैं। अंक एक ही रहता है। चेष्टाएँ अनेक प्रकार की होती हैं (५२)।

(वीथी का लक्षण)—वीथी सभी लक्षणों से संपन्न तथा तेरह अंगों से युक्त होती है। इसमें भी एक ही अंक होता है तथा पात्र एक भी हो सकता है या दो। उत्तम, मध्यम और अधम तीनों प्रकार के पात्रों की कथा इसमें रह सकती है। वीथी के तेरह अंग ये हैं—उद्घात्यक[4] अवगलित[5], अवस्पंदित[6], नाली[7], असत्प्रलाप[8], वाक्केलि[9], प्रपंच[10], मृदु[11], अधिबल[12], छल[13], त्रिगत[14], व्याहार[15] तथा गंड[16]।

---

१ वार्ता—प्रवृत्ति, या खबर।

२ संकीर्ण—मिश्रित।

३ आकाशभाषित—द्र० ऊपर १३.२२ पर पाद टि०।

४ अज्ञात बात को सूचित करने के लिये स्पष्ट अर्थ वाले शब्दों को अन्य अर्थ बताने वाले शब्दों से जोड़ देना। ५ एक कार्य से दूसरे कार्य की सिद्धि। ६ शुभ या अशुभ की सूचना को कौशल से आक्षिप्त करना। ७ हास्यपूर्ण पहेली। ८ असंबद्ध प्रश्न का असंबद्ध उत्तर या मूर्ख के आगे हितकारक बात करना। ९ कई प्रश्नों का एक मात्र उत्तर। १० हास्यास्पद मिथ्या प्रशंसा जो किसी के कार्य की सिद्धि कराये। ११ विवाद में किसी के दोषों को गुण तथा गुणों को दोष बताना। १२ स्पर्धा में अपनी विशेषताएँ बढ़ा-चढ़ा कर बताना। १३ प्रत्युत्तर से लोभित कर किसी के विरुद्ध आचरण करना। १४ तीन व्यक्तियों की हास्यपूर्ण बातचीत, वाक्य को तीन-तीन टुकड़ों में बाँट कर। १५ नायक के आगे भविष्य में होने वाली वस्तु का वर्णन। १६ आवेग या संभ्रम के साथ अपवाद और आक्षेप से भरा कथन करना।

## ।। अथ अष्टादशोऽध्यायः ।।

इतिवृत्तं तु नाट्यस्य शरीरं परिकीर्तितम् ।
पञ्चभिः सन्धिभिस्तस्य विभाग सम्प्रकल्पितः ।। १ ।।

इतिवृत्त द्विधा चैव बुधस्तु परिकल्पयेत् ।
आधिकारिकमेकं स्यात् प्रासङ्गिकमथापरम् ।। २ ।।

यत्कार्यं हि फलप्राप्त्या सामर्थ्यात् परिकल्प्यते ।
तदाधिकारिकं ज्ञेयमन्यत् प्रासङ्गिकं विदुः ।। ३ ।।

संसाध्ये फलयोगे तु व्यापारः कारणस्य य ।
तस्यानुपूर्व्या विज्ञेयाः पञ्चावस्थाः प्रयोक्तृभिः ।। ४ ।।

प्रारम्भश्च प्रयत्नश्च तथा प्राप्तेश्च सम्भवः ।
नियता च फलप्राप्तिः फलयोगश्च पञ्चमः ।। ५ ।।

औत्सुक्यमात्रबन्धस्तु यद् बीजस्य निबध्यते ।
महतः फलयोगस्य स फलारम्भ इष्यते ।। ६ ।।

अपश्यतः फलप्राप्ति व्यापारो यः फलं प्रति ।
परं चौत्सुक्यगमनं स प्रयत्नः परिकीर्तितः ।। ७ ।।

ईषत् प्राप्तिर्यदा काचित् फलस्य परिकल्प्यते ।
भावमात्रेण त प्राहुर्विधिज्ञाः प्राप्तिसम्भवम् ।। ८ ।।

## ॥ अष्टादश अध्याय ॥

इतिवृत्त (कथा) को नाट्य का शरीर कहा गया है। इसका विभाजन पाँच संधियों के द्वारा कल्पित होता है (१)। इतिवृत्त दो प्रकार का होता है—आधिकारिक तथा प्रासंगिक फलप्राप्ति की दृष्टि से जो कार्य समर्थ है व आधिकारिक इतिवृत्त में आते हैं। शेष इतिवृत्त प्रासंगिक होता है (२ ३)। फलयोग की साध्यता में कारण का जो व्यापार है, उसकी क्रमश पाँच अवस्थाएँ होती हैं—आरंभ प्रयत्न प्राप्ति-संभव, नियताप्ति तथा फलयोग (४ ५)।

बीज का औत्सुक्यमात्र जो प्रारंभ करने वाला निबंधन जो आगे चल कर महान् फलयोग में परिणत हो फलारंभ या आरंभ है (६)।

फल की प्राप्ति की ओर ध्यान न देते हुए भी फल के प्रति व्यापार तथा अत्यंत उत्सुक होना प्रयत्न है (७)। जब फल की थोड़ी सी प्राप्ति विचार या भाव के द्वारा होती लगे, तो नाट्य विधि को जानने वाले इस प्राप्तिसंभव अवस्था कहते हैं (८)।

नियता तु फलप्राप्तिः यदा भावेन पश्यति ।
नियतां तां फलप्राप्तिं सगुणां परिचक्षते ॥ ९ ॥

अभिप्रेतं समग्रं च प्रतिरूपं क्रियाफलम् ।
इतिवृत्ते भवेद् यस्मिन् फलयोगः प्रकीर्तितः ॥ १० ॥

इतिवृत्ते यथावस्थाः पञ्चारम्भादिकाः स्मृताः ।
अर्थप्रकृतयः पञ्च तथा बीजादिका अपि ॥ ११ ॥

बीजं बिन्दुः पताका च प्रकरी कार्यमेव च ।
अर्थप्रकृतयः पञ्च ज्ञात्वा योज्या यथाविधि ॥ १२ ॥

स्वल्पमात्रं समुत्सृष्टं बहुधा यद् विसर्पति ।
फलावसानं यच्चैव बीजं तत् परिकीर्तितम् ॥ १३ ॥

प्रयोजनानां विच्छेदे यदविच्छेदकारणम् ।
यावत् समाप्तिर्बन्धस्य स बिन्दुः परिकीर्तितः ॥ १४ ॥

यद् वृत्तं तु परार्थं स्यात् प्रधानस्योपकारकम् ।
प्रधानवच्च कल्प्येत स पताकेति कीर्तिता ॥ १५ ॥

फलं प्रकीर्त्यते यस्याः परार्थायैव केवलम् ।
अनुबन्धविहीनत्वात् प्रकरीति विनिर्दिशेत् ॥ १६ ॥

यदाधिकारिकं वस्तु सम्यक् प्राज्ञैः प्रयुज्यते ।
तदर्थो यः समारम्भस्तत्कार्यं परिकीर्तितम् ॥ १७ ॥

यत्रार्थे चिन्तितेऽन्यस्मिस्तल्लिङ्गोऽन्यः प्रयुज्यते ।
आगन्तुकेन भावेन पताकास्थानकं तु तत् ॥ १८ ॥

सहसैवार्थसम्पत्तिर्गुणवत्युपकारतः ।
पताकास्थानकमिदं प्रथमं परिकीर्तितम् ॥ १९ ॥

जब अपने विचार मे (नायक) निश्चित रूप से फल प्राप्ति होती जान ले, तो गुण से युक्त यह अवस्था नियताप्ति है (६)। जिस कथा मे सारे कार्य व्यापार का अनुरूप तथा अभिप्रेत फल प्राप्त हो जाय वह फलयोग है (१०)।

जिस प्रकार इतिवृत्त मे आरभ आदि पाँच अवस्थाएँ होती है, उसी प्रकार बीज आदि पाँच अर्थप्रकृतियाँ भी (११)। बीज, बिंदु, पताका, प्रकरी तथा कार्य—इन पाँच अर्थप्रकृतियो को नाट्यकार तथा प्रयोगकर्ता जान कर विधिपूर्वक नाटक मे प्रयोग करें (१२)।

जो थोडा सा डालने पर अनेक रूपो मे विस्तृत हो जाय तथा फल की ओर ले जाये वह बीज कहा गया (१३)। प्रयोजनो के बीच मे टूटने पर जो कथाबध की समाप्ति तक उन्हे जोडे रखता है वह बिंदु है (१४)। जो वृत्तात नायक के अतिरिक्त किसी अन्य पात्र के लिये हो पर आधिकारिक वृत्त के लिये भी उपकारक हो और आधिकारिक या प्रधान वृत्त की भाँति जिसकी परिकल्पना की जाय—वह पताका है (१५)।

जिसका फल केवल अन्य पात्र के लिये ही हो वह प्रधान कथा से सीधे न जुडने के कारण प्रकरी[१] कही जाती है (१६)। नाटक मे आधिकारिक्या प्रधान वस्तु के लिये किया गया आरभ कार्य है (१७)। जब कोई एक अर्थ (वृत्तात प्रयोजन या विचार) चल रहा हो तब उसी प्रकार का दूसरा अर्थ आकस्मिक या अप्रत्याशित रूप मे सामने आ जाये तो इसे 'पताका स्थानक' कहते है (१८)। (पताका स्थानक चार प्रकार का है)—जब दर्शको को किसी गौण उपाय से या अप्रत्यक्ष रूप से सहसा किसी प्रयोजन, कथाश का बोध हो जाय तो पहला पताका स्थानक होता है[२] (१६)।

---

१ रामकथा विषयक नाटको मे सुग्रीव या विभीषण के वृत्तात पताका के उदाहरण हैं, उत्तररामचरित मे वाल्मीकि का वृत्त प्रकरी का उदाहरण है। पताका गर्भ या विमर्श सधि तक चलती है, प्रकरी सीमित है।

२ उदा०—रत्नावली मे फाँसी लगाती सागरिका को वासवदत्ता समझ कर राजा का बचाने दौडना, फिर रत्नावली को पहचान कर प्रसन्न होना।

वचः सातिशयं श्लिष्टं काव्यबन्धसमाश्रयम् ।
पताकास्थानकमिदं द्वितीय परिकीर्तितम् ॥ २० ॥

अर्थोपक्षेपण यत्र लीन सविनयं भवेत् ।
श्लिष्टप्रत्युत्तरोपेतं तृतीयमिदमिष्यते ॥ २१ ॥

द्व्यर्थो वचनविन्यासः सुश्लिष्टः काव्ययोजित. ।
उपन्यासयुक्तश्च तच्चतुर्थमुदाहृतम् ॥ २२ ॥

मुखं प्रतिमुखं चैव गर्भो विमर्श एव च ।
तथा निर्वहणं चेति नाटके पञ्चसन्धयः ॥ २३ ॥

यत्र बीजसमुत्पत्तिर्नानार्थरससम्भवा ।
काव्ये शरीरानुगता तन्मुख परिकीर्तितम् ॥ २४ ॥

बीजस्योद्घाटनं यत्र दृष्टनष्टमिव क्वचित् ।
मुखन्यस्तस्य सर्वत्र तद् वै प्रतिमुखं स्मृतम् ॥ २५ ॥

उद्भेदस्तस्य बीजस्य प्राप्तिरप्राप्तिरेव वा ।
पुनश्चान्वेषणं यत्र स गर्भ इति सञ्ज्ञितः ॥ २६ ॥

गर्भनिर्भिन्नबीजार्थो विलोभनकृतोऽथवा ।
क्रोधव्यसनजो वापि स विमर्श इति स्मृतः ॥ २७ ॥

समानयनमर्थाना मुखाद्याना सबीजिनाम् ।
नानाभावोत्तराणां यद् भवेन्निर्वहणं तु तत् ॥ २८ ॥

एते तु सन्धयो ज्ञेया नाटकस्य प्रयोक्तृभिः ।
तथा प्रकरणस्यापि शेषाणां च निबोधत ॥ २९ ॥

डिमः समवकारश्च चतुःसन्धी प्रकीर्तितौ ।
न तयोरवमर्शस्तु कर्तव्यः कविभि. सदा ॥ ३० ॥

काव्यबंध के भीतर अत्यंत श्लिष्ट (दो अर्थों वाले) वचनों का विन्यास किया जाय तो दूसरे प्रकार का पताकास्थानक होता है[1] (२०)। जब श्लिष्ट सवादो की प्रश्नोत्तर विधि से गुप्तरूप मे अर्थ की सूचना हो तो यह तीसरे प्रकार का पताकास्थानक है[2] (२१)। काव्य के भीतर द्वयर्थक वचन विन्यास की सुश्लिष्ट योजना जिसमे मुख्य कथा या प्रयोजन के साथ अवान्तर अर्थ की भी प्रतीति हो— चौथा पताकास्थानक है[3] (२२)।

नाटक मे पाँच संधियाँ होती हैं—मुख प्रतिमुख गर्भ विमर्श तथा निर्वहण (२३)। 'बीज' नामक अर्थप्रकृति की उत्पत्ति जो विभिन्न रसो, भावो को जन्म दे वह काव्यशरीर के मुख के समान मुखसंधि है (२४)। एक बार देख लिय जाने पर लुप्त से हो चुके बीज का, जो मुखसंधि मे प्रकट हुआ था, उद्घाटन करना प्रयत्न संधि है (२५)।

उस बीज का प्रकट होना मिलना फिर लुप्त होना और फिर अन्वेषण— ये जिसमे हो वह गर्भसंधि है (२६)। गर्भसंधि मे प्रस्तुत बीज के अर्थ का लोभ देने, क्रोध या व्यसन के साथ और विस्तार दिया जाये तो अवमर्श संधि होती है (२७)। मुख आदि संधियो तथा बीज आदि अर्थ प्रकृतियो मे नाना भावो की वृद्धि के साथ प्रस्तुत अर्थ समवेत होकर फल प्राप्ति करा दे तो निर्वहण संधि होती है (२८)।

नाटक और प्रकरण मे ये पाँचो संधियाँ रहती हैं। शेष रूपको मे सभी संधियाँ नही रहती (२९)। डिम और समवकार मे चार संधियाँ रहती हैं—इनमे अवमर्श का प्रयोग नहीं करना चाहिये (३०)।

---

१ रामाभ्युदय मे सुग्रीव की सीतान्वेषण विषयक अतिशयोक्तिपूर्ण प्रतिश्रुति को अभि० ने इसका उदाहरण माना है।

२ उदा०—मुद्रा राक्षस मे चाणक्य के 'क्या दुरात्मा राक्षस पकड मे आ जायेगा ?' —इस स्वगत कथन के तुरत बाद सिद्धार्थक का कथन— 'पकड मे आ गया।'

३ उदा०—रत्नावली मे नायिका का राजा को कामदेव समझना, इस समय राजा का द्वयर्थक वर्णन।

व्यायोगेहामृगौ चापि सदा कार्यौ त्रिसन्धिकौ ।
गर्भविमर्शौ न स्यातां तयोर्वृत्तिश्च कैशिकी ॥ ३१ ॥

द्विसन्धि तु प्रहसनं वीथ्यङ्को भाण एव च ।
मुखनिर्वहणे तत्र कर्तव्ये कविभिः सदा ॥ ३२ ॥

विष्कम्भश्चूलिका चैव तथा चैव प्रवेशकः ।
अङ्कावतारोऽङ्कमुखमर्थोपक्षेपपञ्चकम् ॥ ३३ ॥

मध्यमपुरुषनियोज्यो नाटकमुखसन्धिमात्रसञ्चारः ।
विष्कम्भकस्तु कार्यः पुरोहितामात्यकञ्चुकिभिः ॥ ३४ ।

शुद्ध सङ्कीर्णो वा द्विविधो विष्कम्भकस्तु विज्ञेयः ।
मध्यमपात्रैः शुद्धः सङ्कीर्णो नीचमध्यकृतः ॥ ३५ ।

अन्तर्यवनिकासंस्थैः सूतादिभिरनेकधा ।
अर्थोपक्षेपणं यत्तु क्रियते सा हि चूलिका ॥ ३६ ।

अङ्कान्तरानुसारी सङ्क्षेपार्थमधिकृत्य बिन्दूनाम् ।
प्रकरणनाटकविषये प्रवेशको नाम विज्ञेयः ॥ ३७ ।

अङ्कान्त एव चाङ्को निपतति अस्मिन् प्रयोगमासाद्य ।
बीजार्थयुक्तियुक्तो ज्ञेयो ह्यङ्कावतारोऽसौ ॥ ३८ ।

विश्लिष्टमुखमङ्कस्य स्त्रिया वा पुरुषेण वा ।
यदुपक्षिप्यते पूर्वं तदङ्कमुखमुच्यते ॥ ३९ ।

व्यायोग और ईहामृग मे तीन सधियाँ रखनी चाहिये। इनमे गर्भ तथा अवमर्श नही होती तथा कैशिकी वृत्ति भी नही रहती (३१)। प्रहसन वीथी, अक तथा भाण—ये दो-दो सधियो वाले होते हैं—इनमे केवल मुख और निर्वहण सधियो की ही सदैव योजना करनी चाहिये (३२)।

अर्थोपक्षेपक पाँच है—विष्कभ या विष्कभक, चूलिका, प्रवेशक, अकावतार तथा अकमुख (३३)।

जो पुरोहित, अमात्य, कचुकी आदि मध्यम पात्रो के द्वारा प्रयुक्त तथा नाटक की मुखसधि मे ही काम मे लाया जाय वह विष्कभक है (३४)। विष्कभक दो प्रकार का है—शुद्ध तथा सकीर्ण। मध्यम पात्रो के ही द्वारा प्रयुक्त शुद्ध तथा मध्यम और नीच दोनो के द्वारा प्रयुक्त होने वाला सकीर्ण है (३५)।

जवनिका (पर्दे के पीछे या नेपथ्यगृह) के भीतर से सूत आदि अभिनेता विभिन्न प्रकार की ध्वनियो, शब्दो या सवादो से किसी अर्थ की सूचना दें तो यह चूलिका[1] है (३६)। दो अको के बीच मे होने वाले, बिंदु अर्थ प्रकृति के वृत्तातो की सक्षेप मे सूचना देने वाला प्रवेशक है जिसे नाटक या प्रकरण मे रखा जाता है (३७)। एक अक के अत मे सीधे जब दूसरा अक बीज के प्रयोजन की युक्ति से होकर आ जाय तो यह अकावतार[2] है (३८)। अक के प्रारभ मे ही जब स्त्री या पुरुष पात्र के द्वारा पिछले अक के बाद घट चुकी घटनाओ का विवरण देकर विश्लिष्ट अक को पिछले अक से जोड दिया जाय तो यह अकमुख[3] है (३६)।

---

१ उदाहरणार्थ शाकुतल के चौथे अक मे नेपथ्य से वनदेवताओ की उक्ति।

२. उदाहरणार्थ स्वप्नवासवदत्तम् के दूसरे अक के अत मे वासवदत्ता और चेटी के सवाद जो तीसरे अक की वस्तु का अवतरण करा देते हैं। या मालविकाग्निमित्र के द्वितीय अक के अत मे राजा का सवाद।

३ उदाहरणार्थ मुद्रा राक्षस का द्वितीय अक जिसमे आहितुडिक पिछली घटनाओ की आरभ मे ही सूचना दे देता है।

## ।। अथ ऊनविंशोऽध्यायः ।।

या वाक्प्रधाना पुरुषप्रयोज्या
स्त्रीवर्जिता संस्कृतपाठ्ययुक्ता ।
स्वनामधेयैर्भरतैः प्रयुक्ता
सा भारती नाम भवेत् तु वृत्तिः ।। १ ।।

भेदास्तस्यास्तु विज्ञेयाश्चत्वारोऽङ्गत्वमागताः ।
प्ररोचनामुखं चैव वीथी प्रहसनं तथा ।। २ ।।

उद्घात्यक कथोद्घातः प्रयोगातिशयस्तथा ।
प्रवृत्तकावगलिते पञ्चाङ्गान्यामुखस्य तु ।। ३ ।।

या सात्वतेनेह गुणेन युक्ता
न्यायेन वृत्तेन समन्विता च ।
हर्षोत्कटा संहृतशोकभावा
सा सात्त्वती नाम भवेत् तु वृत्तिः ।। ४ ।।

वीराद्भुतरौद्ररसा निरस्तशृङ्गारकरुणनिर्वेदा ।
उद्धतपुरुषप्राया परस्पराधर्षणकृता च ।। ५ ।।

उत्थापकश्च परिवर्तकश्च सल्लापकश्च सङ्घात्यः ।
चत्वारोऽस्या भेदा विज्ञेया नाट्यतत्त्वज्ञैः ।। ६ ।।

## ॥ उन्नीसवाँ अध्याय ॥

### वृत्तिविधान

जिस वृत्ति मे वाक् (वाचिक अभिनय) की प्रधानता हो, जो पुरुषों के द्वारा प्रयुक्त और स्त्रियों से रहित हो, जिसका पाठ्य सस्कृत मे ही हो तथा 'भरत' नाम वाले नटो के द्वारा जिसका नाम 'भारती' किया जाय, वह भारती वृत्ति है। इस भारती वृत्ति के चार भेद हैं। ये (चार भेद) इसके (प्रकार न हो कर) अगभूत हैं—प्ररोचना[1], आमुख[2], वीथी[3], प्रहसन[4] (१—२)।

आमुख के पाँच अग होते हैं—उद्घात्यक[5], कथोद्घात[6], प्रयोगातिशय[7], प्रवृत्तक[8] तथा अवगलित।[9]

जो सात्वत (चित्त की एकाग्रता) गुण से युक्त, न्याय और सद्वृत्त से समन्वित उत्कट हर्ष वाली तथा शोकभाव से रहित हो वह सात्वती वृत्ति है।

इस सात्वती वृत्ति मे वीर, अद्भुत और रौद्र रसो की प्रधानता होती है, शृङ्गार, करुण और निर्वेद नही होते। इसमे उद्धतपुरुष अधिक रहते हैं तथा उनके द्वारा एक दूसरे के तिरस्कार से यह वृत्ति होती है (५)। नाट्य के तत्त्वज्ञ लोग इसके चार भेद जानें—उत्थापक, परिवर्तक, सल्लापक और सघात्य (६)।

---

१ पूर्वरंग का एक अग। नाशा० ५, २६

२. नटी, विदूषक या पारिपार्श्विक की सूत्रधार से बातचीत। इसी को प्रस्तावना भी कहा गया है। नाशा० २०, ३०-३१

३, ४ द्र नाशा० अ० १८, स० नाशा० अ० १७१

५. ६ वीथ्यगो मे भी पठित। (नाशा० १८, ११६)। अर्थ समझ कर कुछ पदो या शब्दो को अन्य पदो से सयोजित कर देना उद्घात्यक तथा किसी कथन को अन्य के साथ जोड कर अन्य कोई कार्य सिद्ध करा लेना अवगलित है।

६ सूत्रधार के वाक्य या वाक्यार्थ को ले कर नाटक के किसी पात्र का मच पर प्रवेश, जैसे रत्नावली की प्रस्तावना मे पात्र सूत्रधार के कथन को दोहराता हुआ आता है।

७ सूत्रधार द्वारा प्रस्तावना मे नाटक की अवतारणा, जैसे विक्रमोर्वशीय या शाकुन्तल मे।

८ सूत्रधार द्वारा किसी ऋतु, काल आदि का वर्णन कर पात्र प्रवेश कराना, जैसे वेणी सहार मे।

अहमप्युत्थास्यामि त्वं तावद् दर्शयात्मनः शक्तिम् ।
इति सङ्घर्षसमुत्थस्तज्ज्ञैरुत्थापको ज्ञेयः ॥ ७ ॥

उत्थानसमारब्धानर्थानुत्सृज्य योऽर्थयोगवशात् ।
अन्यानर्थान् भजते स चापि परिवर्तको ज्ञेयः ॥ ८ ॥

साधर्षजो निराधर्षजो ऽपि वा रागवचनसंयुक्तः ।
साधिक्षेपालापो ज्ञेयः सल्लापकः सो ऽपि ॥ ९ ॥

मन्त्रार्थवाक्यशक्त्या दैववशादात्मदोषयोगाद् वा ।
सङ्घातभेदजननस्तज्ज्ञैः सङ्घात्यको ज्ञेयः ॥ १० ॥

या श्लक्ष्णनैपथ्यविशेषचित्रा
स्त्रीसंयुता या बहुनृत्तगीता ।
कामोपभोगप्रभवोपचारा
तां कैशिकीं वृत्तिमुदाहरन्ति ॥ ११ ॥

नर्म च नर्मस्फुञ्जो नर्मस्फोटोऽथ नर्मगर्भश्च ।
कैशिक्याश्चत्वारो भेदा ह्येते समाख्याताः ॥ १२ ॥

आस्थापितशृङ्गारं विशुद्धकरणं निवृत्तवीररसम् ।
हास्यप्रवचनबहुलं नर्म त्रिविधं विजानीयात् ॥ १३ ॥

नवसङ्गमसम्भोगो रतिसमुदयवेषवाक्यसंयुक्तः ।
ज्ञेयो नर्मस्फुञ्जो ह्यवसानभयात्मकश्चैव ॥ १४ ॥

मैं भी (युद्ध के लिये) उठता हूं, तुम भी अपनी शक्ति बता दो'—इस प्रकार दो लोगों के परस्पर संघर्ष से उत्थापक होता है (७) उत्थान करने वाली वस्तुओं का त्याग कर प्रयोजनवश अन्य अर्थ का ग्रहण किया जाय तो परिवर्तक जानना चाहिये (८)। अपमान करने वाले दुर्वचन, जो चुनौती देते हुए या बिना चुनौती के रागपूर्ण वचनों से उत्पन्न हो, सल्लापक होते हैं (९)। मन्त्रार्थ या वाक्य की शक्ति, भाग्यवश हुई दुर्घटना या अपने दोष के कारण शत्रुसमूह में भेद होना संघात्यक है (१०)।

हृदय को आकृष्ट करने वाले सुकुमार पहनावे और प्रसाधन की विशेषता से रमणीय या वैविध्यपूर्ण, स्त्रीबहुल, नृत्त और गीत की बहुलता वाली शृंगार के उपचार (व्यवहार) से युक्त कैशिकी वृत्ति होती है (११)। इसके चार भेद हैं—नर्म, नर्मस्फुज, नर्मस्फोट तथा नर्मगर्भ (१२)। शृंगार का स्थापक विशुद्ध करणों वाला, वीररस से रहित और हास्य जनक वार्तालाप से भरा हुआ नर्म[1] तीन प्रकार का है (१३)। नवीन संगम में प्रेम बढाने वाला वेष, वाक्य आदि से युक्त सम्भोग नर्मस्फुज[2] है इसके अवसान में भय होता है (१४)।

१ ईर्ष्या को सूचित करना, किसी उपालम्भ (शिकायत, उलाहना) देना तथा किसी के हृदयगत भाव को प्रकट करना ये तीन प्रकार नर्म के हैं। पहले का उदाहरण रत्नावली के दूसरे अंक में उदयन के द्वारा अंकित रत्नावली के चित्र पर वासवदत्ता द्वारा ईर्ष्या व्यक्त करना, दूसरे का उदाहरण भी उदयन के प्रति उसी प्रसंग में वासवदत्ता के संवाद तथा तीसरे का उदाहरण सुसंगता द्वारा चित्र बना कर रत्नावली के प्रति कथन है—(अभिभा० भा० ३, पृ० १०१)।

२ स्फुज का अर्थ विघ्न है। उदा०—रत्नावली में नायक नायिका के बीच नर्म (विनोद) का स्फुज वासवदत्ता के दोनों के बीच आ जाने से होता है।—वही

विविधानां भावानां लवैर्लवैर्भूषितो बहुविशेषैः ।
असमग्राक्षिप्तरसो नर्मस्फोटस्तु विज्ञेयः ॥ १५ ॥

विज्ञानरूपशोभाधनादिभिर्नायिको गुणैर्यत्र ।
प्रच्छन्नं व्यवहरते कार्यवशान्नर्मगर्भो ऽसौ ॥ १६ ॥

आरभटगुणप्राया तथैव बहुकपटवञ्चनोपेता ।
दम्भानृतवचनवती त्वारभटी नाम विज्ञेया ॥ १७ ॥

सङ्क्षिप्तकावपातौ वस्तूत्थापनमथापि सम्फेटः ।
ऐते ह्यस्या भेदा लक्षणमेषां सम्प्रवक्ष्यामि ॥ १८ ॥

*अन्वर्थशिल्पयुक्तो बहुपुस्तोत्थानचित्रनेपथ्यः ।*
सङ्क्षिप्तवस्तुविषयो ज्ञेयः सङ्क्षिप्तको नाम ॥ १९ ॥

हर्षभयमनुत्थानं विद्रवविनिपातसम्भ्रमाचरणम् ।
क्षिप्रप्रवेशनिर्गममवपातमिमं विजानीयात् ॥ २० ॥

सर्वरससमासकृतं सविद्रवाविद्रवाश्रयं वापि ।
नाट्यं विभाव्यते यत् तद्वद्वस्तूत्थापनं ज्ञेयम् ॥ २१ ॥

संरम्भसम्प्रयुक्तो बहुयुद्धनियुद्धकपटनिर्भेद ।
शस्त्रप्रहारबहुलः सम्फेटो नाम विज्ञेयः ॥ २२ ॥

हास्यशृङ्गारबहुला कैशिकी परिचक्षिता ।
सात्त्वती चापि विज्ञेया वीराद्भुतरसाश्रया ॥ २३ ॥

रौद्रे भयानके चैव विज्ञेयारभटी बुधैः ।
बीभत्से करुणे चैव भारती सम्प्रकीर्तिता ॥ २४ ॥

विभिन्न भावो[1] के छोटे अशो से तथा उनकी अनेक विशेषताओ से विभूषित जिसमे सारे रस आक्षिप्त या व्यक्त न हो वह नमस्फोट[2] है। (१५) जहाँ नायक विज्ञान, रूप, शोभा, धन आदि गुणो के द्वारा किसी प्रयोजन से प्रच्छन्न व्यवहार करे वहाँ नमगर्भ होता है (१६)।

(क्रोध, आवेग आदि) व रोचित गुणो से भरी हुई अत्यधिक कपट और छल से युक्त, दम्भ तथा झूठे वचनो वाली आरभटी वृत्ति जानना चाहिये (१७)। इसके चार भेद हैं—सक्षिप्तक अवपात वस्तूत्थापन तथा सफट। अब मैं इनके लक्षण बताता हूँ (१८)।

सायक शिल्प से युक्त अत्यधिक पुस्त[3] की विधियो वाला विचित्र नेपथ्य वाला जिसमे विषयवस्तु सक्षिप्त हो— ऐसा सक्षिप्तक जानना चाहिये (१९)।

जिसमे हर्ष और भय का उत्थान हो विद्रव (भगदड) विनिपात (गिरना) तथा सभ्रम (हडबडी) का आचरण हो तथा प्रवेश और निर्गम तेजी से हो उसे 'अवपात' जाने (२०)।

जिसम सभी रस समाहित हो विद्रव या अविद्रव से जिसमे नाट्य विभावित होता हो उसे वस्तूत्थापन जानना चाहिये (२१)।

हडबडी मे प्रयुक्त अत्यधिक युद्ध बाहुयुद्ध तथा कपट और चीरफाड से युक्त शस्त्रप्रहार की बहुलता वाला सफेट जानना चाहिये (२२)।

कैशिकी मे शृगार और हास्य का बाहुल्य रहता है सात्वती मे वीर अद्भुत और शात रसो का आश्रय रहता है। रौद्र और भयानक रसो की अधिकता मे आरभटी तथा बीभत्स और करुण की अधिकता होने पर भारती होती है (२३, २४)।



१ अभि० के अनुसार भय हास हर्ष, काम, रोष आदि भाव।

२ अभि० के अनुसार रत्नावली मे उदयन के सम्मुख चित्रफलक लेने के लिये साग रिका का भजती हुई सुसगता के कथन जिसके लिये तुम आयी थी वह यही है—मे हास्य का अश है हास्य नही। इसी पर सागरिका के प्रत्युत्तर म रौद्र का अश है। इस प्रकार के कथन मे नम (विनोद) तथा उससे ललित शृगार का स्फोट हुआ है।

३ 'पुस्त' के लिये द्र० नाशा० २१ ५ ६,—स० नाशा० २०, २-६

## ।। अथ विंशोऽध्यायः ।।

आहार्याभिनयो नाम ज्ञेयो नेपथ्यजो विधिः ।
तत्र कार्यः प्रयत्नस्तु नाट्यस्य शुभमिच्छता ।। १ ।।

चतुर्विधं तु नेपथ्यं पुस्तोऽलङ्कार एव च ।
तथाङ्गरचना चैव ज्ञेय सञ्जीवमेव च ।। २ ।।

पुस्तस्तु त्रिविधो ज्ञेयो नाना रूपप्रमाणत ।
सन्धिमो व्याजिमश्चैव वेष्टिमश्च प्रकीर्तितः ।। ३ ।।

किलिञ्जचर्मवस्त्राद्यैर्यद्रूपं क्रियते बुधैः ।
सन्धिमो नाम विज्ञेयः पुस्तो नाटकसंश्रयः ।। ४ ।।

व्याजिमो नाम विज्ञेयो यन्त्रेण क्रियते तु य ।
चेष्ट्यते चैव यद् रूपं वेष्टिमः स तु संज्ञितः ।। ५ ।।

शैलयानविमानानि चर्मवर्मायुधध्वजाः ।
ये क्रियन्ते हि नाट्ये तु स पुस्त इति संज्ञितः ।। ६ ।।

अलङ्कारस्तु विज्ञेयो माल्याभरणवाससाम् ।
नानाविधः समायोगो ऽप्यङ्गोपाङ्गविधिः स्मृत. ।। ७ ।।

वेष्टिमं वितत चैव सङ्घात्यं ग्रन्थिमं तथा ।
प्रालम्बितं तथा चैव माल्यं पञ्चविधं स्मृतम् ।। १८ ।।

चतुर्विधं तु विज्ञेयं नाट्ये ह्याभरणं बुधैः ।
आवेध्यं बन्धनीयं च क्षेप्यमारोप्यमेव च ।। ९ ।।

## ।। बीसवाँ अध्याय ।।

### आहार्याभिनय

नेपथ्य (वेषभूषा, प्रसाधन व रंगोपकरण) की विधि आहार्य अभिनय है। नाट्य का शुभ चाहने वालों को इसके लिये प्रयत्न करना चाहिये (१)। नेपथ्य चार प्रकार का है—पुस्त, अलंकार, अंगरचना तथा सजीव (२)। विभिन्न रूपों तथा प्रमाण (नाप) के अनुसार पुस्त तीन प्रकार का जानना चाहिये – संधिम व्याजिम तथा वेष्टिम (३)। जब नाट्यप्रयोग के लिये बाँस, चटाई चमड़ा, वस्त्र आदि से कोई आकृति बनायी जाय तो इसे संधिम नामक पुस्त जानना चाहिये (४)। जो यंत्रों द्वारा बनाया जाय, वह व्याजिम है तथा ऊपर से लाख या मांड से जोड़ लगा कर कुछ आकार बनाया जाय तो यह वेष्टिम है (५)।

मंच पर (संधिम, व्याजिम या वेष्टिम की विधियों से) पर्वत, रथ आदि वाहन, विमान, ढाल, अस्त्र शस्त्र, ध्वज आदि बना कर प्रयुक्त किये जायें तो (आहार्य अभिनय का यह प्रकार) पुस्त कहलाता है (६)।

माला, आभूषण तथा वस्त्र आदि का अंगों और उपांगों पर समायोजन अलंकार है (७)। मालाएँ पाँच प्रकार की हैं—वेष्टिम[१], वितत[२], संघात्य[३], ग्रथिम[४] तथा प्रालंबित[५] (८)।

नाट्य में विद्वानों को आभरण या आभूषण चार प्रकार का जानना चाहिये—आवेध्य[६], बंधनीय[७], क्षेप्य[८] तथा आरोप्य[९] (९)।

१ अनेक मालाएँ लपेट कर बनाया हुआ। २ एक दूसरे में श्लिष्ट मालाओं का समूह अथवा वस्त्र पहनने समय ऊपर उठाया हुआ माल्य समूह। ३ बिंधे मोतियों या फूलों के अनेक गुच्छों से बनायी मालाएँ। ४ गाँठ लगा कर बनायी मालाएँ। ५ नीचे तक लटकती हुई मालाएँ। ६ शरीर को बींध कर पहने जाने वाले कुंडल कानों के झुमके आदि ७ जो शरीर पर ऊपर से बाँधे जायँ—बाजूबंद, करधनी आदि। ८. जो सरका कर पहने जायँ—नूपुर, चूड़ियां आदि। ९ आरोप्य—जो शरीर पर ऊपर से डाले जायँ, जैसे विभिन्न प्रकार के हार।

सितो नीलश्च पीतश्च चतुर्थो रक्त एव च।
एते स्वभावजा वर्णा यैः कार्यं त्वङ्गवर्तनम् ॥ १० ॥

संयोगजाः पुनश्चान्ये उपवर्णा भवन्ति हि।
सितनीलसमायोगे कारण्डव इति स्मृतः ॥ ११ ॥

सितपीतसमायोगात् पाण्डुवर्णः प्रकीर्तितः।
सितरक्तसमायोगे पद्मवर्णः प्रकीर्तितः ॥ १२ ॥

पीतनीलसमायोगाद्धरितो नाम जायते।
नीलरक्तसमायोगाद् कषायो नाम जायते ॥ १३ ॥

रक्तपीतसमायोगाद् गौरवर्ण इति स्मृतः।
वर्तनाच्छादनं रूपं स्ववेषपरिवर्जितम् ॥ १४ ॥

नाट्यधर्मप्रवृत्तं तु ज्ञेय तत् प्रकृतिस्थितम्।
स्ववर्णमात्मनश्छाद्यं वर्णकैर्वेषसंश्रयैः ॥ १५ ॥

आकृतिस्तस्य कर्तव्या यस्य प्रकृतिरास्थिता।
यथा जन्तुः स्वभावं स्वं परित्यज्यान्यदैहिकम् ॥ १६ ॥

तत्स्वभावं हि भजते देहान्तरमुपाश्रितः।
वेषेण वर्णकैश्चैवाच्छादितः पुरुषस्तथा ॥ १७ ॥

परभावं प्रकुरुते यस्य वेषं समाश्रितः।
प्राणिसंज्ञा स्मृता ह्येते जीवबन्धाश्च येऽपरे ॥ १८ ॥

शैलप्रासादयन्त्राणि चर्मवर्मध्वजास्तथा।
नानाप्रहरणाद्याश्च तेऽप्राणिन इति स्मृताः।
अथवा कारणोपेता भवन्त्येते शरीरिणः ॥ १९ ॥

यः प्राणिनां प्रवेशो वै सजीव इति संज्ञितः।
चतुष्पदोऽथ द्विपदस्तथा चैवापदः स्मृतः ॥ २० ॥

जर्जरो दण्डकाष्ठं च तथैव प्रतिशीर्षकम्।

अगवर्तना के लिये चार स्वाभाविक रग हैं—सफेद नीला, पीला तथा लाल (१०)। इनके सयोग से अन्य उपवर्ण बनते हैं। सफेद और नीले का समान मिश्रण 'कारडव' कहलाता है। (११) सफेद और पीले को समभाग मिलाकर 'पाडु' वर्ण बनता है तथा सफेद और लाल को सम भाग मिलाकर 'पद्म' वर्ण (१२)। पीले । ौर नीले के सयोग से 'हरित' उत्पन्न होता है, तथा नीले और लाल के समान मश्रण से 'कषाय'। लाल और पीले का समान योग गौर वर्ण कहलाता है। (१३, १४ क)।

वर्तना (शरीर को रगने) के द्वारा अपने स्वाभाविक वेष को छिपाना नाट्य-धर्म की प्रवृत्ति है और नाट्य के पात्रो पर यह लागू होती है। विभिन्न रगो के द्वारा अपना सहज रग छिपाना चाहिये। जिसका वेष बनाना है उसके अनुसार रगो का प्रयोग करे। जिसकी भूमिका करनी है, इस विधि से उसकी आकृति बनाये (१४ख–१६ क)

जिस प्रकार जीव एक देह को छोडकर अन्य देह म प्रवेश करने पर उसी अन्य देह के स्वभाव को प्राप्त कर लेता है उसी प्रकार वेष और रगों स आच्छादित अभिनेता भी जिसकी भूमिका करता है, उसी के भाव को व्यक्त करने लगता है (१६ख—१८ क)।

[पुस्त की विधि से जो दृश्य बनाने हैं, वे प्राणी और अप्राणी दो प्रकार के हो सकने हैं।] जो जीवधारी है, वे 'प्राणी' कहे जाते हैं तथा पर्वत महल, यत्र, ढाल, ध्वज तथा विभिन्न हथियार अप्राणी। अथवा नाटक मे प्रयोजनवश य (पर्वत, हथियार आदि) भी शरीरधारी हो सकते हैं (१८ ख—१९)।

प्राणियो के रगमच पर प्रवेश को सजीव या सजीव कहते हैं। इसके अतर्गत चार पैर वाले, दो पैर वाले या पैर रहित प्राणी मच पर प्रदर्शित किये जाते हैं (२०)।

छत्रं च चामरं चैव ध्वजो भृङ्गार एव च ॥ २१ ॥
यत्किञ्चिन्मानुषे लोके द्रव्यं पुंसां प्रयोजकम् ।
यच्चोपकरणं सर्वं नाट्ये तत् सम्प्रकीर्तितम् ॥ २२ ॥
श्वेतभूम्या तु यो जात: पुष्यनक्षत्रजस्तथा ।
सङ्ग्राह्यो वै भवेद् वेणुर्जर्जरार्थे प्रयत्नतः ॥ २३ ॥
प्रमाणमङ्गुलानां तु शतमष्टोत्तरं भवेत् ।
पञ्चपर्वा चतुर्ग्रन्थिस्तालमात्रस्तथैव च ॥ २४ ॥
कपित्थबिल्ववंशेभ्यो दण्डकाष्ठं भवेदथ ।
वक्रं चैव हि कर्तव्य त्रिभागे लक्षणान्वितम् ॥ २५ ॥
यत् किञ्चिदस्मिन् लोके तु चराचरसमन्विते ।
विहितं कर्म शिल्पं वा तत्तूपकरणं स्मृतम् ॥ २६ ॥
या काष्ठयन्त्रभूयिष्ठा कृता सृष्टिर्महात्मना ।
न सास्माकं नाट्ययोगे कस्मात् खेदावहा हि सा ॥ २७ ॥
यद् द्रव्यं जीवलोके तु नाना लक्षणलक्षितम् ।
तस्यानुकृतिसंस्थानं नाट्योपकरणं भवेत् ॥ २८ ॥
लोकधर्मी भवेत् त्वन्या नाट्यधर्मी तथा परा ।
स्वभावो लोकधर्मी तु विभावो नाट्यमेव हि ॥ २९ ॥
आयसं तु न कर्तव्यं न च सारमय तथा ।
नाट्योपकरण तज्ज्ञैर्गुरुखेदकरं भवेत् ॥ ३० ॥
काष्ठचर्मसु वस्त्रेषु जतुवेणुदलेषु च ।
नाट्योपकरणानीह लघुकर्माणि कारयेत् ॥ ३१ ॥
चर्मवर्मध्वजाः शैलाः प्रासादा देवतागृहा ।
हयवारणयानानि विमानानि गृहाणि च ॥ ३२ ॥
पूर्वं वेणुदलैः कृत्वा कृतीर्भावसमाश्रयाः ।
ततः सुरङ्गैराच्छाद्य वस्त्रैः सारूप्यमानयेत् ॥ ३३ ॥

[मच पर प्रमुख रूप से उपयुक्त उपकरण ये हैं—] जजर दण्डकाष्ठ, प्रतिशीर्षक छत्र चामर ध्वज तथा भगार (२१)। इस मनुष्य लोक म मनुष्यो के काम मे आने वाली जो भी वस्तु है वह सब नाटय मे उपकरण कही जा सकती है (२२)। जर्जर के लिये प्रयत्नपूवक ऐसा बाँस ले जो श्वेत भूमि मे उत्पन्न हो तथा पुष्यनक्षत्र मे हुआ हो (२३)। इसकी नाप एक सौ आठ अगुल है। इसमे पाँच पर्व (पेरे) चार गाँठे हो तथा यह ताल मात्र हो (ग्रथियाँ अधिक निकली हुई न हो) (२४)।

दडकाष्ठ कैथे बेल या बास के पेड से बनाना चाहिये। यह लक्षणो से युक्त तथा तीन भागो पर टेढा हो (२५)।

इस चराचरयुक्त जगत् मे जो कुछ भी कम या शिल्प है वह उपकरण है (२६)।

महात्मा (विश्वकर्मा) ने यह जो काष्ठयत्र बहुल सृष्टि की है, वह हमारे लिये नाटय की दृष्टि स उपयोगी नही है, क्योकि वह (भारी होने से) खेदजनक है (२७)।

इस जीवलोक मे विभिन्न लक्षणो से लक्षित जो भी द्रव्य है उसकी अनुकृति मे निर्मित रचना नाट्योपकरण है (२८)। यह अनुकृति दो तरह की हो सकती है—लोकधर्मी और नाटयधर्मी। लोकधर्मी वस्तु का स्वभाव है, विभाव होने पर वही नाटय बन जाता है (२९)।

नाटयोपकरण लोहे का तथा भारी नहीं बनाना चाहिये क्योकि भारी होने से वह खेदजनक होगा (३०)।

लकडी, चमडा, वस्त्र लाख तथा बास से हल्के फुल्के नाटयोपकरण बनाना चाहिये (३१)। ढाल ध्वज, पर्वत, महल मदिर घोड, हाथी रथ विमान तथा घर–ये सब पहले उस-उस वस्तु की आकृति बाँस से बनाकर अच्छी तरह रगे वस्त्रो से ढक कर उसके जैसा रूप आकृति दे दे (३२)।

•

## ॥ अथ एकविंशोऽध्यायः ॥

सामान्याभिनयो नाम ज्ञेयो वागङ्गसत्त्वजः ।
तत्र कार्यः प्रयत्नस्तु नाट्यं सत्त्वे प्रतिष्ठितम् ॥ १ ॥

सत्त्वातिरिक्तोऽभिनयो ज्येष्ठ इत्यभिधीयते ।
समसत्त्वो भवेन्मध्य सत्त्वहीनोऽधमः स्मृतः ॥ २ ॥

अलङ्कारास्तु नाट्यज्ञैर्ज्ञेया भावरसाश्रयाः ।
यौवने ऽभ्यधिका स्त्रीणां विकारा वक्त्रगात्रजाः ॥ ३ ॥

आदौ त्रयोऽङ्गजा स्तेषा दश स्वाभाविकाः परे ।
अयत्नजाः पुनः सप्त रसभावोपबृंहिताः ॥ ४ ॥

देहात्मकं भवेत् सत्त्व सत्त्वाद् भावः समुत्थितः ।
भावात् समुत्थितो हावो हावाद्धेला समुत्थिता ॥ ५ ॥

हेला हावश्च भावश्च परस्परसमुत्थिताः ।
सत्त्वभेदे भवन्त्येते शरीरे प्रकृतिस्थिताः ॥ ६ ॥

वागङ्गमुखरागैश्च सत्त्वेनाभिनयेन च ।
कवेरन्तर्गतं भावं भावयन् भाव उच्यते ॥ ७ ॥

तत्राक्षिभ्रू विकाराढ्य. शृङ्गाराकारसूचकः ।
सग्रीवारेचको ज्ञेयो हावः स्थितसमुत्थितः ॥ ८ ॥

यो वै हावः स एवैषा शृङ्गाररससम्भवा ।
समाख्याता बुधैर्हेला ललिताभिनयात्मिका ॥ ९ ॥

## ॥ इक्कीसवाँ अध्याय ॥

### सामान्याभिनय

वाक्, अग और सत्त्व के सम्मिलित प्रयोग से सामान्याभिनय होता है अभिनेताओं को इसमे प्रयत्न करना चाहिये, क्योंकि नाट्य सत्त्व मे प्रतिष्ठित है (१)। जिसमे सत्त्व का उत्कर्ष हो वह अभिनय ज्येष्ठ है, जिसम सत्त्व समान रूप से प्रयुक्त हो वह मध्यम तथा सत्त्व से रहित अभिनय अधम है (२)। नाटय के जानकार लोगो को भाव और रस पर आधारित अलकारो से परिचित होना चाहिये। ये अलकार स्त्रियो के यौवन मे मुख और देह से उत्पन्न विकार हैं। इनमे तीन अगज, दस स्वाभाविक तथा रस और भाव से परिपुष्ट सात अयत्नज अलकार होते हैं (३, ४)। सत्त्व देहात्मक होता है, सत्त्व से भाव व्यक्त होता है, भाव से हाव और हाव से हेला की अभिव्यक्ति होती है (५)। हेला, हाव और भाव—ये एक दूसरे को व्यक्त करने वाले सत्त्व के भेद से अभिनेता के देह मे प्रकट विकार हैं।

वाक, अग, मुखराग तथा सात्त्विक अभिनय—(चारो प्रकार के अभिनयो से) कवि के अन्त स्थित भाव को भावित कराने वाला 'भाव है (७)।

आंखो और भौहो के सचालन की प्रचुरतावाला, शृगार को सूचित करने वाला, ग्रीवा की रेचना से युक्त चित्तवृत्तियो से उत्पन्न होने वाली भाव की अवस्था ही 'हाव' है। हाव' ही शृगार रस के आश्रित होकर ललित अभिनय से युक्त 'हेला' बन जाता है (८, ९)। [इस प्रकार भाव, हाव और हेला—ये तीन अगज अलकार हुए।]

लीला विलासो विच्छित्तिर्विभ्रमः किलकिञ्चितम् ।
मोट्टायितं कुट्टमितं बिब्बोको ललितं तथा ॥ १० ॥

विहृतं चेति विज्ञेया दश स्त्रीणां स्वभावजाः ।
वागङ्गालङ्कारैः श्लिष्टैः प्रीतिप्रयोजितैर्मधुरैः ।
इष्टजनस्यानुकृतिर्लीला ज्ञेया प्रयोगज्ञैः ॥ ११ ॥

स्थानासनगमनानां हस्तभ्रूनेत्रकर्मणां चैव ।
उत्पद्यते विशेषो यः श्लिष्ट स तु विलासः स्यात् ॥ १२ ॥

माल्याच्छादनभूषणविलेपनानामनादरन्यासः ।
स्वल्पोऽपि परां शोभां जनयति यस्मात् तु विच्छित्तिः ॥ १३ ॥

विविधानामर्थानां वागङ्गाहार्यसत्त्वयोगानाम् ।
मदरागहर्षजनितो व्यत्यासो विभ्रमो ज्ञेय ॥ १४ ॥

स्मितरुदितहसितभयहर्षगर्वदुःखश्रमाभिलाषाणाम् ।
सङ्करकरणं हर्षादसकृत् किलकिञ्चितं ज्ञेयम् ॥ १५ ॥

इष्टजनस्य कथायां लीलाहेलादिदर्शने वापि ।
तद्भावभावनाकृतमुक्त मोट्टायितं नाम ॥ १६ ॥

केशस्तनाधरादिग्रहणादतिहर्षसम्भ्रमोत्पन्नम् ।
कुट्टमितं विज्ञेयं सुखमपि दुःखोपचारेण ॥ १७ ॥

इष्टानां भावानां प्राप्तावभिमानगर्वसम्भूतः ।
स्त्रीणामनादरकृतो बिब्बोको नाम विज्ञेय ॥ १८ ॥

हस्तपादाङ्गविन्यासो भ्रूनेत्रोष्ठप्रयोजितः ।
सौकुमार्याद् भवेद् यस्तु ललितं तत्प्रकीर्तितम् ॥ १९

वाक्यानां प्रीतियुक्तानां प्राप्तानां यदभाषणम् ।
व्याजात् स्वभावतो वापि विहृतं नाम तद् भवेत् ॥ २० ॥

शोभा कान्तिश्च दीप्तिश्च तथा माधुर्यमेव च ।
धैर्यं प्रागल्भ्यमौदार्यमित्येते स्युरयत्नजाः ॥ २१ ॥

स्त्रियों के दस स्वाभाविक अलंकार हैं—लीला, विलास, विच्छित्ति, विभ्रम, किलकिंचित, मोट्टायित, कुट्टमित, बिब्बोक, ललित तथा विहृत (१०)।

वाचिक और आंगिक अभिनयों तथा शेष अलंकारों के द्वारा प्रेम के कारण प्रियजन की मधुर अनुकृति 'लीला' है (११)। खड़े रहने, बैठने, चलने तथा हस्त, भ्रू, नेत्र के कर्मों को इनके साथ प्रयोजित करने से जो श्लिष्ट विशेषता आती है वह 'विलास' है (१२)।

माला, वस्त्र, गहने, लेप आदि को उपेक्षा के साथ थोड़ा सा भी लगाने पर परम शोभा जिससे उत्पन्न हो जाय वह विच्छित्ति है (१३)।

वाचिक, आंगिक, आहार्य तथा सात्त्विक अभिनयों के साथ विविध अर्थों का मद, राग या हर्ष के कारण उलटफेर होना विभ्रम' है (१४)।

हर्ष के कारण मुस्कान, रोना, हँसना, भय, हर्ष, गर्व, दुःख, श्रम तथा अभिलाष का बार-बार संकर करना किलकिंचित' है (१५)।

प्रियजन के विषय में बातचीत करते हुए या उनकी लीला, हेला आदि के दर्शन में उसी की भावना में भर कर की गयी चेष्टा और कही गयी उक्ति मोट्टायित है (१६)। केश, स्तन, अधर आदि के ग्रहण से अत्यंत हर्ष और सम्भ्रम के कारण उत्पन्न सुख जिसे दुःख का बहाना बना कर ग्रहण किया जाय कुट्टमित जानना चाहिये (१७)।

इष्ट वस्तुओं की प्राप्ति में अभिमान और गर्व के कारण उत्पन्न स्त्रियों का अनादर-भाव बिब्बोक है (१८)।

भौहों, नेत्रों और ओठों से प्रयोजित सौकुमार्यपूर्वक हस्त, पाद आदि अंगों का विन्यास ललित' कहा जाता है (१९)।

प्रेम से युक्त वचन के अवसर होने पर भी स्वभाववश या किसी बहाने से न कहे जायँ, तो वह विहृत' कहलाता है (२०)।

अयत्नज अलंकार ये हैं—शोभा, कान्ति, दीप्ति, माधुर्य, धैर्य, प्रागल्भ्य तथा औदार्य (२१)।

रूपयौवनलावण्यैरुपभोगोपबृंहितैः ।
अलङ्करणमङ्गानां शोभेति परिकीर्तिता ॥ २२ ॥

विज्ञेया च तथा कान्तिः शोभैवापूर्णमन्मथा ।
कान्तिरेवातिविस्तीर्णा दीप्तिरित्यभिधीयते ॥ २३ ॥

सर्वावस्थाविशेषेसु दीप्तेषु ललितेषु च ।
अनुल्वणत्वं चेष्टाया माधुर्यमिति संज्ञितम् ॥ २४ ॥

चापलेनानुपहता सर्वार्थेष्वविकत्थना ।
स्वाभाविकी चित्तवृत्तिर्धैर्यमित्यभिधीयते ॥ २५ ॥

प्रयोगनिस्साध्वसता प्रागल्भ्यं समुदाहृतम् ।
औदार्यं प्रश्रयः प्रोक्तः सर्वावस्थानुगो बुधैः ॥ २६ ॥

शोभा विलासो माधुर्यं स्थैर्यं गाम्भीर्यमेव च ।
ललितौदार्यतेजांसि सत्त्वभेदास्तु पौरुषाः ॥ २७ ॥

दाक्ष्यं शौर्यमथोत्साहो नीचार्थेषु जुगुप्सनम् ।
उत्तमैश्च गुणैः स्पर्धा यतः शोभेति सा स्मृता ॥ २८ ॥

धीरसञ्चारिणी दृष्टिर्गतिर्गोवृषभाश्रिता ।
स्मितपूर्वमथालापो विलास इति कीर्तितः ॥ २९ ॥

अभ्यासात् करणानां तु श्लिष्टत्वं यत्र जायते ।
महत्स्वपि विकारेषु तन्माधुर्यमिति स्मृतम् ॥ ३० ॥

धर्मार्थकामसंयुक्ताच्छुभाशुभसमुत्थितात् ।
व्यवसायादचलनं स्थैर्यमित्यभिसंज्ञितम् ॥ ३१ ॥

यस्य प्रभावादाकारा हर्षक्रोधभयादिषु ।
भावेषु नोपलक्ष्यन्ते तद्गाम्भीर्यमिति स्मृतम् ॥ ३२ ॥

अबुद्धिपूर्वकं यत् तु निर्विकारस्वभावजम् ।
शृङ्गाराकारचेष्टत्वं ललितं तदुदाहृतम् ॥ ३३ ॥

उपभोग से परिपुष्ट रूप, यौवन और लावण्य[1] के द्वारा अंगों का अलंकरण 'शोभा' है। मन्मथ (काम भाव) से परिपूर्ण शोभा ही 'कांति' जाननी चाहिये तथा अत्यंत विस्तीर्ण कांति ही 'दीप्ति' कही जाती है (२३)। सभी विशेष अवस्थाओं में, दीप्ति या ललित में चेष्टा की रमणीयता माधुर्य है (२४)।

जो चंचलता से बाधित न हो, सभी स्थितियों में बडबोलेपन से रहित हो—ऐसी स्वाभाविक चित्तवृत्ति धैर्य कही जाती है (२५)।

प्रयोग[2] में घबराहट न होना प्रागल्भ्य है तथा सभी अवस्थाओं में साथ रहने वाले विनय को विद्वानों ने 'औदार्य' कहा है (२६)।

पुरुषों के सत्त्व के आठ भेद हैं शोभा, विलास, माधुर्य, स्थैर्य, गाम्भीर्य, ललित, औदार्य तथा तेजस् (२७)।

दक्षता शौर्य, उत्साह अधम वस्तुओं से घृणा तथा उत्तम गुणों में स्पर्धा जिससे हो, वह 'शोभा' है (२८)।

धैर्य से सञ्चारित दृष्टि तथा गो या वृषभ के समान सुन्दर गति और मुस्कान के साथ बातचीत—ये विलास कहलाते हैं (२९)।

अभ्यास[3] के कारण बड़े विकारों में भी करणों[4] का समंजस होना माधुर्य है (३०)।

शुभ या अशुभ से प्राप्त, धर्म, अर्थ और काम से संयुक्त निर्णय से विचलित न होना स्थैर्य है (३१)।

जिसके प्रभाव से हर्ष, क्रोध और भय भावों में भी आकार पता न चले, वह 'गाम्भीर्य' है (३२)।

बिना सोचे-समझे, निर्विकार स्वभाव से उत्पन्न शृंगार के अनुरूप चेष्टा होना 'ललित' कहा जाता है (३३)।

---

१ अभिनव के अनुसार रूप, यौवन और लावण्य पुरुष के द्वारा उपभुज्यमान होने पर अन्य ही छाया का परिपोष करते हैं। वह छाया मन्द, मध्य, तीव्र के क्रम से संभोग की स्थिति में शोभा, कांति और दीप्ति का आश्रय बनती है।

२ अभिनव के अनुसार चौंसठ कामकलाओं का प्रयोग।

३ अभिनव के अनुसार युद्ध, बाहुयुद्ध, व्यायाम आदि का अभ्यास।

४ करण का अर्थ अभिनव ने यहाँ करचरणादिक्रिया लिया है। इस पारिभाषिक अर्थ में करण नाशा० चतुर्थ अ० में प्रतिपादित है। प० बाबू लाल शुक्ल ने करण का सामान्य अर्थ (इन्द्रिय) लिया है।

दानमभ्युपपत्तिश्च तथा च प्रियभाषणम् ।
स्वजने च परे वापि तदौदार्यं प्रकीर्तितम् ।। ३४ ।।

अधिक्षेपावमानादे. प्रयुक्तस्य परेण यत् ।
प्राणात्ययेऽप्यसहनं तत् तेजः समुदाहृतम् ।। ३५ ।।

•

पडात्मकस्तु शारीरो वाक्यं सूचाङ्कुरस्तथा ।
शाखा नाट्यायितं चैव निवृत्यङ्कुर एव च ।। ३६ ।।

नानारसार्थयुक्तैर्वृत्तनिबन्धैः कृत. सचूर्णपदैः ।
प्राकृतसंस्कृतपाठो वाक्याभिनयो बुधैर्ज्ञेयः ।। ३७ ।।

वाक्यार्थो वाक्यं वा सत्त्वाङ्गैः सूच्यते यदा पूर्वम् ।
पश्चाद् वाक्याभिनयः सूचेत्यभिसंज्ञिता सा तु ।। ३८ ।।

हृदयस्थो निर्वचनैरङ्गाभिनयः कृतो निपुणसाध्यः ।
सूचैवोत्पत्तिकृतो विज्ञेयस्त्वङ्कुराभिनयः ।। ३९ ।।

यत् शिरोमुखजङ्घोरुपाणिपादैर्यथाक्रमं क्रियते ।
शाखादर्शनमार्गः शाखाभिनयः स विज्ञेयः ।। ४० ।।

नाट्यायितमुपचारैर्यः क्रियते ऽभिनयसूचया नाट्ये ।
कालप्रकर्षहेतोः प्रवेशकैः सङ्गमो यावत् ।। ४१ ।।

स्थाने ध्रुवास्वभिनयो यः क्रियते हर्षशोकरोषाद्यैः ।
भावरससम्प्रयुक्तैर्ज्ञेयं नाट्यायितं तदपि ।। ४२ ।।

यत्रान्योक्तं वाक्यं सूचाभिनयेन योजयेदन्यः ।
तत्सम्बन्धार्थकथं भवेन्निवृत्यङ्कुरः सो ऽ य ।। ४३ ।।

शिरोहस्तकटीवक्षोजङ्घोरुकरणेषु तु ।
सम. कर्मविभागो य. सामान्याभिनयस्तु सः ।। ४४ ।।

ललितैर्हस्तसञ्चारैस्तथा मृद्वङ्गचेष्टितैः ।
अभिनेयस्तु नाट्यज्ञै रसभावसमन्वितैः ।। ४५ ।।

अपने प्रिय जन तथा अन्य के प्रति भी दान, स्वीकार तथा प्रियभाषण करना 'औदार्य' कहा जाता है (३४)।

दूसरे (शत्रु) के द्वारा कहे गये अपशब्द या किये गये अपमान को प्राणो के व्यय होने पर भी सहन न करना 'तेजस्' कहा जाता है (३५)।

[यहाँ तक सामान्याभिनय के अतर्गत सत्त्व पर आधारित अभिनय बताया। अब शारीर अभिनय बताते हैं] शारीर अभिनय छ प्रकार का है—वाक्य, सूचा, अकुर, शाखा, नाटयायित तथा निवृत्यकुर (३६)।

गद्य या पद्य मे निबद्ध सस्कृत या प्राकृत भाषा मे विभिन्न रसो की सामग्री से युक्त पाठ वाक्याभिनय जानना चाहिये (३७)। वाक्यार्थ या वाक्य को सात्त्विक और आगिक अभिनय के द्वारा पहले सूचित कर दिया जाय, और बाद म वाक्याभिनय किया जाय तो इसे 'सूचा' कहते हैं (३८)। निर्वचन या बिना वाचिक अभिनय के हृदयस्थ भाव का आगिक अभिनय किया जाय फिर सूचा के द्वारा उन भावो को शब्दो के द्वारा व्यक्त किया जाय, तो यह अकुराभिनय है (३६)।

सिर, मुख जघा (पिंडली), ऊरु (जघन) हाथ तथा पाँव से यथाक्रम शाखा के अनुसार किया गया अभिनय 'शाखाभिनय'[1] है (४०)। नाट्य मे उपचारपूर्वक काल-प्रकर्ष की दृष्टि से मच पर प्रवेश करने वाले पात्रों से समागम होते समय सचाभिनय के साथ किया जाने वाला अभिनय नाट्यायित[2] है (४१)। ध्रुवागान के समय हर्ष, शोक, रोष आदि क साथ भाव और रस की अभिव्यक्ति करते हुए जो अभिनय किया जाय वह भी नाटयायित है (४२)। अन्य पात्र के द्वारा कथित वाक्य को कोई पात्र सूचाभिनय स सयोजित करता हुआ उसका विस्तार करे तो यह निवृत्यकुर है (४३)। सिर हाथ, कमर वक्ष, पिंडली तथा ऊरु—इनकी चेष्टाओं मे समान क्रियाएँ होना सामान्याभिनय है (४४)।

रस और भाव से समन्वित मृदु आगिक चेष्टाओ के साथ ललित हस्तसचारपूर्वक सामान्याभिनय किया जाना चाहिये (४५)।

---

१ नाशा० (८ १५) के अनुसार आगिक अभिनय शाखा है। कुछ आचार्यों ने अगुलियो के सचालन या करवर्तना को भी शाखा कहा है।

२ अभि० के अनु ार जिसमे नट स्वय सामाजिक होकर नाट्य देखने लगें, नाटयायित है।

अनुद्धतमसम्भ्रान्तमनाविद्धाङ्गचेष्टितम् ।
लयतालकलापातप्रमाणनियतात्मकम् ॥ ४६ ॥

सुविभक्तपदालापमनिष्ठुरमकाहलम् ।
यदीदृशं भवेन्नाट्यं ज्ञेयमाभ्यन्तरं तु तत् ॥ ४७ ॥

एतदेव विपर्यस्तं स्वच्छन्दगतिचेष्टितम् ।
अनिबद्धगीतवाद्यं नाट्यं बाह्यमिति स्मृतम् ॥ ४८ ॥

लक्षणाभ्यन्तरत्वाद्धि तदाभ्यन्तरमिष्यते ।
शास्त्रबाह्यं भवेद्यस्तु तद् बाह्यमिति भण्यते ॥ ४९ ॥

अनाचार्योषिता ये च ये च शास्त्रबहिष्कृताः ।
बाह्यं प्रयुञ्जते ते तु अज्ञात्वाचार्यकीं क्रियाम् ॥ ५० ॥



[आभ्यतर नाट्य]—अनुद्धत, असभ्रात (हड़बड़ी या घबराहट से रहित), तीव्रवेग वाली आंगिक चेष्टाओ से रहित लय, ताल कला पात और प्रमाण से नियत, जिसमे पदो का उच्चारण साफ-साफ अलग अलग किया जाय जो कर्कश और जोर से सुनाई देने वाला न हो—इस प्रकार का नाट्याभिनय किया जाय, तो आभ्यतर नाट्य होता है (४६-४७)। आभ्यतर नाट्य का ही उलटा स्वच्छद गति और चेष्टाओ वाला, गीत और वाद्य के सयोजन से रहित नाट्य बाह्य नाट्य कहा जाता है (४८)। नाट्यशास्त्रीय लक्षणो के भीतर होने से पहले को आभ्यतर नाट्य तथा शास्त्र बाह्य होने से दूसर को वाह्य नाट्य कहत हैं (४९)। जो आचार्य के पास रह कर नाट्य मे दीक्षित नही हो पाये जो शास्त्र से बहिष्कृत है वे आचार्यनिर्दिष्ट क्रिया को न जान कर बाह्य नाट्य का प्रयोग करते है।



## ॥ अथ द्वाविंशोऽध्यायः ॥

समासतस्तु प्रकृतिस्त्रिविधा परिकीर्तिता ।
पुरुषाणामथ स्त्रीणामुत्तमाधममध्यमा ॥ १ ॥
जितेन्द्रियज्ञानवती नानाशिल्पविचक्षणा ।
दक्षिणाथमहालक्ष्या भीतानां परिसान्त्वनी ॥ २ ॥
नानाशास्त्रार्थसम्पन्ना गाम्भीर्यौदार्यशालिनी ।
स्थैर्यत्यागगुणोपेता ज्ञेया प्रकृतिरुत्तमा ॥ ३ ॥
लोकोपचारचतुरा शिल्पशास्त्रविशारदा ।
विज्ञानमाधुर्ययुता मध्यमा प्रकृतिः स्मृता ॥ ४ ॥
सूचकाः पापकर्माणः परद्रव्यापहारिणः ।
एभिर्दोषैस्तु सम्पन्ना भवन्तीहाधमा नराः ॥ ५ ॥
अत्र चत्वार एव स्युर्नायिकाः परिकीर्तिताः ।
मध्यमोत्तमप्रकृतौ नानालक्षणलक्षिताः ॥ ६ ॥
धीरोद्धता धीरललिता धीरोदात्तास्तथैव च ।
धीरप्रशान्तकाश्चैव नायकाः परिकीर्त्तिताः ॥ ७ ॥

## ॥ बाईसवाँ अध्याय ॥

### प्रकृतिविचार

संक्षेप में नाटक के सभी स्त्री-पुरुष पात्रों के स्वभाव तीन प्रकार के होते हैं—उत्तम, मध्यम तथा अधम (१)। जितेंद्रिय, ज्ञान से युक्त विभिन्न शिल्पों में दक्ष उदार, महान् लक्ष्य वाली डरे हुए लोगों को सांत्वना देने वाली विभिन्न शास्त्रों के अर्थ से सम्पन्न, गाम्भीर्य तथा औदार्य से युक्त स्थैर्य और त्याग के गुणों वाली प्रकृति उत्तम जानना चाहिये (२, ३)।

लोकोपचार में चतुर, शिल्पशास्त्र में विशारद तथा विज्ञान और माधुर्य से युक्त प्रकृति मध्यमा प्रकृति होती है (४)। चुगलखोर, पापकर्म करने वाले, दूसरे के धन का अपहरण करने वाले—इस तरह के दोषों से भरे लोग अधम प्रकृति वाले होते हैं (५)।

मध्यम और उत्तम प्रकृति में विभिन्न लक्षणों से लक्षित चार प्रकार के नायक होते हैं—धीरोद्धत, धीरललित, धीरोदात्त तथा धीरप्रशांत (६-७)



## ॥ अथ त्रयोविंशोऽध्यायः ॥

अङ्गाद्यभिनयस्यैव यो विशेषः क्वचित् क्वचित् ।
अनुक्त उच्यते चित्रः स चित्राभिनयः स्मृतः ॥ १ ॥

उत्तानौ तु करौ कृत्वा स्वस्तिकौ पार्श्वसंस्थितौ ।
उद्वाहितेन शिरसा तथा चोर्ध्वनिरीक्षणात् ॥ २ ॥

प्रभातं गगनं रात्रिं प्रदोषं दिवसं तथा ।
ऋतून् घनान् वनान्तांश्च विस्तीर्णांश्च जलाशयान् ॥ ३ ॥

दिशो ग्रहान् सनक्षत्रान् किञ्चित् स्वस्थं च यद्भवेत् ।
तस्य त्वभिनयः कार्यो नाना दृष्टि समन्वितः ॥ ४ ॥

एभिरेव करैर्भूयस्तेनैव शिरसा पुनः ।
अधो निरीक्षणेनाथ भूमिस्थान् सम्प्रदर्शयेत् ॥ ५ ॥

स्पर्शस्य ग्रहणेनैव तथोल्लुकसनेन च ।
चन्द्रज्योत्स्नां सुखं वायुं रसं गन्धं च निर्दिशेत् ॥ ६ ॥

वस्त्रावगुण्ठनात् सूर्यं रजोधूमानिलास्तथा ।
भूमितापमथोष्णं च कुर्याच्छायाभिलाषत. ॥ ७ ॥

ऊर्ध्वांकिकरदृष्टिस्तु मध्याह्ने सूर्यमादिशेत् ।
उदयास्तगतं चैव विस्मयार्थैः प्रदर्शयेत् ॥ ८ ॥

# ।। तेईसवाँ अध्याय ।।

## चित्राभिनय

आंगिक अभिनय की कुछ विशेषताएँ, जो पहले नही बतायी गयी, चित्राभिनय के अतर्गत आती हैं (१)।

हाथो को उत्तान (ऊपर उठी स्थिति मे) कर के पार्श्व मे स्वस्तिक बना कर रखा जाय और उद्वाहित सिर से ऊपर देखे तो प्रभात गगन रात्रि सांझ दिन ऋतुएँ, बादल, वन के छोर, बड़े जलाशय दिशाएँ ग्रह, नक्षत्र तथा जो कुछ भी आकाश मे स्थित हो विभिन्न दृष्टियों का उपयोग करते हुए उसका अभिनय करे। उपर्युक्त हस्त (उत्तान और स्वस्तिक) के द्वारा तथा उसी शिर (उद्वाहित) के द्वारा नीचे देखने पर भूमि पर स्थित (विभिन्न वस्तुओ का) प्रदर्शन करे।

स्पर्श के ग्रहण (जैसे किसी को छू रहा हो ऐसा दिखाकर) तथा उल्लुकसन (उलूक की मुद्रा मे ऊपर की ओर हिलाना) के द्वारा चद्रमा, चाँदनी, सुख, वायु, रस तथा गध का निर्देश करे। (६) वस्त्र का अवगुठन बना कर सूय धल, धुआँ का तथा हवा और लू, गर्मी आदि का अभिनय छाया की अभिलाषा के द्वारा करे (७)। आँकेकर दृष्टि को ऊपर उठा कर मध्याहन के सूर्य का निर्देश करे तथा उदय होते और अस्त होते सूर्य को विस्मय के भाव द्वारा प्रदर्शित करे (८)।

यानि सौम्यार्थयुक्तानि सुखभावकृतानि च।
गात्रस्पर्शैस्सरोमाञ्चैस्तेषामभिनयो भवेत् ॥ ९ ॥

यानि स्युस्तीक्ष्णरूपाणि तानि चाभिनयेत् सुधीः।
अंसस्पर्शैस्तथोद्वेगैस्तथा मुखविकुण्ठनैः ॥ १० ॥

यज्ञोपवीतदेशस्थमरालं हस्तमादिशेत्।
स्वस्तिकौ विच्युतौ हारस्रग्दामार्थान् निदर्शयेत् ॥ ११ ॥

भ्रमणेन प्रदेशिन्याः दृष्टे परिगमेन च।
अलपद्मकपीडायाः सर्वार्थग्रहणं भवेत् ॥ १२ ॥

श्रव्यं श्रवणयोगेन दृश्यं दृष्टिविलोकनैः।
आत्मस्थं परसंस्थं वा मध्यस्थं वा विनिर्दिशेत् ॥ १३ ॥

विद्युदुल्काघनरवाविस्फुलिङ्गार्चिषस्था ।
त्रस्ताङ्गाक्षिनिमेषैश्च तेऽभिनेयाः प्रयोक्तृभि ॥ १४ ॥

उद्वेष्टितपरावृत्तौ करौ कृत्वा नतं शिरः।
असंस्पर्शे तयानिष्टे जिह्मदृष्टेन कारयेत् ॥ १५ ॥

वायुमुष्णं तमस्तेजो मुखप्रच्छादनेन च।
रेणुतोयपतङ्गांश्च भ्रमरांश्च निवारयेत् ॥ १६ ॥

कृत्वा स्वस्तिकसंस्थानौ पद्मकोशावधोमुखौ।
सिंहर्क्षवानरव्याघ्रश्वापदांश्च निरूपयेत् ॥ १७ ॥

स्वस्तिकौ त्रिपताकौ तु गुरूणां पादवन्दने।
खटकस्वस्तिकौ चापि प्रतोदग्रहणे स्मृतौ ॥ १८ ॥

छत्रध्वजपताकाश्च निर्देश्या दण्डधारणात्।
नाना प्रहरणं चाथ निर्देश्यं धारणाश्रयम् ॥ १९ ॥

शुकाश्च शारिकाश्चैव सूक्ष्मा ये चापि पक्षिणः।
शिखि सारसहंसाद्या. स्थूला ये ऽपि स्वभावतः ॥ २० ॥

सुखकारक सौम्य पदार्थों का अभिनय अगो के स्पर्श को रोमाच के साथ दिखा कर होता है (९)।

तीक्ष्ण पदार्थों का अभिनय बुद्धिमान नट कधे के स्पर्श, उद्वेग और मुँह फेरने के द्वारा करे (१०)।

अराल हस्त को यज्ञोपवीत (जनेऊ) पहनने के स्थान की ओर ले जाकर नीचे की ओर स्वस्तिक बनाये, तो इससे हार, माला आदि का निर्देश होता है (११)।

प्रदेशिनी (तर्जनी) अगुली को घुमाने और दृष्टि को आसपास डालने तथा अलपद्म हस्त की अगुलियो को मिला कर हथेली पर दबाने से सभी पदार्थों का ग्रहण होता है (१२)। श्रव्य वस्तु का सुनने के प्रदशन और दृश्य का दृष्टि डालने पर निर्देश होता है, ये वस्तुएँ आत्मस्थ, परसस्थ या मध्यस्थ हो सकती हैं (१३)। बिजली, उल्का, बादल की गडगडाहट, चिंगारी, लपट आदि त्रस्त चक्षु और पलक झपकाने के द्वारा अभिनीत होते हैं (१४)।

असस्पर्श (स्पर्श न कर पाना न मिलना) तथा अनिष्ट बताने मे जिह्मा दृष्टि के साथ उद्वेष्टित और परावृत्त हस्त करके नत शिर से अभिनय करे (१५)। गर्म हवा, अँधेरा, तेज रोशनी, धूल, पानी, सूर्य भ्रमर आदि से बचने का भाव मुहँ ढकते हुए अभिनीत करे (१६)। सिंह, भालू, चीता आदि जन्तुओं का निरूपण दोनो हाथो से स्वस्तिक और अधोमुख पद्मकोश बना कर करे (१७)। गुरुजनों की चरण वन्दना मे त्रिपताक हस्तो को स्वस्तिक बनायें, चाबुक पकडने के अभिनय मे खटकास्वस्तिक का प्रयोग करे (१८)। दड (डडा) हाथ मे लेने से छत्र ध्वज, पताका आदि का निर्देश होता है, इसी प्रकार विभिन्न अस्त्र शस्त्रो का भी दड के ग्रहण या धारण से निर्देश होता है (१९)।

रेचकैरङ्गहारैश्च तेषामभिनयो भवेत् ।
खरोष्ट्राश्वतरासिंहव्याघ्रगोमहिषादयः ॥ २१ ॥
गतिप्रचारैरङ्गैश्च तेऽभिनेयाः प्रयोक्तृभिः ।
भूताः पिशाचा यक्षाश्च दानवाः सह राक्षसैः ॥ २२ ॥
लोको वेदस्तथाध्यात्मं प्रमाणं त्रिविधं स्मृतम् ।
वेदाध्यात्मपदार्थेषु प्रायो नाट्यं प्रतिष्ठितम् ॥ २३ ॥
वेदाध्यात्मोपपन्नं तु शब्दच्छन्दस्समन्वितम् ।
लोकसिद्धं भवेत् सिद्धं नाट्यं लोकात्मकं तथा ॥ २४ ॥
न च शक्यं हि लोकस्य स्थावरस्य चरस्य च ।
शास्त्रेण निर्णयं कर्तुं भावचेष्टाविधिं प्रति ॥ २५ ॥
नानाशीलाः प्रकृतयः शीले नाट्यं प्रतिष्ठितम् ।
तस्माल्लोकप्रमाणं हि विज्ञेयं नाट्ययोक्तृभिः ॥ २६ ॥

•

तोता, मैना आदि छोटे पक्षियो तथा मोर, सारस, हस आदि स्वभावत बड़े पक्षियो का अभिनय रेचक तथा अगहारो से किया जाता है। गधा ऊँट, खच्चर, सिंह, व्याघ्र, बैल, भैंसा, भूत, पिशाच, यक्ष, दानव तथा राक्षस आदि का अभिनय गति प्रचार तथा आगिक अभिनय से होता है। (२० २२))।

नाट्य मे तीन प्रमाण माने गये हैं—लोक, वेद तथा अध्यात्म। नाट्य प्राय वेद और अध्यात्म मे प्रतिष्ठित है (२३)। वेद तथा अध्यात्म से युक्त तथा शब्द और छद से समन्वित नाट्य लोकसिद्ध तथा लोकात्मक होता है (२४)।

इस स्थावर जगम (जड चेतन) लोक की भाव और चेष्टाओ का निर्णय शास्त्र से सभव नही (२५)। लोक मे विभिन्न प्रकार के स्वभाव वाले लोग होते हैं और स्वभाव म ही नाट्य प्रतिष्ठित है। इसलिये नाट्यप्रयोक्ता को लोक प्रमाण को स्वीकार करना चाहिये (२६)।



## ॥ अथ चतुर्विंशोऽध्यायः ॥

अनुरूपा विरूपा च तथा रूपानुरूपिणी ।
त्रिप्रकारेह पात्राणा प्रकृतिश्च विभाविता ॥ १ ॥

नानावस्थाक्रियोपेता भूमिका प्रकृतिस्तथा ।
भृशमुद्योतयेन्नाट्यं स्वभावकरणाश्रयम् ॥ २ ॥

यथा जीवत स्वभाव हि परित्यज्यान्यदेहिकम् ।
परभाव प्रकुरुते परभावं समाश्रित ॥ ३ ॥

एवं बुध. परं भाव सोऽस्मीति मनसा स्मरन् ।
येषां वागङ्गलीलाभिश्चेष्टाभिस्तु समाचरेत् ॥ ४ ॥

सुकुमारप्रयोगो यो राज्ञामामोदसम्भवः ।
शृङ्गाररससमासाद्य तन्नारीषु प्रयोजयेत् ॥ ५ ॥

युद्धोद्धताविद्धकृता सरम्भारभटाश्च ये ।
न ते स्त्रीभिः प्रयोक्तव्या योक्तव्याः पुरुषेषु ते ॥ ६ ॥

एवं कार्यं प्रयोगज्ञैर्भूमिकाविनिवेशनम् ।
स्त्रियो हि स्त्रीगतो भाव· पौरुषः पुरुषस्य च ॥ ७ ॥

यथावयो यथावस्थमनुरूपेति सा स्मृता ।
पुरुषः स्त्रीकृत भाव रूपात् प्रकुरुते तु यः ॥
रूपानुरूपा सा ज्ञेया प्रयोगे प्रकृतिर्बुधे. ॥ ८ ॥

## ।। चौबीसवाँ अध्याय ।।

### भूमिका विचार

अभिनेताओं की दृष्टि से नाटक के पात्रों की भूमिकाएं तीन प्रकार ही होती हैं—अनुरूपा, विरूपा तथा रूपानुसारिणी (१)। जिस पात्र की भूमिका करनी है उसी के स्वभाव को प्रकट करते हुए विभिन्न अवस्थाओं और क्रियाओं से युक्त भूमिका नाट्य को चमका देती है (२)। जैसे जीव एक देह से दूसरे देह में पहुंच कर अपना स्वभाव छोड़कर परभाव के आश्रित होकर परभाव (दूसरे के शील) को प्रकट करता है वैसे ही चतुर अभिनेता मन में 'मैं वह पात्र हूँ' ऐसा ध्यान करता हुआ उस पात्र के भाव को प्रकट करे, जिसका वाणी, आंगिक अभिनय तथा लीला और चेष्टा का अनुकरण उसे करना है (३,४)। राजाओं को आमोदित करने वाले सुकुमार प्रयोगों में शृंगार की प्रचुरता होने पर भूमिकायें स्त्रियों से करवायें (५)। उद्धत युद्ध, तीव्र, वेग तथा हड़बड़ी से युक्त पात्रों का अभिनय स्त्रियों से न करा कर पुरुषों से कराये (६)। इस प्रकार प्रयोग के जानकार लोग भूमिकायें निर्धारित करें—अर्थात् स्त्री प्रधान भावों वाली भूमिका स्त्रियों को और पुरुष प्रधान भावों वाली भूमिका पुरुष अभिनेता को दें (७)। आयु और अवस्था के अनुसार स्त्री की भूमिका स्त्री और पुरुष की भूमिका पुरुष करे तो यह 'अनुरूपा प्रकृति' कहलाती है। पुरुष रूप के द्वारा स्त्रीकृत भाव को करके दिखाये तो इसे रूपानुरूपा प्रकृति (भूमिका) जानना चाहिये (८)।

यत्र स्त्रीणां पाठ्याद् गुणैर्नराणां च कण्ठमाधुर्यम् ।
प्रकृतिविपर्ययजनितौ विज्ञेयौ तावलङ्कारौ ॥
ललितं सौष्ठवं यच्च सोऽलङ्कारः परो मतः ॥ ९ ॥

गीतं नृत्तं तथा वाद्यं प्रस्तारगमनक्रिया ।
शिष्यनिष्पादनं चैव षडाचार्यगुणाः स्मृताः ॥ १० ॥

ऊहापोहौ मतिश्चैव स्मृतिर्मेधा तथैव च ।
मेधास्मृतिर्गुणश्लाघारागः सङ्घर्ष एव च ।
उत्साहश्च षडेवैतान् शिष्यस्यापि गुणान् विदुः ॥ ११ ॥



जहाँ स्त्रियों मे पाठ्य के कारण तथा पुरुषो मे गुणो के कारण कठमाधुर्य हो, वहाँ इन दोनो को प्रकृतिविपर्यय जनित अलकार जानना चाहिए (८)। ललित और सौष्ठव ही परम अलकार है (६)।

गीत, नृत्त तथा वाद्य और प्रस्तारगमन क्रिया (ताल का ज्ञान) और शिष्यो को तैयार करना—ये छ आचार्य के गुण हैं (१०)। ऊहापोह, मति, स्मृति, गुणो की सराहना मे अनुराग, सघर्ष (स्पर्धा) और उत्साह—ये छ शिष्य के गुण जाने जाते हैं (११)।



## ॥ अथ पञ्चविंशोऽध्यायः ॥

सिद्धिस्तु द्विविधा ज्ञेया वाङ्मनोऽङ्गसम्भवा ।
दैवी च मानुषी चैव नानाभावसमुत्थिता ॥ १ ॥

दशाङ्गा मानुषी सिद्धि दैवी तु द्विविधा स्मृता ।
नाना सत्त्वाश्रयकृता वाङ्नैपथ्यशरीरजा ॥ २ ॥

स्मितापहासिनी हासा साध्वहो कष्टमेव च ।
प्रवृद्धनादा च तथा सिद्धिर्ज्ञेयाथ वाङ्मयी ॥ ३ ॥

पुलकैश्च सरोमाञ्चैरभ्युत्थानैस्तथैव च ।
चेलदानाङ्गुलिक्षेपैः शारीरी सिद्धिरिष्यते ॥ ४ ॥

न शब्दो यत्र न क्षोभो न चोत्पातनिदर्शनम् ।
सम्पूर्णता च रङ्गस्य दैवी सिद्धिस्तु सा स्मृता ॥ ५ ॥

दैवात्मपरसमुत्था त्रिविधा घाता बुधैस्तु विज्ञेयाः ।
औत्पातिकश्चतुर्थः कदाचिदथ सम्भवत्येषु ॥ ६ ॥

वाताग्निवर्षकुञ्जरभुजङ्गमण्डपनिपाताः ।
कीटव्यालपिपीलिकपशुप्रवेशनाश्च दैवकृताः ॥ ७ ॥

मात्सर्याद् द्वेषाद् वा तत्पक्षत्वात् तथार्थभेदत्वात् ।
एते तु परसमुत्था ज्ञेया घाता बुधैर्नित्यम् ॥ ८ ॥

अतिहसितरुदितविस्फोटिताान्ययोत्कुष्टतालिकापाताः ।
गोमयलोष्टपिपीलिकविक्षेपाश्चारिसम्भूताः ॥ ९ ॥

## ।। पच्चीसवाँ अध्याय ।।

### सिद्धि निरूपण

वाचिक, सात्विक और आंगिक अभिनयों से होने वाली विभिन्न भावों से व्यक्त सिद्धि दो प्रकार की जाननी चाहिए—दैवी तथा मानुषी (१)। मानुषी सिद्धि के दस अंग है और दैवी सिद्धि दो प्रकार की है। ये दोनों वाचिक, आहार्य तथा आंगिक और सात्विक अभिनयों का कई प्रकार से आश्रय लेने पर होती है (२)।

प्रेक्षकों का मुस्काना, अपहास या हास करना, साधु-साधु (वाह-वाह) कहना कष्ट है—(हाय, हाय) कहना, जोर से आवाज करना—ये सब वाङ्मयी सिद्धि के लक्षण हैं (३)।

पुलकित होना, रोमांचित होना, खड़े हो जाना, वस्त्र या अँगूठी (उतार कर अभिनेता की ओर) फेंकना—इन सबके द्वारा शारीरी सिद्धि जानी जाती है (४)।

जब प्रेक्षागार में न कोई शब्द हो, न कोई क्षोभ न कोई उत्पात देखा जाय और प्रेक्षागार दर्शकों से (खचाखच) भरा (भी) हो तो इसमें दैवीसिद्धि है (५)।

प्रयोग में घात (विघ्न) तीन प्रकार के जानने चाहिये—दैव (भाग्य) समुत्थ, आत्मसमुत्थ तथा परसमुत्थ। इनमें चौथा औत्पातिक घात भी कभी-कभी आ मिलता है (६)।

आँधी, आग लगना, वर्षा, हाथी या साँप का आ घुसना, मंडप का गिर पड़ना, कीड़े, चींटियों या अन्य पशुओं का प्रवेश—ये सब दैवकृत घात हैं (७)।

ईर्ष्या, द्वेष, अपने पक्ष (का प्रयोग) को आगे बढ़ाने की चिंता, रुपये पैसे का लालच देकर किसी को फोड़ लिया जाना—ये परकृत (अन्य लोगों द्वारा कराये गये) घात हैं (८)।

बहुत जोर से हँसना, रोना, स्फोट करना, चीख-पुकार या बहुत जोर से ताली बजाना, गोबर, ढेले, चींटियाँ आदि मंच पर फेंकना—ये (परकृत घात के अंतर्गत) शत्रुओं द्वारा कराये जाने वाले घात हैं (९)।

औत्पातिकाश्च घाता मत्तोन्मत्तप्रवेशलिङ्गकृताः ।
पुनरात्मसमुत्था ये घातांस्तांस्तान् प्रवक्ष्यामि ॥ १० ॥

वैलक्षण्यमचेष्टितविभूमिकत्वं स्मृतिप्रमोषश्च ।
अन्य वचनं च काव्ये तथार्तनादो विहस्तत्वम् ॥ ११ ॥

•

सिद्ध्या मिश्रो घातस्सर्वगतश्चैकदेशजो वापि ।
नाट्यकुशलैः सलेख्या सिद्धिर्वा स्याद् विघातो वा ॥ १२ ॥

चारित्राभिजनोपेताः शान्तवृत्ताः कृतश्रमाः ।
यशोधर्मपराश्चैव मध्यस्थवयसान्विताः ॥ १३ ॥

षडङ्गनाट्यकुशलाः प्रबुद्धाः शुचयः समाः ।
चतुरातोद्यकुशला वृत्तज्ञास्तत्त्वदर्शिनः ॥ १४ ॥

देशभाषाविधानज्ञाः कलाशिल्पप्रयोजकाः ।
चतुर्धाभिनयोपेता रसभावविकल्पकाः ॥ १५ ॥

शब्दच्छन्दोविधानज्ञा नानाशास्त्रविचक्षणाः ।
एवंविधास्तु कर्त्तव्याः प्राश्निकाः दशरूपके ॥ १६ ॥

अव्यग्रैरिन्द्रियैः शुद्ध ऊहापोहविशारदः ।
त्यक्तदोषो ऽनुरागी च स नाट्ये प्रेक्षकः स्मृतः ॥ १७ ॥

यस्तुष्टे तुष्टिमायाति शोके शोकमुपैति च ।
क्रुद्धः क्रोधे भये भीतः स श्रेष्ठः प्रेक्षकः स्मृत ॥ १८ ॥

एवं भावानुकरणे यो यस्मिन् प्रविशेन्नरः ।
स तत्र प्रेक्षको ज्ञेयो गुणैरेभिरलङ्कृत ॥ १९ ॥

पूर्वाह्णस्त्वथ मध्याह्नस्त्वपराह्णस्तथैव च ।
दिवा समुत्था विज्ञेया नाट्यवारा प्रयोगतः ॥ २० ॥

प्रादोषिकार्धरात्रिश्च तथा प्राभातिको ऽपरः ।
नाट्यवारा भवन्त्येते रात्रावित्यनुपूर्वशः ॥ २१ ॥

औत्पातिक घात नर्शलची पागल या सन्यासियो के प्रवेश से होते हैं। अब मैं आत्मसमुत्थ (प्रयोगकर्ताओं की अपनी त्रुटियों से होने वाले) घात बताता हूँ (१०)।

असहजता या घबराहट, चेष्टा न करना गलत भूमिका करना भूमिका (सवाद) भू जाना, अन्य के सवाद बोलने लगना, चीखने लगना अस्त-व्यस्त ढग से हाथ चलाना—ये आत्मसमुत्थ घात है (११)।

नाटयकुशल (सूत्रधार आदि को) सिद्धि और घात दोनो का योग—पूरा या एकदेशज–लिखकर समीक्षा करनी चाहिए कि कहाँ सिद्धि है और कहाँ घात (१२)।

प्रत्येक प्रयोग के प्राश्निक या निर्णायक बनाने चाहिए। ये प्राश्निक सच्चरित्र कुलीन, शात स्वभाव के कृतश्रम (जिन्होने नाटयशास्त्र आदि के अध्ययन मे परिश्रम किया हो) यशोधमपरायण मध्यस्थ (पक्षपात न करने वाल बुजुग, छ अगो वाले नाटय म कुशल पवित्र, समबुद्धि वाले, चारो आतोद्यो के जानकार छन्दो के ममज्ञ तत्त्वदर्शी देश की विभिन्न भाषाओ को समझने वाले, कला और शिल्प के प्रयोग करने म समर्थ चार प्रकार के अभिनयो रस भाव शब्द, छदोविधान आदि से परिचित तथा विभिन्न शास्त्रो मे पारगत हो। (१३ १६)।

अव्यग्र इन्द्रियो के साथ शुद्ध मन वाला ऊहापोह मे विशारद दोषो को छोडने वाला तथा प्रम से युक्त—ऐसा नाटय का (आदश) प्रक्षक होता है (१७)। जो (पात्र के) सतोष मे सतुष्ट हो, शोक मे शाक करे, क्रोध म क्रोध तथा भय मे भय का अनुभव करे—वह श्रष्ठ प्रक्षक माना जाता है (१८)। भावानुकरण मे जिसम भावानुप्रवेश की क्षमता हो—इस तरह के गुणो वाला प्रक्षक जानना चाहिए (१६)।

नाटयप्रयोग दिन या रात मे हो सकता है। रात मे सध्या आधी रात और रात ढलने पर होता प्रभात—ये नाटय प्रयोग के समय हैं। दिन मे पूर्वाह्ण मध्याह्न तथा अपराह्ण नाटयप्रयोग के समय है (२० २१)।

यच्छ्रोत्ररमणीयं स्याद् धर्मोत्थान कृतं च यत् ।
पूर्वाह्णे तत्प्रयोक्तव्यं शुद्धं वा विकृतं तथा ॥ २२ ॥
सत्त्वोत्थानगुणैर्युक्तं वाद्यं भूयिष्ठमेव च ।
पुष्कल सत्त्वयुक्तं च अपराह्णे प्रयोजयेत् ॥ २३ ॥
कैशिकीवृत्तिसंयुक्तं शृङ्गाररससंश्रयम् ।
नृत्तवादित्रगीताढ्यं प्रदोषे नाट्यमिष्यते ॥ २४ ॥
यन्नर्महास्यबहुलं करुणप्रायमेव च ।
प्रभातकाले तत्कार्यं नाट्यं निद्राविनाशनम् ॥ २५ ॥
अर्धरात्रे नियुञ्जीत समध्याह्ने तथैव च ।
सन्ध्याभोजनकाले च नाट्यं नैव प्रयोजयेत् ॥ २६ ॥
अथवा देशकालौ च न परीक्ष्यौ प्रयोक्तृभि ।
यथैवाज्ञापयेद् भर्ता तदा योज्यमसंशयम् ॥ २७ ॥
तथा समुदिताश्चैव विज्ञेया नाटकाश्रिताः ।
पात्रं प्रयोगमृद्धिश्च विज्ञेयास्तु त्रयो गुणाः ॥ २८ ॥
बुद्धिमत्त्व सुरूपत्वं लयतालज्ञता तथा ।
रसभावज्ञता चैव वयस्स्थत्वं कुतूहलम् ॥ २९ ॥
ग्रहणं धारणं चैव गात्रावैकल्यमेव च ।
जितसाध्वसतोत्साह इति पात्रगतो विधिः ॥ ३० ॥
सुवाद्यता सुगानत्वं सुपाठ्यत्वं तथैव च ।
शास्त्रकर्मसमायोगः प्रयोग इति संज्ञितः ॥ ३१ ॥
शुचिभूषणतायां तु माल्याभरणवाससाम् ।
विचित्ररचना चैव समृद्धिरिति संज्ञिता ॥ ३२ ॥
यदा समुदिताः सर्वे एकीभूता भवन्ति हि ।
अलङ्कारः स तु तथा मन्तव्यो नाटकाश्रय. ॥ ३३ ॥

सुनने मे मनोहर तथा धार्मिक आख्यान वाला शुद्ध या मिश्रित नाट्यप्रयोग पूर्वाह्ण मे करना चाहिए (२२)।

सत्व के उत्थानगुण से युक्त, वाद्यभूयिष्ठ (जिसमे बाजे अत्यधिक बजते हों, तथा पर्याप्त सिद्धि युक्त नाट्य अपराह्ण मे प्रयुक्त करे (२३)। कैशिकीवृत्ति से युक्त, शृगार रस का आश्रय तथा नृत्त, वाद्य और गीत से सपन्न नाट्य प्रदोष (सध्या के समय) प्रयोजनीय है (२४)। जो नर्म (मजाक) तथा हास्य की बहुलता वाला या करुणप्राय हो ऐसा निद्रानाशक नाट्य प्रभात के समय करना चाहिए (२५)। आधी रात या मध्याह्न मे भी नाट्यप्रयोग करे पर सध्या (पूजा) और भोजन के समय प्रयोग न करे (२६)।

अथवा (आवश्यकता होने पर) प्रयोक्ता देशकाल का विचार न करे, भर्ता (प्रयोग कराने वाला) जैसा आदेश दे, सशय रहित होकर वैसा ही प्रयोग करे (२७)।

नाटक के सम्मिश्रित रूप मे तीन गुण होते हैं—पात्र, प्रयोग और ऋद्धि (२८)। पात्र मे ये विशेषताएँ होनी चाहिए—बुद्धिमत्ता, सुरूपता, लयतालज्ञता, रसभावज्ञता, उचित आयु, कौतूहल ग्रहण (भूमिका को समझना), धारण (समझकर स्मरण रखना), देह की अविकलता (चुस्त दुरुस्त होना) घबराहट से उबरने की क्षमता तथा उत्साह (२९ ३०)।

अच्छे वाद्य, अच्छा गान, अच्छा पाठ तथा शास्त्र (सिद्धान्त) और कर्म (व्यवहार) का सम्यक् योग यह प्रयोग है (३१)।

आभूषणो, माल्य और आभरण तथा वस्त्रों की शुचिता और इनकी वैविध्य पूर्ण आकर्षक रचना समृद्धि कही जाती है (३२)।

जब ये तीनो गुण मिलकर एक साथ प्रयोग मे रह, तो उसे नाटक का अलकार मानना चाहिये (३३)।

●

## ॥ अथ षड्विंशोऽध्यायः ॥

ततं चैवावनद्धं च घनं सुषिरमेव च ।
चतुर्विधं तु विज्ञेयमातोद्यं लक्षणान्वितम् ॥ १ ॥

ततं तन्त्रीकृतं ज्ञेयमवनद्धं तु पौष्करम् ।
घनं तालस्तु विज्ञेयः सुषिरो वंश उच्यते ॥ २ ॥

प्रयोगस्त्रिविधो ह्येषां विज्ञेयो नाटकाश्रयः ।
ततं चैवावनद्धं च तथा नाट्यकृतो ऽ परः ॥ ३ ॥

ततं कुतपविन्यासो गायनः सपरिग्रह् ।
वैपञ्चिको वैणिकश्च वंशवादस्तथैव च ॥ ४ ॥

मार्दङ्गिक पाणविकस्तथा दार्दरिको ऽ परः ।
अवनद्धविधावेष कुतपः समुदाहृतः ॥ ५ ॥

एवं गानं च वाद्यं च नाट्यं च विविधाश्रयम् ।
अलातचक्रप्रतिमं कर्तव्यं नाट्ययोक्तृभिः ॥ ६ ॥

यत् तु तन्त्रीकृतं प्रोक्तं नानातोद्यसमाश्रयम् ।
गान्धर्वमिति तज्ज्ञेयं स्वरतालपदात्मकम् ॥ ७ ॥

अस्य योनिर्भवेद् गानं वीणा वंशस्तथैव च ।
एतेषां च वक्ष्यामि विधिं स्वरसमुत्थितम् ॥ ८ ॥

गान्धर्वं त्रिविधं विद्यात् स्वरतालपदात्मकम् ।
त्रिविधस्यापि वक्ष्यामि लक्षणं कर्म चैव हि ॥ ९ ॥

## ॥ छब्बीसवाँ अध्याय ॥

### आतोद्यविधान

लक्षणों में युक्त आतोद्य चार प्रकार का जानना चाहिए—तत, अवनद्ध घन और सुषिर (१)। तन्त्री (तार) से बने वाद्य तत है। पुष्कर आदि (चमड़े से मढ़े) वाद्य अवनद्ध, (मजीरे आदि) ताल वाद्य घन तथा वंशी आदि (फूंक कर बजाये जाने वाले वाद्य) सुषिर है (२)। नाटक के प्रयोग में इन वाद्यों का प्रयोग तीन प्रकार का जानना चाहिये—तत अवनद्ध तथा नाटयकृत (३)। तत के प्रयोग में वैपंचिक (विपञ्ची वीणा बजाने वाला) वीणावादक तथा बाँसुरी बजाने वाला—इनके साथ गायक बैठता है—यह तत-प्रयाग में कुतप विन्यास है (४)। मार्दंगिक, पाणविक तथा दार्दुरिक क्रम से बैठें—यह अवनद्ध प्रयोग का कुतपविन्यास है (५)।

इस प्रकार नाटय प्रयोक्ताओं को गान वाद्य और नाट्य को प्रयोग में अलातचक्र के समान मिलाकर प्रयुक्त करना चाहिये (६)।

स्वर, ताल और पद के अनुसार विभिन्न तन्त्रीवाद्यों का आश्रय लेना गान्धर्व है (७)। गायन, वीणा और वंशी इनके मूलस्रोत हैं। अब मैं स्वरों के योग से होने वाली इनकी विधि बताता हूँ (८)। स्वर, ताल और पद के अनुसार गान्धर्व तीन प्रकार का है। तीनों प्रकारों के लक्षण और कार्य अब बताता हूँ (९)।

द्व्यधिष्ठानाः स्वराः वैणाः शारीराश्च प्रकीर्तिताः ।
एतेषां सम्प्रवक्ष्यामि विधानं लक्षणान्वितम् ॥ १०॥
स्वरा ग्रामौ मूर्च्छनाश्च तानाः स्थानानि वृत्तयः ।
शुष्कं साधारणे वर्णा ह्यलङ्काराश्च धातवः ॥ ११ ॥
श्रुतयो यतयश्चैव नित्यं स्वरगतात्मकाः ।
दारव्यां समवायस्तु वीणायां समुदाहृत. ॥ १२ ॥
स्वरा ग्रामावलङ्कारा वर्णाः स्थानानि जातयः ।
साधारणे च शारीर्यां वीणायामेष सङ्ग्रहः ॥ १३ ॥
व्यञ्जनानि स्वरा वर्णाः सन्धयोऽथ विभक्तय ।
नामाख्यातोपसर्गाश्च निपातास्तद्धिता कृतः ॥ १४ ॥
छन्दोविधिरलङ्कारा ज्ञेयः पदगतो विधि ।
निबद्धं चानिबद्धं च द्विविधं तत्पदं स्मृतम् ॥ १५ ॥
ध्रुवस्त्वावापनिष्क्रामौ विक्षेपोऽथ प्रवेशनम् ।
शम्या तालः सन्निपातः परिवर्तः सवस्तुकः ॥ १६ ॥
मात्रा प्रकरणाङ्गानि विदारी यतयो लयाः ।
गीतयोऽवयवा मार्गा. पादमार्गाः सपाणयः ॥ १७ ॥
इत्येकविंशतिविधं ज्ञेय तालगत बुधैः ।
गान्धर्वसङ्ग्रहो ह्येष विस्तरं तु निबोधत ॥ १८ ॥

स्वरों के अधिष्ठान दो हैं—वैण (काष्ठ निर्मित वीणा में) तथा शारीर (मनुष्य देह रूपी वीणा में)। अब मैं लक्षणों से युक्त इनका विधान बताता हूँ (१०)।

दारवी (काष्ठ की) वीणा में निम्नलिखित तत्वों का विधान है—स्वर, ग्राम, मूर्च्छना, तान, स्थान, वृत्ति, शुष्क, साधारण वर्ण, अलंकार धातु, श्रुति, यति ये इसमें स्वरगत रहते हैं (११, १२)। शारीरी वीणा में प्रयुक्त तत्वों का संग्रह यह है—स्वर, ग्राम, अलंकार, वर्ण, स्थान, जाति तथा साधारण (१३)।

पदगत विधि में निम्नलिखित तत्त्व आते हैं—व्यंजन, स्वर, वर्ण, संधि, विभक्ति, नाम, आख्यात, उपसर्ग, निपात, तद्धित, कृदन्त, छन्दोविधि तथा अलंकार।

पद दो प्रकार का है—निबद्ध तथा अनिबद्ध (१४, १५)।

तालगत गान्धर्व संग्रह में २१ तत्व हैं—ध्रुवा, आवाप, निष्क्राम, विक्षेप, प्रवेशन, शम्पा, ताल, सन्निपात, परिवर्त, वस्तु, मात्रा, प्रकरण के अंग विदारी, यति, लय, गीति, अवयव, मार्ग, पादमार्ग तथा पाणि (१६-१८)।



## ॥ अथ सप्तविंशोऽध्यायः ॥

षड्जोदीच्यवती चैव षड्जमध्या तथैव च।
मध्यपञ्चमबाहुल्यात् कार्या शृङ्गारहास्ययोः ॥ १ ॥

षाड्जी त्वथार्षभी चैव स्वस्वरांशपरिग्रहात्।
वीररौद्राद्भुतेष्वेते प्रयोज्ये गानयोक्तृभिः ॥ २ ॥

निषादेंऽशे तु नैषादी गान्धारे षड्जकैशिकी।
करुणे तु रसे कार्या जातिर्गानविशारदैः ॥ ३ ॥

धैवती धैवतांशे तु बीभत्से सभयानके।
ध्रुवाविधाने कर्तव्या जातिर्गाने प्रयत्नतः ॥ ४ ॥

गान्धारीरक्तगान्धार्यौ गान्धारांशोपपत्तित।
करुणे तु रसे कार्ये निषादेंऽशे तथेव च ॥ ५ ॥

मध्यमा पञ्चमी चैव नन्दयन्ती तथैव च।
गान्धारपञ्चमी चैव मध्यमोदीच्यवा तथा।
मध्यपञ्चमबाहुल्यात् कार्या शृङ्गारहास्ययोः ॥ ६ ॥

कार्मारवी तथा चान्ध्री गान्धारोदीच्यवा तथा।
वीरे रौद्रे ऽद्भुते कार्याः षड्जर्षभांशयोजिताः।
कैशिकी धैवतांशे तु बीभत्से सभयानके ॥ ७ ॥

एकैव षड्जमध्या ज्ञेया सर्वरससंश्रया जातिः।
तस्यास्त्वंशाः सर्वे स्वरास्तु विहिताः प्रयोगविधौ ॥ ८ ॥

# ॥ सत्ताईसवाँ अध्याय ॥

## जाति विचार

[ध्रुवागायन मे रसो के अनुसार जाति]—शृंगार और हास्य मे षड्जोदीच्यवती तथा षड्जमध्या जाति का मध्यम और पचम स्वर की बहुलता के साथ प्रयोग करना चाहिए (१)। वीर, रौद्र तथा अद्भुत रसो मे षाड्जी, आर्षभी का अपने-अपने स्वर के अश के साथ गायको को प्रयोग करना चाहिये (२)। करुण रस मे निषाद अश के साथ नैषादी तथा गाधार अश के साथ षड्जकैशिकी जाति का प्रयोग करना चाहिये (३)। बीभत्स तथा भयानक रस मे धैवत अश के साथ धैवती जाति का प्रयोग ध्रुवागान मे करना चाहिये (४)। करुण रस मे गाधार अश के योग से गाधारी और रक्त गाधारी जातियो का प्रयोग हो सकता है तथा निषाद अश के साथ भी इनका प्रयोग हो सकता है (५)। शृगार तथा हास्य मे मध्यम और पचम स्वरो की बहुलता के साथ मध्यमा, पचमी, नन्दयती, गाधारपचमी तथा मध्यमोदीच्यवती का प्रयोग भी हो सकता है (६)। वीर, रौद्र और अद्भुत रसो मे षड्ज और ऋषभ अश के योग से कार्मारवी आर्षी, तथा गान्धारोदीच्यवा का प्रयोग हो सकता है तथा बीभत्स तथा भयानक मे धैवत अश के साथ कैशिकी का (७)। एक अकेली षड्जमध्या जाति ही सभी रसो का आश्रय है और सारे स्वर प्रयोगविधि मे उसके अश हैं (८)।

यो यदा बलवान् यस्मिन् स्वरो जातिसमाश्रयात् ।
तत्प्रवृत्त रसे कार्यं गान गेये प्रयोक्तृभिः ॥ ९ ॥
मध्यपञ्चमभूयिष्ठ गानं शृङ्गारहास्ययो. ।
षड्जर्षभप्रायकृत वीररौद्राद्भुतेषु च ॥ १० ॥
गान्धारसप्तमस्थाय करुणे गानमिष्यते ।
तथा धैवतभूयिष्ठ बीभत्से सभयानके ॥ ११ ॥



जाति का आश्रय लेते हुए जिस रस के साथ जो स्वर बलवान हो, उसे आधार बनाकर प्रयोक्ता को गेय का गान करना चाहिये (९)। शृंगार और हास्य मे मध्यम और पचम का प्रयोग अधिक कर गायन होता है, वीर, रौद्र और अद्भुत मे षड्ज और ऋषभ का, करुण मे गाधार और सप्तम का तथा बीभत्स और भयानक मे धैवत का (१०, ११)।

## ॥ अथ अष्टाविंशोऽध्यायः ॥

आतोद्यं सुषिरं नाम ज्ञेयं वंशगतं बुधैः ।
वैण एव विधिस्तत्र स्वरग्रामसमाश्रयः ॥ १ ॥

द्विकत्रिकचतुष्कास्तु ज्ञेया वंशगताः स्वराः ।
कम्प्यमानार्धमुक्ताश्च व्यक्तमुक्तास्तथैव च ॥ २ ॥

तत्रोपरि यथा ह्येकः स्वरो वैणस्वरान्तरे ।
प्राप्नोत्यन्यत्वमेवेह तथा वंशगतोऽपि हि ॥ ३ ॥

द्विकस्त्रिकश्चतुष्को वा श्रुतिसङ्ख्यो भवेत् स्वरः ।
अनीरणात् तु शेषाणां स्वराणां श्रुतिसम्भवम् ॥ ४ ॥

व्यक्तमुक्ताङ्गुलिस्तत्र स्वरो ज्ञेयश्चतुःश्रुतिः ।
कम्प्यमानाङ्गुलिश्चैव त्रिश्रुतिः परिकीर्तितः ॥ ५ ॥

द्विकोऽर्धाङ्गुलिमुक्तः स्यादिति श्रुत्याश्रिताः स्वराः ।
एते स्युर्मध्यमग्रामे भूयः षड्जाश्रिताः पुनः ।
व्यक्तमुक्ताङ्गुलिकृताः षड्जमध्यमपञ्चमाः ॥ ६ ॥

ऋषभो धैवतश्चापि कम्प्यमानाङ्गुलीकृतौ ।
अर्धमुक्ताङ्गुलिश्चैव गान्धारोऽथ निषादवान् ॥ ७ ॥

स्वरसाधारणे चापि काकल्यन्तरसंज्ञके ।
निषादगान्धारकृतौ षड्जमध्यमयोरपि ॥ ८ ॥

## ॥ अट्ठाईसवाँ अध्याय ॥

### सुषिर विधान

सुषिर नामक आतोद्य का प्रयोग वशी के रूप मे (नाट्य सगीत मे) होता है। इसमे स्वर ग्राम की विधि वीणा के अनुसार ही होती है (१)। वशी म होने वाले स्वर द्विक[1], त्रिक[2], चतुष्क[3] क्रमश कपमान, अर्धमुक्त तथा व्यक्तमुक्त होते हैं (२) इसके आगे (यदि श्रुतियो का विस्तार किया जाय तो) जैसे वीणा का स्वर आरोही और उत्तरवर्ती स्वर से परिवर्तन प्राप्त कर लेता है वैसे ही वश स्वरो की भी स्थिति होती है (३)। श्रुति की सख्या के अनुसार स्वर द्विक त्रिक या चतुष्क हो सकते हैं। फूकने की गति या बाल के अनुसार शेष स्वर भी वशी से फट सकते हैं (४)। व्यक्तमुक्त स्वर चार श्रुति वाला और कपमान अगुलि वाला स्वर तीन श्रुति वाला होता है (५)। अर्धागुलिमुक्त स्वर दो श्रुति वाला होता है—इस प्रकार ये श्रुति की सख्या पर आश्रित होते हैं। ये मध्यमग्राम म होने वाले श्रुत्याश्रित स्वर है। षड्जग्राम के श्रुत्याश्रित स्वरो मे षड्ज, मध्यम और पचम व्यक्त मुक्तागुलि वाले होते हैं (६)। ऋषभ तथा धैवत कपमान अगुलि वाले तथा निषाद से युक्त धैवत अर्धमुक्तागुलि होता है (७)।

साधारण स्वर तथा काकली स्वर भी कपमानागुलि होते हैं। निषाद तथा गाधार तथा षड्ज और मध्यम का विपर्यय श्रुतिलक्षण के सिद्धिभाव क कारण होता हैं। वशी के स्वर वीणा ओर कठ दोनो के प्रयोग मे गति होने पर सिद्ध होने हैं (८, ९)।

---

१ २ ३ दो, तीन या चार श्रुतियो वाले स्वर। द्विक को कपित, त्रिक को अर्धमुक्त और चतुष्क को व्यक्तमुक्त किया जाता है।

विपर्ययः सन्निकर्षे श्रुतिलक्षणसिद्धितः।
वैणकण्ठप्रवेशेन सिद्धा वंशाश्रिताः स्वराः ॥ ९ ॥

यं यं गाता स्वरं गच्छेत् तं तं वंशेन वादयेत्।
शारीरवैणवंश्यानामेकीभावः प्रशस्यते ॥ १० ॥

अविचलितमविच्छिन्नं वर्णालङ्कारसंयुतं विधिवत्।
ललितं मधुरं स्निग्धं वेणोरेवं स्मृतं वाद्यम् ॥ ११ ॥



गायक जिस-जिस स्वर की ओर जाये, उस स्वर का वंशी से बजाये। शारीर वीणा, काष्ठ वीणा, तथा वंशी का तालमेल प्रशंसनीय माना जाता है। अविचलित, अविच्छिन्न (न टूटता हुआ), वर्ण और अलंकार से युक्त, विधि सहित, ललित, मधुर तथा स्निग्ध ऐसा वेणु का वाद्य होता है (१०-११)।



## ॥ अथ ऊनत्रिंशोऽध्यायः ॥

वाद्यं तु यद् घनं प्रोक्तं कलापातलयान्वितम् ।
कालस्तस्य प्रमाणं हि विज्ञेयं तालयोगतः ॥ १ ॥
या लौकिकी कला काष्ठा निमेषश्च स्मृता बुधैः ।
न सा तालकला ज्ञेया ह्यन्येषां तालगाः कलाः ॥ २ ॥
त्रिविधा सा च विज्ञेया त्रिमार्गनियताद्भुतैः ।
चित्रे द्विमात्रा कर्तव्या वृत्तौ सा द्विगुणा स्मृता ॥ ३ ॥
चतुर्गुणा दक्षिणे स्यादित्येवं त्रिविधा कला ।
निमेषाः पञ्च विज्ञेयागीतकाले कलान्तरम् ॥ ४ ॥
ततः कलाकालकृतो लय इत्यभिसंज्ञितः ।
त्रयो लयास्तु विज्ञेया द्रुतमध्यविलम्बिताः ॥ ५ ॥
त्र्यश्रश्चाचपुटेः प्रोक्तो गुरुलघ्वक्षरान्वितः ।
आदौ गुर्वक्षरं ज्ञेयं लघुनी गुरु चैव हि ॥ ६ ॥
आदौ द्वे गुरुणी यत्र लघु च प्लुतमेव च ।
स विज्ञेयः प्रयोगज्ञैस्तालश्चच्चत्पुटाश्रय ॥ ७ ॥
सन्निपातस्ततः शम्या तालः शम्या तथैव च ।
एवमेककलः शुद्धो योज्यश्चच्चत्पुटो बुधैः ॥ ८ ॥
शम्यातालौ द्विरभ्यस्तौ तालः शम्या तथापि वा ।
सन्निपातादिके ज्ञेयः शम्यादिश्च तथा परः ॥ ९ ॥

## ।। उन्तीसवाँ अध्याय ।।

### ताल-विचार

कला, पात और लय से युक्त घन वाद्य का ताल के योग से प्रमाण काल होता है (१)। लोक मे जो कला, काष्ठा तथा निमेष हैं, उनको ताल की कला नही जानना चाहिये,[1] ताल की कला लोक से भिन्न है (२) तीन मार्गों से नियत (निर्धारित) वह ताल की कला तीन प्रकार की जाननी चाहिये। चित्र मार्ग मे दो मात्रा, वृत्ति या वार्तिक मार्ग मे चार मात्रा तथा दक्षिण मार्ग मे आठ मात्रा की 'कला' मानी जाती है। पांच निमेष का समय गीत-काल मे दो कलाओ के बीच का समय माना जाता है (३, ४)। कला और मात्रा के सयोग से लय उत्पन्न होता है। द्रुत, मध्य और विलंबित—ये तीन लय है (५)।

चच्चत्पुट या चाचपुट ताल मे प्रथम दो गुरु, फिर लघु और प्लुत का प्रयोग होता है। यह त्र्यश्र और चतुरश्र दो प्रकार का होता है। त्र्यश्र चाचपुट म पहले गुरु, फिर दो लघु और फिर गुरु का प्रयोग होता है (६, ७)

इसकी पात कला इस प्रकार है—सन्निपात, शम्या, ताल और शम्या। इनसे एक कला वाला चाचपुट बनता है। अथवा शम्या-ताल, शम्या-ताल, ताल-शम्या, ताल-शम्य—यह भी पात कला हो सकती है (८, ६)।

---

१ मार्ग=पाणि।

तालादिश्च त्रिभिर्भेदैर्युतश्चच्चत्पुटो भवेत् ।
शम्यादिकस्तु विज्ञेयस्तज्ज्ञैरासारितादिषु ॥ १० ॥

तालादिस्तथा प्रोक्तो विद्वद्भिः पाणिकादिषु ।
चच्चत्पुटस्य ये भावाः सन्निपातादयश्च ये ।
त एव भेदा विज्ञेया बुधैश्चाचपुटे पृथक् ॥ ११ ॥

सन्निपातादिकस्त्वस्य बलवानितरौ तथा ।
षट्कलो ऽष्टकलश्चैव तालो ह्यस्मात् प्रवर्तते ॥ १२ ॥

द्विप्रकारः पुनश्चायं निःशब्दःशब्दवांस्तथा ।
अनयोर्मिश्रभावात् तु मिश्रस्तालः प्रकीर्तितः ॥ १३ ॥

शम्यातालप्रवेशेन त्र्यश्रो ऽन्यो ऽपि विधीयते ।
षट्पितापुत्रकक्कृतः पञ्चपाणिरुदाहृतः ॥ १४ ॥

आद्यं प्लुतं द्वितीयं च लघु यत्राक्षरं भवेत् ।
तृतीयं च चतुर्थं च गुरुणी पञ्चमं लघु ॥ १५ ॥

प्लुतान्तः षट्पितापुत्रो गुरुलाघवसंयुत. ।
पञ्चपाणि. स विज्ञेयः षट्पातास्तु षडक्षरः ॥ १६ ॥

सन्निपातास्ततस्तालः शम्यातालस्तथैव च ।
शम्या चैव हि तालश्च षट् पातास्तस्य कीर्तिताः ॥ १७ ॥

तालादिस्त्यश्रभेदो ऽन्यः सम्पक्केष्टकसंज्ञितः ।
गुरुपञ्चाक्षराद्यन्तप्लुतमात्रासमन्वितः ॥ १८ ॥

त्र्यश्रं सर्वगुरुं कृत्वा निष्क्रामं त्वत्र योजयेत् ।
शम्याद्वयं ततस्त्वेष उद्घट्टः कथितो बुधैः ॥ १९ ॥

चतुरश्रस्त्रिभिर्भेदैस्तालस्तु परिकीर्तितः ।
चतुष्कलो ह्यष्टकलः कलाः षोडश चैव हि ॥ २० ॥

इस प्रकार चाचपुट के चार भेद हो जाते है—सन्निपातादि शम्यादि तथा तालादि। नाटय मे चाचपुट सन्निपात शम्या ताल और शम्या—इस पात कला से प्रयुक्त होता है आसारित गीतो म शम्या ताल शम्या-ताल ताल शम्या ताल शम्या—इस क्रम से और पाणिकादि गीतो मे तालादि की पातकला होती है। चच्चत्पुट के भाव और सन्निपात आदि वैस के वैसे ही चाचपुट मे भी प्रयुक्त होते हैं (१० ११)। केवल इस (चाचपुट) का सन्निपात आदि अधिक बलवान् होता है। छ तथा आठ कलाओ वाले ताल इसी से प्रवृत्त होते हैं (१२)। यह दो प्रकार का है—नि शब्द तथा शब्द वाला। इन दोनो के मिश्रण से मिश्रताल होता है। शम्या और ताल के मिश्रण से अन्य प्रकार का त्र्यश्र ताल बनता है जिसे पटपिता-पुत्रक या पचपाणि कहते हैं (१३, १४)।

जहाँ पहला अक्षर प्लुत तथा दूसरा लघु हो तृतीय चतुर्थ गुरु हो तथा पचम फिर लघु हो और जो प्लुत मे अत होता हो—ऐसा गुरु लघु से सयुक्त ताल पटपिता पुत्र है। इसी मे छ पात और छ अक्षर होने पर पचपाणि कहा जाता है (१५-१६)।

सन्निपात ताल शम्या ताल, शम्या, ताल ये इसके छ पात है (१७)। ताल आदि के त्र्यश्र भेद मे सपक्वेष्टक नामक ताल होता है जिसके बीच के पाच अक्षर गुरु तथा आदि और अत मे प्लुत मात्राएँ होती हैं (१८)। त्र्यश्र मे सारे वर्ण गुरु रखे और कलाओ का क्रम इस प्रकार रखें—निष्काम शम्या शम्या—तो यह उद्घट्ट ताल कहा जाता है (१९)। चतुरश्र ताल तीन प्रकार का होता है—चतुष्कल अष्टकल तथा सोलह कलाओ वाला (२०)।

त्र्यश्रस्तालस्तु षड्भेदस्त्रिकलः षट्कलस्तथा ।
कला द्वादश चैव स्यात् चतुर्विंशतिरेव च ॥ २१ ॥
चत्वारिंशत् तथाष्टौ च तथा षण्णवतिः कलाः ।
तालो नवविधश्चायं समासात् परिकीर्तित. ॥ २२ ॥
तत्रावापो ऽ थ निष्क्रामो विक्षेपो ऽ थ प्रवेशनम् ।
चतुर्विकल्प इत्येव निःशब्दः परिकीर्तितः ॥ २३ ॥
शम्या तालो ध्रुवश्चैव सन्निपातस्तथा परः ।
इति शब्देन संयुक्तो विज्ञेयो ऽ पि चतुर्विध. ॥ २४ ॥
एतेषामेव वक्ष्यामि हस्ताङ्गुलिविकल्पनम् ।
उत्तानाङ्गुलिसङ्कोच आवाप इति सञ्ज्ञित. ॥ २५ ॥
निष्कामो ऽ धोगतस्य स्यादङ्गुलीनां प्रसारणात् ।
तस्य दक्षिणतः क्षेपो विक्षेप इति सञ्ज्ञितः ॥ २६ ॥
निवर्तनं च हस्तस्य प्रवेशो ऽ धोमुखस्य तु ।
यदा चतुष्कलो योगस्तदा त्वेष विधिः स्मृतः ॥ २७ ॥
निष्क्रामश्च प्रवेशश्च द्विकले परिकीर्तितौ ।
आवापनिष्क्रामकृतो द्विकलो योग इष्यते ॥ २८ ॥
एषामन्तरपातास्तु पातसंज्ञाः प्रकीर्तिताः ।
शम्या तालस्तु विज्ञेयः सन्निपातस्तथैव च ॥ २९ ॥
सव्यहस्तनिपातः स्याच्छम्या तालस्य वामतः ।
हस्तयोस्तु सम. पातः सन्निपात इति स्मृतः ॥ ३० ॥
कला या त्रिविधा प्रोक्ता तस्या पातो ध्रुवः स्मृतः ।
यथाक्षरस्य तालस्य स च गुर्वक्षरे स्मृतः ॥ ३१ ॥
यथाक्षरकृतैः पातैस्तालो ज्ञेयो यथाक्षरः ।
गुर्वक्षरैश्च विश्लिष्टैः स एव द्विकलो भवेत् ॥ ३२ ॥

त्र्यश्र ताल छ प्रकार का है—त्रिकल, षट्कल, द्वादशकल, चतुर्विंशतिकल (२४ कलाओ वाला), अष्टचत्वारिंशत्कल (अड़तालीस कलाओ वाला) तथा षण्णवतिकल (९६ कलाओ वाला)। इस प्रकार तीन सामान्य भेद तथा उपर्युक्त छ भेद मिला कर त्र्यश्र ताल के ९ भेद हो जाते हैं (२१, २२)।

नि शब्द ताल के चार भेद हैं—आवाप, निष्काम, विक्षेप और प्रवेश (२३)।

सशब्द ताल भी चार प्रकार का है—शम्या, ताल, ध्रुव तथा सन्निपात (२४)।

अब मैं इन तालो मे हाथ और अगुलियो की क्रियाएँ बताता हूँ। ऊपर उठी अगुलियो को सिकोडना आवाप है (२५)। नीचे झुकी अंगुलियो को फैलाना निष्क्राम है। इनको दाहिनी ओर ले जाना विक्षेप है (२६)। नीचे मुख वाले हाथ को पीछे लौटाना प्रवेश है। जब चतुष्कल ताल के प्रयोग मे यह विधि है—निष्क्राम और प्रवेश दो कलाओ वाले होते हैं तथा आवाप और निष्क्राम भी दो कलाओ वाले होते हैं (२७, २८)।

इनके बीच मे होने वाली ताली को 'पात' कहा गया है। इनमे से दाहिने हाथ को बायें पर पटक कर ताली देना शम्या है। इसके विपरीत ताल है और दोनो हाथो की एक साथ गति करके मिला कर ताल देना सन्निपात है (२९, ३०)।

इस प्रकार शम्या, ताल और सन्निपात ये 'पात' के तीन भेद हैं।

उपर्युक्त तीन प्रकार की कला मे पात का प्रयोग ध्रुव है (*एक मात्रा पर विराम के लिए किया जाने वाला पात 'ध्रुव' है।*) यथाक्षर ताल मे ध्रुव गुरु अक्षर पर होता है। अक्षरो के अनुसार जिसमे पात हो वह यथाक्षर ताल है। (३१)

द्विर्भावाद् द्विकलस्यापि विज्ञेयोऽथ चतुष्कलः ।
त्यश्रश्च चतुरश्रश्च षट्कलोऽष्टकलः स्मृतः ॥ ३३ ॥
ध्रुवाणां च भवेत् तालस्तं च वक्ष्यामि तत्त्वतः ।
कनिष्ठाङ्गुलिनिष्क्रामः शम्या चैव ततो भवेत् ॥ ३४ ॥
कनिष्ठानामिकाभ्यां तु निष्क्रामोऽतो विधीयते ।
ततश्च तालः कर्तव्यः शम्या चैव तु पञ्चमी ॥ ३५ ॥
प्रवेशो मध्यमावष्ठः कर्तव्यस्तर्जनीकृतः ।
निष्क्रामः सन्निपातोऽन्ते नित्यमष्टकलो भवेत् ॥ ३६ ॥
शम्यापातो द्वितीया च तृतीया ताल एव च ।
शम्या ततश्चतुर्थी तु पञ्चमी तर्जनी क्रमात् ॥ ३७ ॥
षष्ठश्च सन्निपातः स्यादेवं वै षट्कलो विधिः ।
एष त्यश्रे कलापातविकल्पोऽङ्गुलिभिः कृतः ॥ ३८ ॥
अष्टौ तालस्तु षट् शम्याः सन्निपातास्त्रयस्तथा ।
आसारिते विधिर्ह्येष एकैकं परिकीर्तितम् ॥ ३९ ॥
आसारितानां संयोगो वर्धमानकमुच्यते ।
उत्पत्ति लक्षणं चास्य गदतो मे निबोधत ॥ ४० ॥
अतालं च सतालं च वर्धमानं द्विधा स्मृतम् ।
चतस्रः कण्डिकाश्चैवं तावन्त्यासारितानि तु ॥ ४१ ॥
ध्रुवकेण कलाभिश्च कण्डिका देवकल्पिताः ।
वर्धमानशरीरे तु क्रियते मार्गयोजना ॥ ४२ ॥
आद्या नवकला तु स्यादष्टाभिस्तत्परा स्मृता ।
दश षट् च तथा चैव तृतीया कण्डिकेष्यते ॥ ४३ ॥
चतुर्थी कण्डिका चैव द्वात्रिंशत् तु कलाः स्मृता ।
कलाभिरेवं निर्दिष्टाः कण्डिका वर्धमानके ॥
केवलं मार्गसम्भूतास्तालयोगाङ्गवर्जिताः ॥ ४४ ॥

जब इसमे दो गुरु अक्षर अलग अलग हो, तो यही द्विकल तथा द्विकल का दो बार प्रयोग हो तो यही चतुष्कल होता है (३२-३३)।

अब मैं ध्रुवाओ मे त्र्यश्र तथा चतुरश्र ताल के जो षट्कल और अष्टकल भेद होते हैं उन्हे समझाता हूँ। (अष्टकल ताल मे) कनिष्ठिका अगुलि मे निष्क्राम और शम्या, कनिष्ठिका और अनामिका अगुलियों से निष्क्राम, ताल और शम्या, मध्यमा अगुलि से प्रवेश और अंगूठे तथा तर्जनी से निष्क्राम और सन्निपात को प्रदर्शित करना चाहिये (३४-३६)।

त्र्यश्र मे अगुलियो के द्वारा कलापात विभाग को प्रदर्शित करने की विधि यह है—(षट्कल ताल की) प्रथम कला मे कनिष्ठा अगुलि के द्वारा निष्क्राम, दूसरी मे शम्या, तीसरी मे ताल, चौथी मे शम्या और पाँचवी मे तर्जनी से शम्या और सन्निपात का प्रदर्शन किया जाय (३७-३८)।

आठ ताल, छ शम्या और तीन सन्निपात मिल कर आसारित बनता है। आसारितो का सयोग वर्धमान है। इसकी उत्पत्ति और लक्षण मैं बताता हूँ। (३९ ४०)। वर्धमान दो प्रकार का है—ताल रहित और तालयुक्त। इसमे चार भाग होते हैं और उनके अनुसार चार ही आसारित हैं (४१)। देवो ने ध्रुवाओ के अनुसार इसके प्रत्येक भाग की कलाओ को निर्मित किया। इस वर्धमान के स्वरूप मे मार्गो की भी योजना की जाती है। प्रथम कडिका या प्रथम भाग म नौ दूसरे मे आठ, तीसरे मे सोलह और चौथे मे बत्तीस कलाएँ होती हैं। इस प्रकार वर्धमान के प्रत्येक भाग मे कलाओ की योजना की जाती है, जो मार्ग से उत्पन्न हो तथा आसारित के [मुख, प्रतिमुख, देहसहरण विभाग आदि] अगो तथा आसारित के ताल से रहित हो (४२-४३)।

●

## ॥ अथ त्रिंशोऽध्यायः ॥

या ऋचः पाणिका गाथाः सप्तरूपाङ्ग एव च ।
सप्तरूपप्रमाणं हि तत् ध्रुवेत्यभिसंज्ञितम् ॥ १ ॥

एभ्यस्त्वङ्गान्यथोद्धृत्य नानाच्छन्दः कृतानि तु ।
ध्रुवात्वं यानि गच्छन्ति तानि वक्ष्याम्यहं पुन ॥ २ ॥

मुखं प्रतिमुखं चैव वैहायसिकमेव तु ।
स्थितप्रवृत्ते वज्रं च सन्धिः संहरणं तथा ॥ ३ ॥

प्रस्तारो मापघातः स्यादुपवर्तनमेव च ।
उपपातः प्रवेणी च चतुरश्रं सशीर्षकम् ॥ ४ ॥

सम्पिष्टमन्ताहरणं माहाजनिकमेव च ।
ध्रुवाणामङ्गसञ्ज्ञानि पञ्चानामपि नित्यशः ॥ ५ ॥

एकवस्तु ध्रुवा ज्ञेया द्विवस्तु परिगीतिका ।
त्रिवस्तु मद्रकं ज्ञेयं चतुर्वस्तु चतुष्पदा ॥ ६ ॥

ध्रुवा वर्णास्त्वलङ्कारा यतयः पाणयो लयाः ।
ध्रुवमन्योन्यसम्बद्धा यस्मात् तस्माद् ध्रुवाः स्मृताः ॥ ७ ॥

उपवृत्तं प्रवृत्तं च प्रावेशिक्यां प्रकीर्त्यते ।
वज्रं च शीर्षकं चैव शीर्षिकायां विनिर्दिशेत् ॥ ८ ॥

प्रस्तारो माषघातश्च माहाजनिकमेव च ।
प्रवेणी ह्युपघातश्च अड्डितायामथापि च ॥ ९ ॥

## ।। तीसवाँ अध्याय ।।

# ध्रुवा-विचार

जो त्र्यक्, पाणिका तथा सप्त गीताग और वर्णांग त्र्यश्र, चतुरश्र आदि सप्त रूप प्रमाणो वाले हैं, वे मिल कर ध्रुवा कहलाते है। इन अगो से विभिन्न छदो के अनुसार ध्रुवाएं बनती है जिन्हे मैं बताता हूँ (१, २)। पाँचो प्रकार की ध्रुवाओ के अग ये है—मुख, प्रतिमुख वैहायसक, स्थित, प्रवृत्त, वज्र, सधि, सहरण, प्रस्तार, उपवर्त, मापघात, चतुरश्र, उपपात, प्रवेणी, शीर्षक, सपिण्डक, अताहरण और महाजनिक (३-५)।

एक वस्तु मे निबद्ध गीत ध्रुवा है दो वस्तु मे निबद्ध गीत, परिगीतिका, तीन मे निबद्ध मद्रक, तथा चार वस्तु मे निबद्ध गीत चतुष्पदा है (६)।

ध्रुवा, वर्ण, अलकार, यति, पाणि तथा लय—ये ध्रुव (निश्चित) रूप से एक दूसरे से सबद्ध हैं अत इन्हे ध्रुवाएँ कहते हैं (७)।

उपवृत्त तथा प्रवृत्त प्रावेशिकी म, वज्र तथा शीर्षक शीर्षिका मे, और प्रस्तार, मापघात, महाजनिक, प्रवेणी तथा उपापात अड्डिता मे होते हैं (८, ९)।

मुखप्रतिमुखोपेता ह्यवकृष्टा विधीयते ।
वैहायसान्तहरणे स्थिताया सम्प्रकीर्त्यते ॥ १० ॥

संहारश्चतुरश्रश्च नकुटे खञ्जके तथा ।
सन्धिः प्रस्वारसंयुक्ता अन्तराया स्मृता तथा ॥ ११ ॥

यान्यङ्गानि कलाश्चैव गीतकान्तर्गतानि तु ।
तानि छन्दोगतैवृ त्तैर्विभाव्यन्ते ध्रुवास्वथ ॥ १२ ॥

त्यश्रश्च चतुरश्रश्च ताल कार्यो ध्रुवात्मक. ।
षट्कलो ऽष्टकलश्चैव यस्तु पूर्वं प्रकीर्तितः ॥ १३ ॥

पूर्वेषामेव गीताना यान्यङ्गानि स्मृतान्यथ ।
तेषां वृत्तविधौ कार्यमेकको विवधो ऽ थवा ॥ १४ ॥

एककं तु विदार्येका ते चोभे विवधः स्मृत ।
षट्परं त्र्यवरं वापि विदार्यां वृत्तमिष्यते ।
पदवर्णसमाप्तिस्तु विदारीत्यभिसंज्ञिता ॥ १५ ॥

एतेषां चापि वक्ष्यामि विधिं प्रकृति सम्भवम् ।
ज्येष्ठानां वृत्तसयुक्तं कुर्यादादौ तथैव च ॥
विवधं चैव मध्यानां नीचानामेककं तथा ॥ १६ ॥

त्यश्रं वा चतुरश्रं वा योगं ज्ञात्वा प्रयोगजम् ।
तेन प्रमाणयोगेन ध्रुवा कार्या ऽ वसानिकी ॥ १७ ॥

मध्यमोत्तमयो कार्या चतुरश्रावसानिकी ।
मध्याधमाना कर्तव्या त्र्यश्रा चैवावसानिकी ॥ १८ ॥

ध्रुवास्तु पञ्च विज्ञेया नाना वृत्तसमुद्भवाः ।
यथास्थानरसोपेता ह्युत्तमाधममध्यमाः ॥ १९ ॥

कनीयसीग्रहा काचिद् सन्निपातग्रहापरा ।
तथाकाशग्रहा काचित् त्रिविधा तु ध्रुवा स्मृता ॥ २० ॥

अवकृष्टा ध्रुवा मुख तथा प्रतिमुख के साथ प्रयुक्त होती है। स्थिता ध्रुवा मे वैहायस और अताहरण होते हैं (१०)। नकुट तथा खतक म सहार और चतुरश्र होते हैं। प्रस्तार से युक्त सधि अतरा ध्रुवा म होती है (११)।

गीतक के अतगत जो अग और कलाएँ हैं, वे ध्रुवाओ मे भी जाने जाते हैं। ध्रुवा के साथ त्र्यश्र या चतुरश्र ताल का प्रयोग होता है जिसम छ या आठ कलाएँ होती हैं, जिनका निर्देश पहले किया गया है (१२, १३)।

गीतो के जो अग बताए है उनकी वृत्तविधि (छदोविधान) मे एकक और विवध प्रयोग होता है (१४)। एकक एक विदारी स होता है दो विदारियो से विवध बनता है। छ स अधिक या तीन से कम विदारियो से वृत्त बनता है। पद और वर्ण की समाप्ति विदारी है (१५)।

नाट्य प्रयोग मे विभिन्न भूमिकाओ के अनुसार मैं अब इनकी प्रयोग विधि बताता हूँ। उत्तम पात्रो के गीत या ध्रुवा मे वृत्त मध्यम पात्रो की ध्रुवा मे विवध तथा नीच पात्रो की ध्रुवा मे एकक का प्रयोग होता है (१६)। त्र्यश्र या चतुरश्र ताल का प्रयोग के अनुसार योग करके उसक प्रमाण स अवसानिकी ध्रुवा की जानी चाहिये (१७)।

मध्यम और उत्तम पात्रो के लिये चतुरश्रा अवसानिका ध्रुवा की जाय तथा अधम पात्रो के लिये त्र्यश्र अवसानिकी (१८)। विभिन्न छदो म निर्मित उपयुक्त स्थान पर (यथावसर) रसो स युक्त उत्तम मध्यम और अधम पात्रो की ध्रुवाएँ पाँच प्रकार की होती हैं (१९)। ग्रह की दृष्टि से ध्रुवाओ के तीन वग बनत है—कनीय सीग्रहा सन्निपातग्रहा और आकाशग्रहा (२०)।

आवेशिकी तु प्रथमा द्वितीया ऽऽ क्षेपिकी मता ।
प्रासादिकी तृतीया च चतुर्थी चान्तरा ध्रुवा ॥
निष्क्रामिकी च विज्ञेया पञ्चमी वृत्तकर्मणि ॥ २१ ॥

गान्धर्वं यन्मया प्रोक्तं स्वरतालपदात्मकम् ।
पदं तस्य भवेद् वस्तु स्वरतालानुभावकम् ॥ २२ ॥

यत् स्यादक्षरसम्बद्धं तत् सर्वं पदसंज्ञितम् ।
निबद्धं चानिबद्धं च येन तेन द्विधा स्मृतम् ॥ २३ ॥

अतालं च सतालं च द्विप्रकारं तदुच्यते ।
सतालं च ध्रुवार्थेषु निबद्धं सर्वसाधकम् ॥ २४ ॥

यत् तु वाक् करणोपेतं सर्वातोद्यानुरञ्जकम् ।
अतालमनिबद्धं च पदतालं प्रकीर्तितम् ॥ २५ ॥

नियताक्षरसम्बद्धं छन्दो यतिसमन्वितम् ।
निबद्धं तु पदं ज्ञेयं सतालपतनाक्षरम् ॥ २६ ॥

अनिबद्धाक्षराणि स्युर्यानि जातिकृतानि तु ।
आतोद्यकरणैस्तेषां विधानमभिनिर्मितम् ॥ २७ ॥

पदानि त्वनिबद्धानि तालेन रहितानि तु ।
आतोद्येषु नियुक्तानि तानि तानि तु रञ्जयेत् ॥ २८ ॥

यानि चैवं निबद्धानि छन्दोवृत्तविधानतः ।
ध्रुवारूपाणि पूर्वाणि तानि वक्ष्यामि तत्त्वतः ॥ २९ ॥

अत्युक्तं च प्रतिष्ठं च मध्यं गायत्रमेव च ।
एताः स्थितावकृष्टास्तु ध्यस्रा ज्ञेयास्तु जातयः ॥ ३० ॥

उष्णिगनुष्टुप् बृहती पङ्क्तिश्चेतीह जातयः ।
एताः प्रासादिकीनां तु त्र्यस्रा ज्ञेया यथाक्रमम् ॥ ३१ ॥

